कहिय साप पूछैं बिनु मोकौं, दयो सु मैंहु देत अब तोकौं ॥१२॥
तव उपघनंहु गिरहु मम तैसैं, निमि निज देह तज्यो कहि अैसैं ॥
इतै सत्वर तजि काय वसिष्ठहु, मित्रा१बरुन२ तेज प्रबिसे पहु३ १३
कोउक समय उर्वसी अच्छरि, पिक्खत तिनको सुक्र४ गयो परि ॥
लही वसिष्ट अपर तनु तासौं, इत रक्ख्यो निमिअंग क्रियासौं १४
तैल१सुगंधि आदि उपचारन, बिगरन जो न दयो द्विज बारन ॥
सुर मखभाग लैन आये जँहँ,ऋत्विज गोतम आदि कही तँहँ१५
दैनलगे निमिकौं बपु निर्जर, बुल्ल्यो अब न लहौं बसुधावर ॥
यह वर देहु रहौं सब लोचन, सुनि देवन दिन्नौं सुप्रीतिसन ॥१६॥
नैनन रहन लग्यो निमि७ जबतैं, उन्मीलन १ रु निमीलन२तवतैं
अरणी विच तस तदनु कलेवर,मथ्यो मुनिन तासौं हुव सिसुवर१७
बरनैं तास नाम त्रय३विप्रन, सुनहु तेहु वसुदेव६८ धराधन ॥
जननहेतुकरिजनक८कहायउ,अाव्हयमिथिल८मथनकरिपायउ१८
तनुज विदेहकेर बैदेह८सु, ताकै सुत हुव नाम उदारसु९ ॥

तू विना देह हो जा ॥ ११ ॥ उस समय राजा सोया हुआ था सो वह वाणी नहीं सुनी फिर जगकर दूसरों के कहने से प्रमाण किया और निमि ने वसिष्ठ से कहा कि मुझे पूछे विना तुमने श्राप दिया इसकारण वही श्राप मैं तुझको देता हूं ॥ १२ ॥ तेरा१ शरीर भी मेरे समान गिर जाओ,२इधर वसिष्ठ भी शीघ्र शरीर छोडकर३हे राजा वसुदेव॥१३॥४वीर्य गिरपड़ा जिससे वसिष्ठ ने दूसरा शरीर लिया और इधर राजा निमि का मृतक शरीर क्रिया से रक्खा ॥ १४ ॥ चिकित्सा (इलाज) से रोकके ब्राह्मणों ने नहीं विगड़ने दिया देवता जब यज्ञ में भाग लेने आये तब गोतम आदि ऋत्विजों ने कहा ॥ १५ ॥ जब निमि को देवता शरीर देनेलगे तब राजा(निमि) ने कहा कि अब शरीर तो नहीं लेनाचाहता परन्तु यह वर दो कि सबके नेत्रों में रहाकरूं ॥ १६ ॥ जबसे निमि नेत्रों में रहनेलगा तभी से नेत्रों का खुलना और बन्ध होना होनेलगा जिसपीछे मुनियों ने निमि के शरीर को अरणी में मथा जिससे श्रेष्ट वालक उत्पन्न हुआ ॥ १७ ॥ ब्राह्मणों ने उस वालक के तीन नाम दिये वे नाम हे राजा वसुदेव आप सुनो जन्म लेने(सृष्टि क्रम के विरुद्ध जन्म लेने) के कारण "जनक" कहाया और शरीर मथने से हुआ इससे "मिथिल" नाम हुआ ॥ १८ ॥ और विदेह के पुत्र होने से "वैदेह" क-

तास नंदिवर्धन१० सुकेतु११तस, ताकै देवरात१२ उज्जल जस१९

( पज्झटिका )

हुव तनय तास वृहदुक्थ१३नाम, तस पुत्र महावर्य१४ सु ललाम ॥
तस सुधृति१५तास हुव धृष्टकेतु१६,हर्यश्व१७तास जय१धर्म२हेतु२०
तस मरु१८प्रतिबंधक१९तास पुत्त,कृतिरथ२०तदीय बल१बीर्य२ जुत्त
तसदेवमीढ२१तसबिबुध२२जानिसुततासमहाधृति२३नाममानि२१
कृतिरात२४तास तस मूर्द्धरोम२५,तस स्वर्णरोम२६ कृतसत्रुहोम
हुव तास ह्रस्वरोमा२७नृपाल,सुव दुव२तदीय हुव बलबिसाल२२
प्रहिलोसीरध्वज२८।१गुनगरीय,अनुजातकुसध्वज२८।२पुनिद्वितीय
सीरध्वज२८।१सुतहितकरनसत्र,कुखनतहोहलकरिसहकलत्र२३
कन्न्या सीतासन कढिय तत्थ, सीता२९हि नाम तस दिय समत्थ॥
कन्न्या सु जनक रक्खी लडाय, जो पानि गही रघुनाथ जाय२४
रु कुसध्वजकै हुव भानुमान २९,सुत तास तस द्युम्नाऽभिधान३०
सुचि३१तासऊर्जबह३२तासजानि,सेनध्वज३३तसतसकुसि३४प्रमानि
तस रंजन३५ऋतुजित३६ नामतास,सुत तस अरिष्टनेमी३७सुभास
ताकै सतायु३८वैरिन बलीय,तस सुत सुपार्श्व३९संजय४०तदीय२६

( दोहा )

संजयकै क्षेमावि४१ हुव, तास अनेना४२ पुत्र ॥
तास मीनरथ४३ सत्यरथि४४, ताकै निगमतनुत्र ॥ २७ ॥

( षट्पात )

वीतहव्य४५ तस तनय तास उपगुरु४६ सुत जानहु ॥
तस अघसर्व४७ रु तससुभास४८ सुश्रुत४९तस मानहु ॥

---

कहलाया ॥ १६ ॥ १ पुत्र २ सुन्दर३ जय और धर्म का कारण ॥ २० ॥ ४उसके ॥ २१ ॥ ५ शत्रुओं का होम करनेवाला ॥ २२ ॥ ६ गुणों में भारी ७ उसका छोटाभाई, जब राजा शीरध्वज पुत्र होने के अर्थ ८ यज्ञ करता था सो हल से१०स्त्री सहित९पृथ्वी को खोदता था तब११ हल की चउ (चू) से कन्या निकली जिसका नाम ही सीता दिया१२जिस से रामचन्द्र ने विवाह किया ॥२४॥ २५ ॥१३ द्युम्न नामक१४उसके ॥२६॥ १५वेद का रक्षक (कवच)

जय५०ताकै तस बिजय५१ तास ऋत५२ ताकै सुतनय ५३ ॥
बलि ताकै हुव बीतभव्य५४ ताकै धृति५५ दुर्जय ॥
बहुलाश्व५६ तास कृति५७तास सुत यह बिदेह बंसहु भयो॥
रविबंस बरनि रविबंसगुरु इम नड्डल ग्रासिख दयो ।२८।

( दोहा )

किन्नर गोग सहाय सुनि, बुल्ल्यो दुल्लह६८ बीर ॥
तज्यो बपुहि सत्रुघ्न नृप, अग्ग उरुक्षय भीर ॥ २९ ॥
बरनैं नड्डलबिप्र इम, रामरचित१रबिबंस २ ॥
सुनहु राम नृप दै श्रवन, अब सुचिकुल अवतंस ॥ ३० ॥
कुंडकनृप११६ बसुदेव६८कँहँ, बेला६८।१ इम सु बिवाहि॥
सिक्खदई सनमानसह, नव नव प्रीति निबाहि ॥ ३१ ॥
सुंदर दासी इक सहँस १०००, हय बरं पंचहजार५००० ॥
सुरभी अयुत १०००० रु गज सहँस १००० दायज दिन्न उदार।३२।

( षट्पात् )

बहुरि कहिय तुमरो बिदर्भ जो लिय प्रद्योतन ॥
मारयो भूपति भीम६५ करहिँ तासहु उपाय घन ॥
नृपके सालक सुरथ कुमर तत्थहु बिसेसकरि ॥
संधा होन सहाय ले रु दिय सिक्ख नेह भरि ॥

---

१ पुनि २ सूर्य वंश के गुरु नड्डल ने सूर्य का वर्णन करके वसुदेव चहुवाण को आशीर्वाद दिया ॥ २८ ॥ सूर्यवंशी राजा किन्नर ने गोग चहुवाण की सहायता की सो सुन कर दुल्लह वसुदेव चहुवाण बोला कि आगे सूर्यवंशी राजा उरुक्षय की सहायता में चहुवाण शत्रुघ्न ने शरीर छोडा है अर्थात् इसीप्रकार परस्पर सहायता होती आई है ॥ २९ ॥ रामचन्द्र की रचना का और सूर्य वंश का वर्णन इसप्रकार नड्डलनामक ब्राह्मण ने किया, हे चहुवाणों के मुकुट रावराजा रामसिंह अब अग्नि वंश का वर्णन सुनो ॥ ३० ॥ ३१ ॥ २ श्रेष्ठ ४ गौवें. फिर कहा कि प्रद्योतन नामक राजा ने तुम्हारा विदर्भ नामक देश लेलिया था और राजा भीम को मार डाला था इसका भी उपाय करेंगे वसुदेव के शाले और कुंडक के पुत्र सुरथ कुमर ने सहाय करने की विशेष प्रतिज्ञा लेकर सीख दी

आये निकेत दुलही २ दुलह१ मच्यो हरख मिहिकावतिय
निगमोक्त पथिक वसुदेव ६८ नृप बलकरि भुग्गी वसुमतिय३३

इति श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रवसुधेश्वरवंशवर्णने वसुदेव ६८ वेला ६८।१ विवाहवेलावर्णनविषयकविवस्वद्वंशविवर्द्धकवैवस्वतमनुतनुजनुरिक्ष्वाकु ६ पष्ठपुत्रविकुक्षि ७ कुलकलशश्रीजानकीजानिजननसमुद्देशननिमि ७ वंशवर्णनसमुपयतवसुदेव ६८ वेला ६८।१ युग्मर मिहिकावतीगमनं षट्पञ्चाशत्तमो५६ मयूखः ॥ ५६ ॥ आदितोऽष्टनवतितमः ॥ ९८ ॥

(प्रायो व्रजदेशीया प्राकृता मिश्रितभाषा)

(षट्पात्)

प्रद्योतनके वंश नंदिवर्द्धन राजा हुव ॥
मारि ताहि सिसुनागभूप लिन्नी मागध भुव ॥
इहिँ अंतर वसुदेव ६८ सुरथ सालके निज संजुत ॥
बहुरि अमल बित्थरि विदर्भदेस सु लिन्नौं द्रुत ॥
यह सुनत चढ्यो सिसुनाग इत भोजकटेहि संगर भयो ॥
विनुमत्थजुज्झि वसुदेव६८नृप सुजसरक्खि सुरपुर गयो॥ १ ॥

(दोहा)

---

अपने घर मिहकावती नामक पुर में वेद के कहेहुए मार्ग में चलनेवाले ने भूमि को बल पूर्वक भोगी ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में वसुदेव और वेला के विवाह समय के वर्णन विषय में सूर्यवंश को बढ़ानेवाले वैवस्वत मनु के पुत्र इक्ष्वाकु के पाठवाँ पुत्र विकुक्षि के कुलकलश श्रीजानकी के पति (रामचन्द्र) के वंश का कथन और निमि के वंश का वर्णन, विवाह करके वसुदेव और वेला का जोड़ा सहित मिहकावती जाने का छप्पनवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ५६ ॥ और आदि से अठानवे मयूख हुए ॥ ९८ ॥

१मगध देश की भूमि अपने२शाला सुरथ सहित३शीघ्र. विदर्भ देश को लेकर अपना अधिकार फैलाया यह सुनकर इधर से ४ शिशुनाग नामक राजा लड़ा सो ५ भोजकट नामक नगर में ही युद्ध हुआ ॥ १ ॥

लिन्नौं इम सिसुनाग लरि, बंलि बिदर्भ तिहिंबेर ॥
रह्यो राज्य मिहिकावती, चहुवानन कुलकेर ॥ २ ॥
बेद तर्क बसु८६४मित बरस, गतकलिजुग हुव जत्थ ॥
नाक गयो बसुदेव६८नृप, तिलतिल व्है रन तत्थ॥ ३ ॥
बेला६८।१मैं बसुदेव६८सौं, स्यामदेव६९सुत जात ॥
दान१कृपान२प्रवीन दृढ, अडर किति अवदात ॥ ४ ॥

( पज्झटिका )

उज्जैनभूप प्रामार नंद, पद्मा६८।१तस तनया गुन अमंद ॥
आनी बिवाहि वह स्यामदेव६९, करगहि मनौं कि रति१कामदेव ।५।
हरिदास७०भयो ताकै गंहीर, बानैतै धर्म१नयं२दच्छ बीर ॥
सूकरथलपति रति नामधेयं, जिन दिनन रह्यो चालुक अजेय ।६।
दुहितौं तस रजनी७०।१गुनउदार, हरिदास७०व्याहि किय कंठहार
तस पुत्र महीधर७१हुव प्रबीन, जगके समस्त गुन जिहिं अधीन ।७।

( दोहा )

इत सुमित्र साकेतन्रृप, तज्यो जोगबल देह ॥
विश्वराज१कूरम२प्रमुख, हुव बहु सुत तस गेह ॥ ८ ॥
विश्वराजकोही विदित, अपर१विश्वबर नाम ॥
जाके सुतके पुलसौं, कुल रट्ठोर ललाम ॥ ९ ॥
कूर्म बिश्वबरको अनुज, जासौं कूरम बंस ॥

शिशुनाग ने विदर्भ देश१फिर लेलिया॥२॥२कलियुग के आठ सौ चौसठ वर्ष गये जहां पर ३ स्वर्ग गया॥ ३ ॥ ४ जन्म ५ खड्ग (वीरता) में ६ निर्भय७उज्वल कीर्तिवाला ॥ ४ ॥ ८ नन्द नामक ९ कामदेव ने रति को आनी ऐसे ॥ ५ ॥ १० गंभीर ११बाणविद्या, धर्म और १२ नीति में १३ चतुर, शूकरक्षेत्र का राजा १४ रति नामक. सोलंखी उन दिनों में किसीसे नहीं जीतने में आवें ऐसे थे ॥ ६ ॥ उसकी १५ पुत्री १६ गले का हार किया ॥ ७ ॥ इधर १७ अयोध्या में सुमित्र नामक राजा ने योगबल से शरीर छोडा जिसके विश्वराज और कूरम १८ आदि बहुत पुत्र हुए॥ ८ ॥ विश्वराज का१९ दूसरा नाम विश्ववर हुआ जिसके पोते से२० सुन्दर राठोड़ों का कुल उत्पन्न हुआ ॥ ९ ॥ विश्ववर के २१छोटे भाई कूरम से कूर्म वंश हुआ सो ही कूर्म

वजिहै सुहि कछवाह बलि, याके सुतके अंस ॥ १० ॥
विश्वराज कूरम प्रमुखं, भज्जे लरि गतभाग ॥
इनको पुर साकेत हू, छिन्निलयो सिसुनाग ॥ ११ ॥
कछुकछु भुवं पाई दुहुँनर, अंतरवेदी आय ॥
कन्न्या हुव या कुंम्मकैं, सुरसा७१।१गुनन निकायँ ॥१२॥
आयो ताहि विवाहि यह, सुपहु महीधर७१सूर ॥
स्वसुर कूर्म दायज दयो, पृथुल नेह वसु पूर ॥ १३ ॥
कलसबौंध हुव कूर्मके, तासौं कुल कछवाह ॥
विश्वराजकै पुत्र हुव, मलयराज नरनाह ॥ १४ ॥
रट्ठेश्वर सिव तुष्ट किय, मलयराज तपसिद्ध ॥
जिनके बर ताकै तनय, रट्ठकूट हुव इद्ध ॥ १५ ॥
तासौं कुल रट्ठोड़ यह, जानहु संभरराम ॥
सुरसा७१।१सहित महीधर७१हु, उत जस किय उद्दाम ॥ १६ ॥
भयो महीधरकै तनय, वामदेव७२अभिधान ॥
वज्र रिपुन सुरतरु कविन, आहव१दान२अमानं ॥ १७ ॥

---

के पुत्र से फिर कछवाहा वंश बजेगा ॥ १० ॥ विश्वराज और कूर्म १ आदि लड़कर विना चेत भागे और इनका २ अयोध्यापुर ३ शिशुनाग नामक राजा ने छीनलिया ॥ ११ ॥ ५ अन्तर्वेद में आकर (हरिद्वार से लेकर प्रयाग तक की भूमि को अन्तर्वेद कहते हैं)इन दोनों(विश्वराज और कूर्म)ने कुछ कुछ ४ भूमि पाई ६ इसी कूर्म के ७ गुणों की घर ॥ १२ ॥ ८ श्रेष्ठ राजा ९ बड़े नेह से १० धन से पूर्ण ॥ १३ ॥ इसी कूर्म के ११ कलसबांध नामक पुत्र हुआ जिससे कछवाहा कुल कहलाया और विश्वराज के मलयराज नामक पुत्र राजा हुआ ॥ १४ ॥ मलयराज ने १२ राष्ट्रेश्वर महादेव को तप करके प्रसन्न किया (जोधपुर की ख्यात में राष्ट्रश्येना कुलदेवी के नाम से राष्ट्रकूट वंश प्रसिद्ध होना लिखा है) जिनके वर से राष्ट्रश्येन नामक १३ कान्तिमान् पुत्र हुआ ॥ १५ ॥ १९ हे चहुवाण रामसिंह! इसी राष्ट्रश्येना से १४ राठोड़ों का कुल हुआ जानो १६ निरंकुश ॥ १६ ॥ १७ वामदेव नामवाला हुआ सो शत्रुओं के लिये वज्र, कवियों के लिये १८ कल्पवृक्ष १९ युद्ध में और दान में २० अमाप (प्रमाण रहित) ॥ १७ ॥

चित्रराज प्रतिहार नृप, चित्रस्थलपुर थान ॥
तास सुता राका७२।१ *रमनि, परन्यों यह चहुवान ॥१८॥
पौरानिक हरि×सूत कहँ, द्रव्यकोटि जिहिँ दत्त ॥
श्रीधर७३सुत ताके भयो, रन१वितरन२ अनुरत्त॥ १९ ॥

[ षट्पात ]

मिच्छराज तिन दिनन नूह ईरानधरावर ॥
जित्तन अज्जाउत्त बढ्यो अतिवल दल दुव्वर ॥
अटक लंघि इत आत अज्जभूपहु यह सुनि सब ॥
जुरिगँ जाय पंजाब तुमुल मच्चिग कराल तब ॥
परिभूत भज्यो म्लेच्छपति दल खपाय निज अयुतदस१०००० ॥
रन अज्जनृपहु बहुतहि रहे सुनहु तास नाम१रु सुजस२ ।२०।

दोहा

सत्रौजा१सिसुनाग कुल, संभव आयो काम ॥
वंगराज रविवंसभव, अंगद२पुनि अभिराम ॥२१॥

षट्पात

मालवपति प्रामार परयो ईश्वर३ अभिधानक ॥
रविकुलभव आनतराज नरनाह प्रतानक ४ ॥
चंद्रवंस अवतंस चंद्रमनि७ कासमीरपति ॥

---

*सुन्दर स्त्री॥१८॥ जिस वामदेव ने हरिसूत नामक×चारण को करोड़ रुपयों का धन१दिया २ दान में ३अनुरक्त॥१९॥४म्लेच्छों का राजा ईरान की भूमि का ५ पति नूह नामक उन दिनों में हुआ सो ६दुर्धर्ष सेना लेकर ७ आर्यावर्त को ६ विजय करने को चढ़ा ८ अटक नदी को लांघ कर इधर आता है यह वार्ता ९ आर्य राजाओं ने सुनी सो १० इकट्ठे होकर सबों ने पंजाब में भयंकर युद्ध किया तहां १२ म्लेच्छ देश का पति (नूह) ११ पराजित हुआ (हारा) और अपनी एक लक्ष सेना का १३ नाश कराया उस युद्ध में आर्य राजा भी बहुत मारेगये जिनके नाम और सुयश हे रावराजा रामसिंह! सुनो ॥ २० ॥ १४ शिशुनाग नामक राजा के वंश में १५ जन्म लेनेवाला १६ सूर्यवंश में उत्पन्न होनेवाला १७ सुन्दर ॥ २१ ॥ १८ ईश्वर नामवाला १९ प्रतानक नामवाला आनर्त देश का राजा २० चन्द्रवंशियों का मुकुट

रैवत मनुकुलजात पर्‍यो मरुराज महारतिद॥
लाहोरभूप मदनेस७ पुनि बाहुजकुलसंभव पर्‍यो ॥
ससिबंसि सल८हु पेसोरपति कलहँ काय तिलतिल पर्‍यो ।२२।
बामदेव९ चहुवान पर्‍यो करनाट नरेश्वर ॥
चित्रसेन१० नेपालराज रविकुलभव दुद्धर ॥
कंकटसेन११ कलिंगराज ससिकुल उज्जालक ॥
तस बंसहि रनधीर१२ देस कुंतल परिपालक ॥
सूकरनरेस पृथुदेव१३ पुनि चालुकअन्वय उद्धरन ॥
तोँवर नरेस कोसंबिपति पांडवकुलभव संवरन१४ ॥ २३ ॥

( दोहा )

नत्ती कूरमभूपको, पर्‍यो बीर बुधसेन १४ ॥
इत्यादिक इस अग्गसत११०, आये काम धरेन ॥ २४॥
जुद्ध भयो अतिघोर जिम, नृप तस सुनहु निदान ॥
भूपगये सब भीमकौं, मारनहित मुलतान ॥ २५ ॥

( षट्पात् )

भीमनाम तिन दिनन हुतो मुलतान महीपति॥
अर्कजनन अंगार मलिन तक्की तिहिं दुर्मति ॥
दै मिच्छनपहँ दूत भनी इतउत हितभावहिं॥

---

१मनु के कुल में उत्पन्न हुआ २ब्रह्मा के हाथों से पैदा हुए चत्रिय कुल में जन्म लेनेवाला (चत्रियों के मुख्य पांच वंश मानेगये हैं अर्थात् सूर्यवंश १ चन्द्रवंश २ मनुवंश ३ बाहुजवंश ४ और५अग्निवंश) सल नामक ३ चन्द्रवंशी राजा ४ युद्ध में अपने शरीर को तिल तिल के समान करके गिरा ॥ २२ ॥ ५ कुन्तल देश की पालना करनेवाला ६ सूकर चेत्र का राजा ७ सोलंखी वंश का उद्धार करनेवाला ९ कौसांबी पुर का संबरण नामक पांडववंशी ८ तँवर राजा ॥ २३ ॥ राजा कूरम का १० पोता ११ राजा काम आये ॥ २४॥ जिसप्रकार यह घोर युद्ध हुआ है राजा रामसिंह उसका १२ कारण सुनो कि १३ भीम को मारने को सब राजा मुलतान में गये ॥२५॥ १४ सूर्यवंश का १५ अंगारा (जलानेवाले) उस १६ नीच ने १७ खोटी बुद्धि ताकी १८ म्लेच्छों के पास दूत भेजकर कहलाया कि हमारा और तुम्हारा दोनों का

लेहु आनि लाहोर अद्ध अद्ध सु अपनावहिं ॥
द्वै संग दुवरहि मदसेन हनि पुहवि बंटि दुव२ पारि हैं॥
अप्पनौं अटकतट३ लग अमल आवहु सहज उतारिहैं ।२६।

( दोहा )

सुता इक्क१ मदसेनकै, अतुल४ रूप१ गुन२ आहि ॥
अर्द्ध महीजुत आइ इत, तुम पावहु किंन ताहि ॥ २७ ॥

( षट्पात )

लग्गि सुनत इहिं लोभ सजव६ चल्लिय जवनेस्वर॥
सुनि सुवत्त७ मदसेन दये बंधुन घर कग्गर ॥
चढिग बंगपति स्वसुर१ चढिग मातुलि२ अवंतिपति ॥
वल्लिं९ उनके इम वहुत मिले पंजाब महामति ॥
लाहोर पहुँचि घेरा लगत कैद पकरि भीमंहिं करिय ॥
जियलक्ख१०००००सटि११ मुक्किय१२ जवन प्रचुर१३ भूप तिहिं रन परिय२८
जनकं१४ वामदेव७२जब सुन्यौं श्रीधर७३सुतं संगर ॥
मिहिकावति पुरनाहँ१६ भयो तब अप्प छत्रधर ॥
रविकुलसंभव१७ बंगराज अंगद तनुजा सो ॥
परन्यौं प्रतिभा७३।१नाम अधिप लक्खन अनुजा१९ सो ॥

---

हित चाहो तो यहां आकर लाहोर को लेलो सो हम और तुम आधा आधा अपना लेवेंगे, दोनों साथ होकर लाहोर के राजा मदसेन को मारकर १ भूमि का दो बंट करलेवेंगे २ अटक नदी उतार देवेंगे ॥ २६ ॥ ३ रूप और गुण में जिसकी बराबर कोई नहीं ऐसी है सो इधर आकर ४ आधी भूमि सहित तुम ५ क्यों नहीं लेते हो ॥ २७ ॥ ६ शीघ्र चला ७ यह वार्ता मदसेन ने सुनकर अपने सम्बन्धियों को कागज (पत्र) दिये ८ बंगाला का पति मदसेन का ससुरा और उज्जैन का पति मदसेन का मामा ९ फिर उन सम्बन्धियों के सम्बन्धी भी आये १० नूह को बुलाया था उस भीम को पकड़ कर कैद करलिया और लाख जीवों के ११ बदले में (लक्ष यवनों को मारकर) यवन (नूह) को १२ छोडा, वहां पर राजा भी १३ बहुत काम आये (मरे)१५ श्रीधर चहुवाण ने जब अपने१४पिता वामदेव को युद्ध में मरा सुना तब मिहकावती पुर का१६पति हुआ१७सूर्यवंशी १८ अंगद की पुत्री को, जो राजा लक्ष्मण की १९ छोटी बहिन थी

तामाँहिं भूप श्रीधर७३तनय[1] गंगाधर७४नामक भयो ॥
उत्तानदेव चालुकसुता प्रभा७४।१परनि जिहिं जस लयो ॥ २९॥

( दोहा )

दिष्ट[2] जोर तिनही दिनन, कनकसेन रठोर ॥
कान्यकुब्ज पत्तन[3] लयो, जत्थ रह्यो बरजोर ॥ ३० ॥

पादाकुलकम्

बसु[4] इकअर्ब[5]ज१०००००००००दयो गंगाधर७४,
कीनैं आढ्य[6] कवि१न बिबुध[7]२न घर ॥
वीस२०वेर बद्रीनारायन, जाय भूप पोखे उतके जर्न[8] ॥३१॥
धर्म[9]अवधि कालिकाल[10] कर्या ध्रुव, महादेव७५ताके तनूज[11] हुव ॥
लोकसेन कूरमकी तनुजा[12], लक्ष्मीसेन कुमरकी अनुजा ॥ ३२ ॥
रंभा७५।१नाम लोक अभिरामा[13], व्याही महादेव७५ वह बामा[14]॥
अश्वमेधमख[15] पुनि आरंभिय, दै भटसंग तुरंग छोरिदिय ॥ ३३ ॥
पैंसठि६५ नृपन[16] बिजय तिन पायो, इम हय फिरत मगधभुव आयो ॥
तँहँ दर्भक सिसुनागबंसभव, पाटलिपुत्र[17] नगर धरनीधव[18] ॥ ३४ ॥
जिहिं अतिबल मंडलपति[19] दुर्जय, हंकि सुभट पकरायलयो हय ॥
इतके बीर परे रनअंकुर[20], मिहिकावती कतिक आये मुरि ॥३५॥

---

१पुत्र२भाग्य के बल से३कान्यकुब्ज(कन्नोज)नामक पुर को लिया वहां बलवान् होकर रहा ॥३०॥ गंगाधर चहुवाण ने एक५अर्ब४धन दिया जिससे कवियों के और ७ पण्डितों के घर ६ धनवान होगये ८ उधर के मनुष्यों का पालन किया॥३१॥ गंगाधर के धर्म की ९ सीमा और कलियुग १० का निश्चै ही कर्ता. महादेव नामक ११ पुत्र हुआ १२ पुत्री ॥ ३२ ॥१३ संसार भर में मनोहर १४ स्त्री १५ यज्ञ ॥ ३३ ॥१६ पैंसठ राजाओं से जिसने विजय पाया और इसप्रकार वह घोड़ा फिरता हुआ मगधदेश की भूमि में आया वहां पर शिशुनाग नामक राजा के वंश में जन्म लेनेवाला दर्भक नामक १७ पटना का १८ राजा ॥ ३४ ॥ १९ मंडलीक " चतुर्योजनपर्यन्तमधिकारो नृपस्य च ॥ यो राजा तच्छतगुणः स एव मण्डलेश्वरः॥"(सोलह कोश वर्गात्मक भूमि जिसके अधिकार में होवे वह नृप तथा राजा कहलाता है इससे सौ गुणी भूमि जिसके अधिकार में होवे वह मंडलेश्वर है)२०युद्ध में

पिल्ल्यो सुनत कटक बहु भूपति, मार्‍यो सब दर्भक उद्धतमति ॥
सो सुनि जाय रच्यो नृप संगर, चरनंन डारि लज्जमय लंगर ३६
खग्गन बहु दर्भक दल खायो, रन बिनुसिर दुवरजाम रचायो ॥
मृत सुनि निजनायक रनमानी, रचि सहगमन गई ढिग रानी ३७

( दोहा )

रंभा७५।१ अरु रंभा लरी, महादेव७५ धव काज ॥
बुल्ली पुब्बहि मैं बर्‍यो, आई तू जरि आज ॥ ३८ ॥
सुरपति तिन्ह यह रारि सुनि, बासक दोउन२ बंधि ॥
भूपहि रक्रव्यो मित्र भनि, सघन नेह गुनसंधि ॥ ३९ ॥
भयो तनय सारंगधर७६, महादेव७५ नृपकेर ॥
द्वारकेस हरिके दरस, किन्नैं जिहिं बहुबेर ॥ ४० ॥
कराणउज्ज सुध्वज नृपति, रठ्ठोरन अवतंस ॥
कर्मध्वज हुव तसतनय, जिहिं करि कमधजवंस ॥ ४१ ॥
स्वसा तास सुध्वज सुता, ललिता७६।१ नाम ललाम ॥
सो व्याहिय सारंगधर७६, रमनी गुन अभिराम ॥ ४२ ॥
मानसिंह७७ ताकै तनय, ललिता औरस जात ॥
भजि स्वधर्म जो नृप भयो, खलन खंडि भुव ख्यात ।४३।

---

खड़े होकर ॥ ३५ ॥ यह सुनकर राजा महादेव ने फिर सेना भेजी उसको भी दर्भक नामक पटना के चंचल बुद्धि राजा ने मारली१पगों में लज्जा के लंगर डालकर ॥ ३६ ॥२दो पहर तक विना मस्तक युद्ध किया, युद्ध में मानी अपने पति को मराहुआ सुनकर रानी सती होकर पति पास गई ॥ ३७ ॥ रानी का नाम रंभा था वह और रंभा अप्सरा ये दोनों महादेव पति के लिये परस्पर लड़ीं और रंभा अप्सरा ने कहा कि तू तो जलकर आज आई है और मैंने पहिले ही बर लिया था ॥ ३८ ॥ इन दोनों की लड़ाई सुनकर इन्द्र ने दोनों के घर बांधकर राजा को मित्र कहकर२नेह के बहुत गुण जोड़कर ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४ कन्नोज में सुध्वज नामक राजा राठोड़ों का मुकुट था उसके कर्मध्वज नामक पुत्र हुआ जिसके नाम से राठोड़ कमधज कहलाये ॥ ४१ ॥ उस कर्मध्वज की बहिन और सुध्वज की पुत्री को सारंगधर ने व्याही वह स्त्री गुणों में मनोहर थी ॥४२॥ ललिता के५उदर से हुआ६भूमि पर प्रसिद्ध हुआ ॥ ४३ ॥

लेहु आनि लाहोर अद्ध अद्ध सु अपनावहिं ॥
ह्वै संग दुवरहि मदसेन हनि पुहवि[1] बंटि दुवर पारिहैं॥
अप्पनौं अटकतट[2] लग अमल आवहु सहज उतारिहैं ।२६।

( दोहा )

सुता इक्क१ मदसेनकै, अतुल[3] रूप१ गुन२ आहि ॥
अर्द्ध[4] महीजुत आइ इत, तुम पावहु किंन[5] ताहि ॥ २७ ॥

( षट्पात )

लग्गि सुनत इहिं लोभ सजव[6] चल्लिय जवनेस्वर॥
सुनि सुवत्त[7] मदसेन दये बंधुन घर कग्गर ॥
चढ्ढिग बंगपति[8] स्वसुर१ चढ्ढिग मातुलि२ अवंतिपति ॥
वल्लि[9] उनके इम वहुत मिले पंजाव महामति ॥
लाहोर पहुँचि घेरा लगत कैद पकरि भीमंहिं[10] करिय ॥
जियलक्ख१००००० सटि[11] मुक्किय[12] जवन प्रचुर[13] भूप तिहिं रन परिय२८
जनक[14] वामदेव७२जब सुन्यौं श्रीधर७३मृत[15] संगर ॥
मिहिकावति पुरनाह[16] भयो तब अप्प छत्रधर ॥
रविकुलसंभव[17] बंगराज अंगद तनुजा[18] सो ॥
परन्यौं प्रतिभा७३।१नाम अधिप लक्खन अनुजा[19] सो ॥

---

हित चाहो तो यहां आकर लाहोर को लेलो सो हम और तुम आधा आधा अपना लेवेंगे, दोनों साथ होकर लाहोर के राजा मदसेन को मारकर १ भूमि का दो बंट करलेवेंगे २ अटक नदी उतार देवेंगे ॥ २६ ॥ ३ रूप और गुण में जिसकी बराबर कोई नहीं ऐसी है सो इधर आकर ४ आधी भूमि सहित तुम ५ क्यों नहीं लेते हो ॥ २७ ॥ ६ शीघ्र चला ७ यह वार्ता मदसेन ने सुनकर अपने सम्बन्धियों को कागज (पत्र) दिये ८ बंगाला का पति मदसेन का ससुरा और उज्जैन का पति मदसेन का मामा ९ फिर उन सम्बन्धियों के सम्बन्धी भी आये १० नूह को बुलाया था उस भीम को पकड़ कर कैद करलिया और लाख जीवों के ११ बदले में (लक्ष यवनों को मारकर) यवन (नूह) को १२ छोडा, वहां पर राजा भी १३ बहुत काम आये (मरे) १५ श्रीधर चहुवाण ने जब अपने १४ पिता वामदेव को युद्ध में मरा सुना तब मिहकावती पुर का १६ पति हुआ १७ सूर्यवंशी १८ अंगद की पुत्री को, जो राजा लक्ष्मण की १९ छोटी बहिन थी

तामाँहिँ भूप श्रीधर७३तनय[1] गंगाधर७४नामक भयो ॥
उत्तानदेव चालुकसुता प्रभा७४।१परनि जिहिँ जस लयो ॥ २९॥

(दोहा)

दिष्ट[2] जोर तिनही दिनन, कनकसेन रठोर ॥
कान्यकुब्ज पत्तन[3] लयो, जत्थ रह्यो बरजोर ॥ ३० ॥

पादाकुलकम्

बसु[4] इकअब्ज[5]१०००००००००दयो गंगाधर७४,
कीनँ[6] आढ्य कविन[7] बिबुधन घर ॥
बीस२०बेर बद्रीनारायन, जाय भूप पोखे उतके जन[8] ॥३१॥
धर्मअवधि[9] कलिकाल[10] कर्यो ध्रुवं, महादेव७५ताके तनूज[11] हुव ॥
लोकसेन कूरमकी तनुजा[12], लक्ष्मीसेन कुमरकी अनुजा ॥ ३२ ॥
रंभा७५।१नाम लोक अभिरामा[13], व्याही महादेव७५ वह बामा[14]॥
अश्वमेधमख[15] पुनि आरंभिय, दै भटसंग तुरंग छोरिदिय ॥ ३३ ॥
पैंसाठि६५ नृपन[16] बिजय तिन पायो, इम हय फिरत मगधभुव आयो ॥
तँहँ दर्भक सिसुनागबंसभव, पाटलिपुत्र[17] नगर धरनीधव[18] ॥ ३४ ॥
जिहिँ अतिबल मंडलपति[19] दुर्जय, हंकि सुभट पकरायलयो हय ॥
इतके बीर परे रनअंकुर[20], मिहिकावती कतिक आये मुरि ॥३५॥

---

१पुत्र २भाग्य के बल से ३कान्यकुब्ज(कन्नोज)नामक पुर को लिया वहां बलवान् होकर रहा ॥३०॥ गंगाधर चहुवाण ने एक५अर्ब४धन दिया जिससे कवियों के और ७ पण्डितों के घर ६ धनवान होगये ८ उधर के मनुष्यों का पालन किया॥३१॥ गंगाधर के धर्म की ९ सीमा और कलियुग १० का निश्चै ही कर्या. महादेव नामक ११ पुत्र हुआ १२ पुत्री ॥ ३२ ॥१३ संसार भर में मनोहर १४ स्त्री १५ यज्ञ ॥ ३३ ॥१६ पैंसठ राजाओं से जिसने विजय पाया और इसप्रकार वह घोड़ा फिरता हुआ मगधदेश की भूमि में आया वहां पर शिशुनाग नामक राजा के वंश में जन्म लेनेवाला दर्भक नामक १७ पटना का १८ राजा ॥ ३४ ॥ १९ मंडलीक "चतुर्योजनपर्यन्तमधिकारो नृपस्य च ॥ यो राजा तच्छतगुणः स एव मण्डलेश्वरः॥"(सोलह कोश वर्गात्मक भूमि जिसके अधिकार में होवे वह नृप तथा राजा कहलाता है इससे सौ गुणी भूमि जिसके अधिकार में होवे वह मंडलेश्वर है)२०युद्ध में

पिल्ल्यो सुनत कटक बहु भूपति, मार्‍यो सब दर्भक उद्धतमति ॥
सो सुनि जाय रच्यो नृप संगर, चरनंन डारि लज्जमय लंगर ३६
खग्गन बहु दर्भक दल खायो, रन बिनुसिर दुवजामै रचायो ॥
मृत सुनि निजनायक रनमानी, रचि सहगमन गई ढिग रानी ३७

(दोहा)

रंभा७५।१ अरु रंभा लरी, महादेव७५ धव काज ॥
बुल्ली पुब्बहि मैं बर्‍यो, आई तू जरि आज ॥ ३८ ॥
सुरपति तिन्ह यह रारि सुनि, बासक दोउन बंधि ॥
भूपहि रक्ख्यो मित्र भनि, सघन नेह गुनसंधि ॥ ३९ ॥
भयो तनय सारंगधर७६, महादेव७५ नृपकेर ॥
द्वारकेस हरिके दरस, किन्नैं जिहिं बहुबेर ॥ ४० ॥
कराणउर्ज्ज सुध्वज नृपति, रट्ठोरन अवतंस ॥
कर्मध्वज हुव तसतनय, जिहिं करि कमधजवंस ॥ ४१ ॥
स्वसा तास सुध्वज सुता, ललिता७६।१ नाम ललाम ॥
सो व्याहिय सारंगधर७६, रमनी गुन अभिराम ॥ ४२ ॥
मानसिंह७७ ताकै तनय, ललिता औरस जात ॥
भजि स्वधर्म जो नृप भयो, खलन खंडि भुव ख्यात ।४३।

---

खड़े होकर ॥ ३५ ॥ यह सुनकर राजा महादेव ने फिर सेना भेजी उसको भी दर्भक नामक पटना के चंचल बुद्धि राजा ने मारली १पगों में लज्जा के लंगर डालकर ॥ ३६ ॥२दो पहर तक बिना मस्तक युद्ध किया, युद्ध में मानी अपने पति को मराहुआ सुनकर रानी सती होकर पति पास गई ॥ ३७ ॥ रानी का नाम रंभा था वह और रंभा अप्सरा ये दोनों महादेव पति के लिये परस्पर लड़ीं और रंभा अप्सरा ने कहा कि तू तो जलकर आज आई है और मैंने पहिले ही बर लिया था ॥ ३८ ॥ इन दोनों की लड़ाई सुनकर इन्द्र ने दोनों के घर बांधकर राजा को मित्र कहकर ३नेह के बहुत गुण जोड़कर ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४ कन्नोज में सुध्वज नामक राजा राठोड़ों का मुकुट था उसके कर्मध्वज नामक पुत्र हुआ जिसके नाम से राठोड़ कमधज कहलाये ॥ ४१ ॥ उस कर्मध्वज की बहिन और सुध्वज की पुत्री को सारंगधर ने व्याही वह स्त्री गुणों में मनोहर थी ॥४२॥ ललिता के५उदर से हुआ६भूमि पर प्रसिद्ध हुआ ॥ ४३ ॥

रविअन्वय नेपाल नृप, दुर्गसेन की दोय१ ॥
सुता स्वयंबरतैं हरी, हठी स्वयंबर२ होय ॥ ४४ ॥
बंगराज रविदेव मुख, जित्ते सब नृप जंग ॥
अर्प्प परनि दुव३अंगना, आयो निलय अभंग ॥ ४५ ॥
पहिली१मन्न्या७७।१नाम पटु, धन्न्या७७।२अपरा धन्य ॥
निपुन रम्याँ बहुकाल नृप, इनजुत रसिक अनन्य ॥ ४६ ॥
मन्न्यामैं नृप मान७७सौं, भयउ चक्रधर७८पुत्र ॥
अहित कडंगरको अनल, गो१द्विज२धर्म३तनुत्र ॥ ४७ ॥
सूकरपति चालुक्यनृप, मल्लदेव तनया सु ।
परनि राम राधा७८।१प्रिया, आयो निजगृह आसु ॥ ४८ ॥
उपयमतैं चोथी४निसहि, राधा७८।१धारिय गर्भ ॥
नहिंतो कुल अजपालके, रहतो इक्क१न अर्भ ॥ ४९ ॥

[ पादाकुलकम् ]

कुल सिसुनाग नंदिबर्द्धन सुव, मागधराज महानंदी हुव ॥
दासीजठरज नंद भयो तस, सो यँहँ करन लगो सबको बस ५०

( षट्पात् )

महापद्म उपटंक नंद मगधेस महाबल ॥
पाटलिपुत्र नरेस भयो तिन दिनन बिजैफल ॥
परसुराम यह अपर लग्यो छात्रियकुल मारन ॥

१सूर्यवंशी पुत्रियों को २ अपने मन से आपही पति हो कर ॥ ४४ ॥ ३बंगाले के राजा रविदेव को आदि देकर ४आप दोनों स्त्रियों को परण कर घर आया ॥ ४५ ॥ ५चतुर ६दूसरी ७अद्वितीय रसिक ॥ ४६ ॥ ८शत्रुओं रूपी तुस(तुस)का अग्नि ६कवच ॥ ४७ ॥ १०शीघ्र ॥ ४८ ॥ विवाह करने से चौथी रात्रि में ही गर्भ धारण करलिया नहीं तो अजयपाल के कुल में एक भी बालक नहीं रहता ॥ ४९ ॥ शिशुनाग राजा के वंश में नंदिवर्धन का पुत्र महानन्दी मगधदेश का राजा हुआ जिसके दासी के पेट से नन्द नामक पुत्र हुआ सो सब राजाओं को वश में करनेलगा ॥ ५० ॥ महापद्म की पदवी (खिताब)वाला मगधदेश का स्वामी यह नन्द बडा बलवान हुआ, वह पटना का राजा उन दिनों में विजय के फल कोप्राप्त करनेवाला हुआ, क्षत्रियों के कुल को नाश करने के लिये मानों यह दूसरा ही परशुराम

कंटकविनु निजराज्य करन सब सल्लय निवारन ॥
रन कराणाउज्ज पहिलैं रचिय रत्नध्वज रठोर जँहँ ॥
वहुदिन लरयो रु सिरविनु वहुरि तीन३पहर किय जंगतँहँ॥५१॥

( दोहा )

व्है कबंध तस१००गज हनैं, रत्नध्वज रन रोर ॥
तातैं भजत कबंध पद, अद्यावधि रठोर ॥ ५२ ॥

( षट्पात् )

पुनि दसार्ण१पंचाल२सूरसेन३रु मरु४डाहल५ ॥
सोरठ६रु गुज्जर७विदर्भ८केरल९टक१०कुंतल११ ॥
द्रविड१२कलिंग१३रु अंग१४बंग१५मैथिल१६नेपालक१७
अधिप खोजि इत्यादि अखिल मारे उत्तालक ॥
अर्भक छिपाय नारिन दये भज्जिगये कै उब्बरे ॥
तिहिंबेर नंद दासीतनय सब बाहुज इम संहरे ॥ ५३ ॥

( दोहा )

मल्लदेव१चालुक्य नृप, विलिखराज२प्रतिहार ॥
चीर्णराज३प्रासारपुनि, धीर चढे असिधार॥ ५४ ॥
महासेन४नृप कू रमहुं,किन्नौं तिलातिल काय ॥
करत विजय करनाट इम, पत्तो नंद सु आय ॥ ५५ ॥
द्वै२दिन पहिलैं चक्रधर७८, आयो परनि निकेत ॥
तीजे३दिन कंकन जुतहि, खिजि मंड्यो रनखेत ॥ ५६ ॥

---

हुआ अपने राज्य को निष्कंटक करने और सब साल मिटाने के अर्थ पहला युद्ध कन्नोज में रत्नध्वज नामक राठोड़ से रचा ॥ ५१ ॥ १ विना मस्तक युद्ध में भयंकर होकर रत्नध्वज ने सौ हाथी मारे इसीकारण से २ अब तक राठोड़ कवन्ध पद को धारण करते हैं अर्थात् कवन्ध कहलाते हैं ॥ ५२ ॥ ३ इत्यादि देशों के राजाओं को खोजकर ५ विकराल होकर ४ सबको मारे और स्त्रियों ने ६ बालकों को छिपादिये वे बचे ७ कितनेक भाग गये वे वचे ॥ ५३ ॥ मल्लदेव नामक ८ सोलंखी राजा ९ पड़िहार १० तरवारों को धारण करके चढे ॥ ५४ ॥ ११ कछवाहा १२ शरीर को, इसप्रकार कर्णाट देश को विजय करता हुआ वह नन्द सिद्दकावती में आपहुंचा ॥ ५५ ॥ १३ अपने घर आया था ॥ ५६ ॥

महापद्म१०००००००००००० दल१द्रव्य२पति;वहै नंद मगधेस ॥
जासौं रन तिन दिनन जुरि; जिय्यो कौन नरेस ॥ ५७ ॥
कंकन हान सक्यो न कारि, चक्रधर सु चहुवान ॥
चढि धारनं मागध चमू, अयुत१०००० हनी अति मान ॥ ५८ ॥
करनलगी वह सहगमन, राधा७८।१सुनि पति नास ॥
रोकी सब ननिहारि तँहँ, दोहदलंच्छन आस ॥ ५९ ॥
पाय समय प्रकटयो तनय, निडर सत्रुजित७९ नाम ॥
गर्भहिमैं नृपता गही, बिधि अक्खर गतिवाम ॥ ६० ॥

इति श्रीवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ वीतिहोत्रचंडासिबंशबर्णने बसुदेव ६८ धारातीर्थनिमज्जनश्यामदेव ६९ पद्मा ६९।१ हरिदास ७० रजनी ७०।१ परियन्त कुलकथनलाहोरयुद्धमत्यन्तराजनूहपलायनवामदेवादिबहुलाऽऽर्यावर्तनरेन्द्रनिपतनश्रीधर ७३ प्रतिभा ७३।१ गङ्गाधर ७४ प्रभा ७४।१ महादेव ७५ रम्भा ७५।१ ऽवधिसन्ततिसमसनप्रारब्धवाजिमेधमहादेव७५दर्भकरणपतनरम्भा ७५।१ सहगमनशार्ङ्गधर ७६ ललिता ७६।१ मानसिंह ७७ मन्न्या ७७।१ धन्न्या ७७।२ चक्रधर ७८ राधा७८।१ऽवसानसन्तानसूचनमहापद्मनन्दनिमित्तकचक्रधरादित्त्रकुलबिन

---

राजा ने विजय नहीं पाया ॥ ५७ ॥ १ कंकण ( विवाह समय में बांधा हुआ डोरड़ा ) भी नहीं खोल सका २ तरवारों की धारों पर चढकर मगध देश की दश हजार सेना को मारी ॥ ५८ ॥ ३राधा सती होने लगी जिसके ४ गर्भ का लक्षण ५ हुआ जानकर सब ने रोकी ॥ ५९ ॥६पुत्र८ ब्रह्मा के अक्षरों की उलटी गति से उसने गर्भ में ही७ राजापन पाया ॥६०॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में वसुदेव का धारातीर्थ में स्नान करना, श्यामदेव पद्मा, हरिदास रजनी पर्यन्त कुल का कथन, लाहोर के युद्ध में म्लेछ देश के राजा नूह का भागना और वामदेव आदि आर्यावर्त देश के बहुत राजाओं का रणभूमि में पड़ना, श्रीधर प्रतिभा, गङ्गाधर प्रभा, महादेव रंभा पर्यन्त सन्तान का संक्षेप, अश्वमेध का प्रारंभ करके महादेव का दर्भकरणक के युद्ध में पड़ना, रंभा का सती होना, शार्ङ्गधर ललिता, मानसिंह मन्या, चक्र

शनकुमारशत्रुजि ७९ दुद्भवनं सप्तपञ्चाशत्तमो५७ मयूखः ॥ ५७ ॥
आदितो नवनवतितमः ॥ ९९ ॥

( प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा )

( दोहा )

समय सत्रुजित७९ प्रसवके, लक्खन द्रव्य लुटाय ॥
जातकर्म सद्ध्यो सकल, रुद्र पुरोहित राय ॥

( षट्पात् )

सुतहिं अन्नप्रासन कराय अप्प्यो भट१मंत्रिन ॥
राधा७८।१ करि सहगमन गई दिव जँहँ स्वकीय इन ॥
सत्रुजित७९ सु इत सूर बढ्यो जिम मकरबिभाकर ॥
सस्त्र१ सास्त्र२ पढि सकल दिप्यो जुव्वन लहि दुद्धर ॥
कैकेयराज रविकुल कलस जज्ञकेतु तनया जया ७९।१
परन्यों नरेस करनाटपति सतत पतिव्रतसंचयां ॥ २ ॥

( दोहा )

कति मागध याकों कहत, इंदुबंस अवतंस
वसुधातल जिहिंकरि बढ्यो, वसुधेस्वर भव बंस ॥ ३ ॥

( षट्पात् )

---

धर राधा के अन्त तक सन्तान की सूचना करना, महापद्म की पदवी वाले नन्द के निमित्त चक्रधर आदि क्षत्रियकुल का नाश होना, और कुमर शत्रुजित् के जन्म होने का सत्तावनवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ५७ ॥ और आदि से निन्नानवे मयूख हुए ॥ ९९ ॥

१ जन्म होने के समय २ राजा के रुद्र नामक पुरोहित ने जन्म समय का कर्म किया ॥ १ ॥ पुत्र को ३ अन्नप्राशन (जन्म समय से पांचवें वा छठे मास में अथवा सातवें आठवें इनमें से किसी मास में बच्चे को प्रथम ही अन्न भक्षण कराया जावे उसको अन्नप्राशन कहते हैं)कराके४सौंपदिया राधा सती होकर जहां अपना५पति था वहां६स्वर्ग में गई७मकर राशि का सूर्य बढे इसप्रकार बढा ८ निरन्तर पतिव्रत ९ संचय करनेवाली ॥२॥ इस राधा को कितने ही१०भाट लोग चन्द्रवंश का मुकुट अर्थात्११चन्द्रवंश में पैदा हुई कहते हैं जिससे १२ भूमि तल पर १३ चहुवान वंश बढा है ॥ ३ ॥

इकसत१०० अग्निष्टोम१ त्रिसत३०० मख वाजिपेय२ किय
मख तिम चातुरमास३ च्यारि सहँस रु चउरासिय४०८४ ॥
पुंडरीक४ पंचास५० जजे भूपाल सत्रुजित ॥
पौर्णमास५ अरु दर्स६ सदा बिरचे बिधि संचित ॥
निगमोक्त सद्धि अप्पन निलय अग्निहोत्र धारन करयो ॥
सुत सावधान होतहि सुपहु बैखानस ब्रत आदरयो ॥ ४ ॥

( दोहा )

तनय सत्रुजितकै भयो, हलधर८०नाम गहीर॥
पितर१देव२द्विज३भक्तिपर, विदित दान१रन२बीर ॥ ५ ॥
लहि जुब्बन हलधरकुमर, सब निजराज्य सम्हारि॥
सत्रुजित७९हिं सम्मर्द दयो, सासन तस सिरधारि ॥ ६ ॥

( षट्पात् )

हलधरसिर अभिसेक बिरचि तब नृपति सत्रुजित ॥
पट्ट पंच५सिख आप्पि होय बंधुनकरि बंदित ॥
अग्निहोत्र लै संग सवन समुझाय आय१व्यय२ ॥
जया सहित बन जाय बस्यो बहु अब्द बीतभय ॥
अष्टांग जोग सद्धि रु उभय२भौतिक वपु छोरत भये ॥
गोरक्ष सिद्ध संगति सफल प्रकृति गंजि पारहि गये ॥७॥

---

१यज्ञ.पचांस पुण्डरीक यज्ञ.इसप्रकार राजा शत्रुजित् ने यज्ञ किये और पूर्णमासी और ४ अमावास्या का सदैव ही ५ वेदोक्त साधन करके अपने ६ घर में अग्निहोत्र धारण किया और पुत्र के सावधान होते ही उस श्रेष्ट राजा ने वानप्रस्थ व्रत को धारण किया ॥ ४ ॥ गंभीर ॥ ५ ॥ शत्रुजित् की आज्ञा शिर पर धारण करके उसको हर्ष दिया ॥ ६ ॥ सिंहासन देकर. आमद खरच समझाकर.स्त्री सहित.बहुत वर्षों तक निर्भय होकर बसा और योग के आठ अङ्ग हैं जिनको साधन करके दोनों भौतिक (स्थूल शरीर और लिङ्गशरीर को भौतिक शरीर कहते हैं) शरीरों को छोडा अर्थात् मुक्त होगया क्योंकि लिङ्गशरीर मुक्ति में ही जीव से जुदा होता है प्रकृति (जगत् का कारण जिससे जन्म मरण होता है) को लोपकर पार (मुक्त) होगया ।७।

यमहिं१जित्ति लिय नियम२जित्ति तिहिं आसन३सद्धिय ॥
ताहि जित्ति लहि प्रानरोध४कुंभक निश्चल किय ॥
प्रत्याहार५हिं जित्ति करन मोरे बिखयन सन ॥
बहुरि धारना६सद्धि कियउ चपलउ स्वतंत्र मन॥
एकत्र धरि सु करि ध्यान७जय बहुरि समाहित८तँहँ बनैं॥
अव्यय स्वरूपमय ते उभय९भूदेवन सत्तम भनैं ॥ ८ ॥

( दोहा )

तजे समय अवसान तिन, इमहि उपेक्षित अंग ॥
निर्विकल्प मैं भो नहीं, पुनि व्युत्थान प्रसंग ॥९॥
हलधर१०सुनि किय जाय तँहँ, हुत पावक२ सन दाह ॥
कर्म विमुक्त३तनको हु किय, रक्खि सनातन राह ॥ १० ॥

---

योगशास्त्र में योग के यम नियम आसन प्राणायाम प्रत्याहार धारणा ध्यान समाधि ये आठ अंग हैं और प्रत्येक अङ्ग एक दूसरे के पीछे सिद्ध होते हैं तदनुसार उन दोनों स्त्रीपुरुषों ने यम (हिंसा न करना सत्य बोलना चोरी न करना ब्रह्मचर्य रखना विषयों का त्याग करना इसी प्रकार कुछ भी संग्रह न करना) को जीतकर नियम (शुद्धि रखना संतोष रखना तप करना वेदादि का पढाना सब कर्मों को परमात्मा में अर्पण करना) लिया और फिर नियम को जीतकर आसन (जिससे बहुत काल तक सुख पूर्वक स्थिर रहा जाय) को साधा फिर आसन को भी जीतकर प्राणायाम (श्वास प्रश्वास की गति को रोकना) को प्राप्त होकर कुंभक (वायु को उदर में स्थिर करना)को दृढ किया फिर प्रत्याहार (जिसमें चित्त और इन्द्रियां अपने विषय को त्याग कर शान्त अवस्था को प्राप्त होजाती हैं) को जीतकर इन्द्रियों को विषयों से फेरी और फिर धारणा (चित्त को नाभि आदि स्थानों में स्थिर करना) को साध कर चपल मन को भी वश में किया फिर एकाग्रता धारण करके ध्यान (नाभि आदि स्थानों में जो ध्येय का ज्ञान होता है) को भी जीतकर समाधि (जिसमें ध्यान का संस्कार मात्र रहजावे और स्वरूप शून्य के समान होजावे) स्थित हुए इसप्रकार परमात्मा में लीन होनेवाले उन दोनों को ब्राह्मणों ने भी अत्यन्त श्रेष्ठ कहे ॥ ८ ॥ उन्हों ने अन्त समय में उदासीन भाव से शरीर छोडे और निर्विकल्प योग में होने के कारण जीव को फिर स्वतन्त्र कर्म करने का प्रसङ्ग नहीं हुआ अर्थात् फिर जन्म नहीं हुआ मोक्ष होगया ॥ ९ ॥ १ होम करके २ अग्नि में दाह किया ३ कर्मों से छूट गये थे

## सोरठा

ससिकुल¹ द्रविड नरेस, संभुसुता चित्रांगदा८०।१ ॥
वय१गुन२रूप३बिसेस, हलधर८०कर ताको गहिय ॥११॥
माघ अमा² जिहिं भूप, रवि उपराग³ प्रयोग गत ॥
उचित पात्र⁴ अनुरूप, द्विजन खर्ब१०००००००००००हाटक⁵ दयो
हलधर निर्भय हिंतु, जन्यौं तनय चित्रांगदा ॥
बभ्रुवाह जयहिंतु, ज्यौं मणिपुर चित्रांगदा ॥ १३ ॥
उचित तास अभिधान⁶, द्विजन महाधन्वा८१दयो ॥
नय१जय२धर्म३निधान, भयो यहहु बिख्यात भुव ॥ १४ ॥
ससिकुल उत्तम सूर, नृप कलिंग सासन करत ॥
पटुताकी गुन पूर, सुता उमा८१।१परन्यौं सु⁷ पहु ॥ १५ ॥

## षट्पात्

चंद्रायन प्रामार नगर उज्जैन भूप इत ॥
गंगा न्हावन गयउ जई ऊखर सूकर जित ॥
कछु बासर रहि न्हाय दान नाना प्रकार करि ॥
मुख्य घट्ट⁸ खट६बेर श्राद्ध किन्नैं बिधि अनुसरि ॥
सत्तमी७बेर जावत तहाँ रोक्यो मग दुस्सलकुमर ॥
तुम गये छ६दिन कहि मुकलौ अज्ज हमहु जावत अडर१६

जिनका भी कर्म किया ॥ १० ॥ १ चन्द्रवंशी द्रविड़ देश के राजा शंभु की पुत्री ॥ ११ ॥ माघ मास की २ अमावास्या के ३ सूर्य ग्रहण पर प्रयाग में जाकर ४ पात्र के सदृश (जैसा पात्र था वैसा) दान दिया ५ सोने की मोहरें (शास्त्रों में सौलह मासों की स्वर्ण संज्ञा है)दीं ।१२।भयरहित हलधर से चित्रांगदा ने ऐसा पुत्र जना जैसा मणिपुर में अर्जुन से चित्रांगदा ने बभ्रुवाहन को जना था ॥ १३ ॥ ६ नाम ॥१४॥ ७वह राजा ॥१५॥ ऊखर क्षेत्र का जीतने वाला)"रेणुका शूकरःकाशी काली कालौ वटेश्वरौ॥ कालिञ्जरो महाकाल ऊखरा नव मुक्तिदाः"इति वराहपुराणे) उज्जैण का राजा चंद्रायण८जिधर सूकर (सोरमजी)है उधर गंगा न्हाने को गया६उस मुख्य घाट सोरमजीपर छै बेर जाकर श्राद्ध किये और सातवीं बेर जाते समय सूकर क्षेत्र के स्वामी दुस्सल कुमर ने रोका कि तुम तो आगे छः बेर गये हो आज सोरमघाट पर निर्भय हम जावेंगे

दोहा

चन्द्रायन अक्खिय गई, सामग्री मम तत्थ ॥
बिनु गयँ न तातैं बनैं, अटक देहु नन अत्थ ॥ १७ ॥
पहुँचे दुस्सलके प्रथम, न्हान१ दान२ उपहार[१] ॥
पिट्ठि[२] गये प्रामारके, बुल्ले ते अविचार ॥ १८ ॥
मालवेंद्र आवत इहाँ, द्रुतैं[३] तुम जावहु दूर ॥
भुम्मि हमारी उन भनीं, कितहैं मालव कूर ॥ १९ ॥

पादाकुलकम्

भन्नी नहि प्रामार सिपाहन, जुज्झे तब उतके रच्छक जन
मालवके सायुध[५] सब मारे, कुट्टि[६] इतर हतमान निकारे।२०।
इत दुस्सल रोकी असवारी, उन मिलि प्रमुख बनी सु उचारी
जिते गये ति[७] हने अप्पन जन, किय उपहार श्राद्धके कनकन।२१।

षट्पात्

स्वीय[९] सिपाहन मरन सुनत कुप्प्यो चंद्रायन ॥
बरज्यो दुस्सल बहुत मोरि तँदपि[१०] न लिन्नौं मन ॥
बाजिनकी[११] तब बग्ग उठी दुहुँ२ओर अचानक ॥
मिलि चालुक१ प्रामार२ओरे बज्जत रन आनके[१२] ॥
विनुसीस कुमर दुस्सल प्रबल फारि अनीकनें[१३] उप्फन्यौं ॥
संग्राम मिलत प्रामारसुत हत्थी चउ४संजुत हन्यौं ॥ २२ ॥

---

१ सामग्री २ पीछे से ॥ १८ ॥ ३ तुम शीघ्र दूर चलेजाओ ४ दुस्सल के मनुष्यों ने कहा कि यह भूमि हमारी है मालव मूर्ख किधर है ॥ १९ ॥ सोलंखी५शस्त्रधारी थे उनको मारलिये और दूसरों को ६ पीटकर निकाल दिये ॥ २० ॥ इधर दुस्सल कुमर ने मालवा के राजा चन्द्रायण की सवारी को रोक दी उधर चन्द्रायन के मनुष्य पीट खाकर गये थे जिन्होंने सामने मिलकर चंद्रायन से कहा कि ७ तेरे ८ श्राद्ध की सामग्री को विखेर दी ॥ २१ ॥ ९ अपने सिपाहियों का मरना सुनकर १० तो भी अपना मन नहीं मोड़ा तब ११ घोड़ों की वाग उठी (युद्ध के लिये घोड़े दौड़ाये) १२ युद्ध के नगारे बजते समय १३ सेना को फाड़कर चार हाथियों सहित चंद्रायण को मारलिया ॥ २२ ॥

दोहा

क्षेमदेव चालुक्क कुमर, बिनुसिर दुस्सल बीर ॥
चउ४गज अरु चंद्रायन सु, हनि रु पर्‍यो हमगीर ॥ २३ ॥
अविबाहित हो यह कुमर, अपज सूरवतंस ॥
ताहि मन्नि दुस्सल पितर, पुज्जत चालुक बंस ॥ २४ ॥

षट्पात्

कुमर मरन सुनि क्षेमदेव चतुरंग लज्ज करि ॥
वसु८सुत मोक्कलभानु आदि अप्पन हरोल धरि ॥
खिल प्रमार दल हनन चल्यो पद्धर गंगातट ॥
सुनि यह मालव सेन अखिल भग्गो बट उब्बट ॥
उज्जैन मयाधर नृपननृप चंद्रायन गद्दिय चढ्यो ॥
चालुक१प्रमार २ बंसन बिदित बैर असह तबतैं बढ्यो ॥२५॥

( दोहा )

मल्लिनाग मुनिराज इत, लहि अपमान बिसेस ॥
सुत अष्टक८ जुत संहर्‍यो, महापद्म मगधेस ॥ २६ ॥
सूद्र बरन ते जनक१ सुत८, नव९हि नामकरि नंद ॥
दुर्मद लखि दै साप द्रुत, किय चाणक्य निकंद ॥ २७ ॥

( पादाकुलकम् )

---

क्षेमदेव सोलंखी का दुस्सल नामक कुमर विना मस्तक चार हाथी और चन्द्रायण को मारकर खड़ा हुआ ।२३।विना विवाहा और विना संतान वीरों का मुकुट था जिसको दुस्सल नामक पितर मानकर सोलंखी वंश अब तक पूजते हैं।२४। चतुरंगसेना तैयार करके मोकल और भानु आदि आठ पुत्रों को आगे करके पॅवार की बाकी की सेना को मारने के लिये सीधा गंगा किनारे पर चला उप्रवट (विना मार्ग) उज्जैन में राजाओं के राजा चन्द्रायन की गद्दी पर मयाधर बैठा ॥ २५ ॥ इधर चाणक्य मुनि ने अपमान पाकर सम्पूर्ण आठ पुत्रों सहित मगध देश के राजा महापद्म (नन्द) को मारा ॥ २६ ॥ वे पिता पुत्र सब शूद्र वर्ण (नन्द, दासी के पेट से पैदा हुआ था इससे सब शूद्र थे) के और नव ही नन्द नाम के थे१चाणक्य मुनि ने नाश किया ॥ २७ ॥

कुल सिसुनाग महानंदी सुत, चंद्रगुप्त किन्नौं नृपताजुत ॥
बिरचि ग्रंथ चाणक्य नीतिमय, जाय पढाय कियो मुनि दुर्जय २८
अग्गैं नंदसचिव सकटालहिं, कूप अंध डारयो लहि कालहिं॥
सत१००हि हुते सकटालकेर सुत, सबहि गर्त गेरे पितृसंजुत ।२९।
परे कूप प्रतिदिन ते पालहिं, इक१ जलघट इक१ सक्तुसरावहिं॥
तनयन सन सकटाल कह्यो तब, सक्तु इते करि नन बचिहैं सब३०
अटके नंद अहेलन अप्पन, प्रतिफल याको ताहि समप्पन ॥
होउ समर्थ सक्तु सुहि खावहु, असन बिहीन और मरिजावहु ॥३१॥
सु तिहिं समर्थ कह्यो पुत्रन जब, खानलग्यो सकटाल सक्तु तब॥
याके लखत बिकलहिग अप्पन, सत१००हि तनूज मरे लंघनसन३२
कछु अब्दन अंतर बिच पारयो, बहुरि नंद सकटाल निकारयो ॥
कायस्थ सु सकटाल कजाकी, कढ्यो मारि पुत्रन एकाकी ।३३।
नृप किन्नौं पुनि सचिव सोहि नत, तासनास अवसर कँहँ तक्कत ॥

शिशुनाग राजा के वंश में महानन्दी नामक राजा के नन्द नामक पुत्र हुआ वह पटना का राजा हुआ जिसको पुत्रों सहित मारकर चन्द्रगुप्त को चाणक्य ने राजा बनाया और चाणक्य नाम का नीति का ग्रन्थ बनाकर उसको पढाकर दुर्जय बनाया ॥ २८ ॥ जिसकी आगे सविस्तर कथा कहते हैं कि आगे नन्द के सकटाल नामक कायस्थ जाति का एक मंत्री था जिस-को एक अन्धे (विना पानी के) कूए में डालदिया, इस सकटाल के सौ पुत्र थे जिन सबको पिता सहित खड्डे में डालदिये ॥ २९ ॥ उन कूप में गिरेहुओं को उनके पालन के लिये जल का एक घड़ा और सत्तू का सरावा (मृत्तिका पात्र विशेष)नन्द देता था तब सकटाल कायस्थ ने अपने पुत्रों से कहा कि इतने से सत्तू (सातू) से सब जने नहीं बचेंगे ॥ ३० ॥ विना अपराध अपने को नन्द ने कैद किया है इसका बदला उसको देने के लिये जो समर्थ होवे वही यह सत्तू खाओ और विना भोजन के अन्य सब मरजाओ ॥ ३१ ॥ उन पुत्रों ने उसी (सकटाल) को बदला देने के समर्थ कहा सौ ही पुत्र लंघन करने से मरगये ॥ ३२ ॥ कुछ वर्ष वीच में देकर नन्द ने उस सकटाल को उस कूए से निकाला वह छली अथवा होशियार सकटाल कायस्थ पुत्रों को मारकर अकेला निकला ॥ ३३ ॥ नम्र जानकर नन्द ने उसीको कामदार किया वह नन्द का नाश करने का समय देखता रहा, जब मरेहुए पुत्र याद

अंगज मृत सुमिरन जिम आवैं, सकटालहिं तिम नृप न सुहावैं।३४।
नंदहि नासकरन कछु हेरन, फिरैं बिपिन लै मिस हयफेरन॥
कबहु लखे चाणक्य बिहारत, दर्भमूल खनि तक्रहिं डारत॥३५॥
करहु कहा सकटाल कह्यो जहँ, मुनि कौटिल्य दयो उत्तर तहँ॥
है इहिंमग व्याहन मैं जावत, अटक्यो कुस चुभि चरन दुखावत।३६।
तरुबैद्यक बिच यह दिन्नी कहि, मिटैं दर्भनिजमूल तक्र लहि॥
चुभि पय मोहि लग्न च्युत किन्नौं, दर्भन मूल तक्र इम दिन्नौं।३७।
सचिव कह्यो न पढे तिहिं होते, तो तुम दर्भ कहाकरि खोते॥
बिप्र कह्यो मैं मुनि बच्छायन, करि अभिचार मिटातो कुसबन।३८।
सु सुनि मंत्र सकटाल बिचार्यो, जिहिं बदलो कुससौंहु न टार्यो॥
सो नरको हेलन नन सहिहैं, द्रुतहि सपुत्र नंदकों दहिहैं॥ ३९ ॥
यह आलोचि बिप्र प्रति बुल्ल्यो, श्राद्धकरन आसय नृप खुल्ल्यो॥
अधिकृत होहु तहाँ चलि अप्पहि, मुनिहि संग लै गो सु यहै कहि४०
श्राद्ध करन लग्गो सु नंद जँहँ, तँहँ कायस्थ लैगयो तिनकँहँ॥
पात्र कहि रु बैठारे आसन, रद१ नख२ कपिस धरत बच्छायन४१

आवे तब सकटाल को वह राजा नहीं सुहावै ॥ ३४ ॥ वन में घोड़ा फेरने के मिस से फिरै सो कभी फिरतेहुए ने डाभ के मूल को खोदकर उसकी जड़ में छाछ (गोरस) डालतेहुए चाणक्य मुनि को देखा॥ ३५ ॥१चाणक्य मुनि ने उत्तर दिया ॥ ३६ ॥ वृक्ष सम्बन्धी वैद्यक ग्रन्थों में यह लिखा है कि डाभ की जड़ में छाछ डालने से वह मिटजाता है२विवाह से च्युत कर दिया अर्थात् विवाह नहीं होने पाया इसकारण से मैंने डाभ की जड़ में छाछ दिया है ॥३७॥ जब सकटाल ने कहा कि तुम इतने नहीं पढे होते तो डाभ का नाश कैसे करते तब उस ब्राह्मण ने कहा कि मैं वात्स्यायन नामक मुनि हूं सो ३ मारण मोहन आदि मंत्र तन्त्र (मंत्र तंत्र के मारण मोहन उच्चाटन में वात्स्यायन मुनि प्रसिद्ध थे और इस कार्य के आचार्य थे ) से डाभ के वन को मिटादेता ॥ ३८ ॥ ४ वह मनुष्य का अपराध सहन नहीं करैगा सो नन्द को पुत्रों सहित शीघ्र ही भस्म करैगा ॥३९॥५विचार करके,६वहां चलके आप अधिकारी होओ ॥ ४० ॥ ७ वह नन्द १० वात्स्यायन (चाणक्य) के ८ दन्त और नख ९ पीले थे ॥ ४१ ॥

केस कपिल इम नंद निहारे, कहि अपात्र मुनि बेग बिडारे ॥
खुल्लि सिखा मुनि तब लिन्नौं पन, करौं ससुत नंदहिं गतजीवन ४२
बंधौं बहुरि सिखा मेरी जब, कहि इम हुत-अभिचार कर्यो तब॥
नँदहि नाम तस सुतनन धारे, इम नव१ नंद चणाकसुत मारे।४३।
महानंदि सिसुनाग पुव्व हुव, चंद्रगुप्त हो तस प्रवीन सुव ॥
ताहि कुसुमपुर तखत चढायो, नंदमंत्रि रक्खस निकसायो ।४४।
विषकन्न्या भेजी जब रक्खस, टारी सुहु पहिचानि रूप तस ॥
पर्वतराज ताहि करि मार्यो, बच्छायन पुनि मंत्र बिचार्यो ॥४५॥
सचिव होय रक्खस वह याकैं, तो न चंद्रगुप्तहिं अरि ताकैं ॥
यह बिचारि मुनि सुहि बुलवायो, भनि सपथ रु भय तास भगायो४६

---

केस भी देखकर अपात्र कहकर चाणक्य को निकाल दिया तब अपनी चोटी को खोलकर चाणक्य मुनि ने नियम लिया कि नन्द को पुत्रों सहित मारूंगा॥४२॥१मंत्र जंत्र किया, उस नन्द के आठ२पुत्रों के नाम भी नन्द ही थे इसप्रकार चणक ब्राह्मण के पुत्र (चाणक्य) ने नव नन्द मारे॥४३॥शिशुनाग नामक राजा के वंश में महानन्द नामक राजा हुआ जिसके बुद्धिमान् चन्द्रगुप्त नामक पुत्र था [किसी किसी के मत से महानन्द के सुनन्दा नामक स्त्री के पेट से "नन्द" और मुरा नामक शूद्रा स्त्री के पेट से मौर्य नामक पुत्र हुआ और इस मौर्य का पुत्र चन्द्रगुप्त हुआ इसीसे मौर्य वंश निकला है ]जिसको पटना की गद्दी पर बिठाया और राक्षस नामक एक ब्राह्मण नन्द का मंत्री था जिसको निकलवादिया ॥ ४४ ॥ उस राक्षस ने चन्द्रगुप्त को मारने के अर्थ एक विषकन्या [मुद्राराक्षस नाटक में एक प्रकार की स्त्रियां लिखी हैं कि जिनके साथ प्रथम संभोग करनेवाला पुरुष मरजाता है] भेजी परन्तु उसको रूप पहिचान कर चाणक्य ने उसको टाल दी और उसी विषकन्या से पर्वतराज को [नन्द को मारने के लिये चन्द्रगुप्त की सहायता पर नैपाल के राजा को आधा राज्य देने का नियम करके चाणक्य चलालाया था उसके पास वह विषकन्या चाणक्य ने चन्द्रगुप्त की ओर से भेट भेज दी जिसके साथ भोग करने से पर्वतराज मरगया और चन्द्रगुप्त को आधा राज्य नहीं देना पड़ा] मारा फिर वात्स्यायन [चाणक्य] ने सलाह विचारी कि ॥ ४५ ॥यह राक्षस चन्द्रगुप्त का मंत्री होजावे तो उसके कोई शत्रु नहीं रहै यह विचार कर चाणक्य मुनि ने उस राक्षस को बुलाया और सोगन करके उसका भय भगाया ॥ ४६ ॥

मलयकेतु नृपकै यह रक्खस,जाय सचिव भो हो प्रकटित जस॥
सु इम बुल्लि मुनिबर हिय लायो, मंत्री रक्खस नाम बनायो॥४७॥
सकटालहु लै बैर नंद सन, कासी गयो तजन निज उपघन॥
चंद्रगुप्त१रक्खस२हुव हितमय, मगधं तिन्है दै मल्लिनाग गय४८
बच्छायन वे नंद९हनैं जब, पंद्रहसत१५००कलिबर्ष गये तब॥
चंद्रगुप्तकहँ नीति परायन, करि स्वच्छंद गये बच्छायन ॥४९॥

( दोहा )

गनित प्रबंधनमैं हु यह, तबसौं हुव संकेत ॥
नंद कहैं नव९जानियत, इम तिहिं अर्थ उपेत ॥५०॥
कामतंत्र१चाणक्य पुनि, नीतितंत्र चाणक्य२ ॥
न्यायभाष्य३इत्यादि मुनि, बिरचे इतर असक्य ॥ ५१ ॥
देवदत्त८२सुत इत भयो, महाधन्व नृपकेर ॥
जुद्ध करी नहि देर जिहिं, दैन करी नहि देर ॥५२॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ वीतिहोत्रचण्डासिवंशवर्णने दृष्टप्राशिताऽन्नपुत्रराधा ७८।१ ज्वलनस्नानकरणशत्रुजि ७९ जया ७९।१ ऽग्निष्टोमाऽऽदिप्रभूतसत्राऽनुष्ठानसाधितगार्हस्थ्यगृहीतवैखानसव्रतसमनुष्ठितयोगतद्रूपाति१देह

वह राक्षस मलयकेतु नामक (जो पर्वतराज का पुत्र था) नेपाल के राजा के पास जाकर उस का सचिव होगया था जिसको १इसप्रकार बुलाकर।४७।२नन्द से वैर लेकर ३शरीर४मगध का राज्य चन्द्रगुप्त को देकर चाणक्य मुनि भी गये।४८। ५चाणक्य ने उन नन्दों को मारे जब कलियुग के पन्द्रह सौ वर्ष गये थे६स्वतंत्र करके चाणक्य गये ॥४९ ॥ ज्योतिष के गणित के ग्रन्थों में जब से यह सङ्केत हुआ है कि नन्द के कहने से नव माने जाते हैं सो नन्द शब्द इस अर्थ सहित हुआ।५०॥ उसी चाणक्य ने कामशास्त्र (वात्स्यायन कामसूत्र के नाम से) और चाणक्यनीति के नाम से नीतिशास्त्र किये और न्यायशास्त्र पर भाष्य इत्यादि और भी दूसरों से नहीं होसके ऐसे किये ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में पुत्र का अन्नप्राशन देखकर राधा का अग्निस्नान करना (जलना) शत्रुजित् और जया का अग्निष्टोम आदि बहुत यज्ञों का अनुष्ठान

त्यजनहलधर ८० चित्राङ्गदा १ बिबहनतीर्थराजखर्वसुवर्णदानमहाधन्वो ८१ मा ८१।१ परिणायनप्रामारराजचन्द्रायण १चालुक्यराजकुमारदुश्शल २ शूकरक्षेत्रसन्निपतननिपातितनव ९ नन्दमहामुनिमल्लिनागकुसुमपुरस्कन्धावारमगधराज्यचन्द्रगुप्तायत्तीकरणचण्डासिराजमहाधन्वकुमारदेवदत्तो ८२ द्भवनमष्टपञ्चाशत्तमो ५८ मयूखः ॥ ५८ ॥ आदितः शततमः ॥ १०० ॥

( प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा )

( षट्पात् )

देवदत्त चउसट्ठि ६४ कला कोबिदं उदारमति ॥
जनकं अनंतर एह भयो करनाट महीपति ॥
गंगा१जमुना२मज्झ मुकुट पुर थान कुम्म पहु ॥
अमरसेन सुहि अभृतसेन नाम रु अजसेनहु ॥
अभिधान तीन३जाके विदित तनया कुसुमा८२।१नाम तस
चहुवानराज परन्यौं रुचिर जग प्रसारि बितरन सुजस॥१॥

( दोहा )

आनंदध्वज भूप इत, कान्यकुब्ज रट्ठोर ॥
भूतल इक्क उदार भो, करे मितंपचं और॥ २ ॥

---

करना, और गृहस्थ धर्म का साधन करके वानप्रस्थ व्रत में योग का अनुष्ठान करके उन स्त्री पुरुष का शरीर छोडना, हलधर का चित्रांगदा से विवाह करके प्रयाग में एक खर्व मोहरों का देना,महाधन्वा का उमा से विवाह करना, पँवार राजा चन्द्रायण और चालुक्य राजकुमार दुस्सल का शूकरक्षेत्र(सोरमघाट) के युद्ध में गिरना,नव नन्दों का नाश करके चाणक्य मुनि का पटना की राजधानी चन्द्रगुप्त के वंश में करना, चहुवानराजा महाधन्वा के कुमर देवदत्त के जन्म होने का अट्ठावनवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ५८ ॥ और आदि से सौ १०० मयूख हुए ॥

१चौसठ कला में पंडित २ पिता के३ पीछे ४ कछवाहा राजा ५ जिसके तीन नाम प्रसिद्ध हैं ६ सुन्दर ७ दान से यश फैलाकर ॥ १ ॥ ८ कन्नोज में आनंदध्वज राठोड़ दूसरों को ९ कृपण करके भूमितल पर एक ही उदार हुआ

पौरांनिक[1] चारन सुकवि, उग्रश्रवकुल अर्क[2] ॥
वीततमा पूजे सविधि, तिनसों नृप सुनि तर्क[3] ॥ ३ ॥
सत१००सासन[4] गज इक१सत१००,हय वर तरल[5] हजार१००० ॥
कोटि१०००००००कनक[6] सत१००किंकरी[7], दये इतेक उदार ॥४॥
विप्र[8]१सूत[9]२मागध[10]३विबुध[11]४, सबहिं अजाचक थील[12] ॥
करे भूप जिहिं मोज[13] करि, कृपनन मुख जरि कील ॥५॥
देवदत्तकै पुत्र हुव, दामोदर८३नर ईस ॥
करि जिहिं भक्ति प्रसन्न किय, गिरिजा[14] सहित गिरीस[15] ॥६॥
पुष्करनाम त्रिगर्तपति[16], भूप भानुकुल भूत[17] ॥
सुगुणा८३।१तस तनया सची[18], परनी तिहिं पुरुहूत[19] ॥ ७ ॥

पट्पात्

करि उपयम[20] मुरि मग्ग देस चल्लत दामोदर८३ ॥
जंबुमार्गवन आय भानु उपरक्त[21] अमा[22] पर ॥
तँहँ पुर पट्टनि नाम सरित चम्मलि[23] तँहँ दंपति[24] ॥
दत्त[25] अयुत१००००गोदान सहित नानाविधि संहति ॥
दुल्लहनि उपेत[26] क्रीडत दुलह नानावन१उपबन२नदि३न ॥
इक१अब्द अंत मिहिकावतिय इम पत्तो चहुवान इन[28] ॥८॥

---

१ पुराण की वृत्ति को धारण करनेवाले अथवा पुराण जाननेवाले रोमहर्षण सूत के वंशवाले चारण श्रेष्ठ कवि उग्रश्रवा नामक सूत के वंश के. २ सूर्य. वीततमा से ३ न्यायशास्त्र सुनके उनको पूजा और ४ सौ उदक ग्राम एक सौ हाथी ५ चंचल श्रेष्ठ हजार घोड़े६ सोने की करोड़ मोहरें ७ सौ दासियें उस उदार ने वीततमा को दिये ॥ ४ ॥ ८ ब्राह्मण ९ चारण १०भाट और११पंडित सभी को याचक करके उसने१३दान(रीझ)से सबको १२ धनवान् करके कृपणों के मुख में कील जड़ दी ॥५॥ १४ पार्वती सहित १५ महादेव को प्रसन्न किये ॥ ६ ॥ १६ जालंधर देश का पति (सुशर्मा का देश) १७ हुआ १८ इन्द्राणी को १९ उस इन्द्र ने परनी ॥ ७ ॥ २० विवाह करके २१ अमावास्या के दिन२२ सूर्य ग्रहण पर २३ चामल नदी है जहां पर २४स्त्रीपुरुष ने जोड़ से दश हजार गौयें सहित नानाप्रकार के २६ इकट्ठे २५ दान दिये २७ सहित २८ चहुवाणों का राजा तथा सूर्य ॥ ८ ॥

कासीनाथ८४प्रबुद्ध[1] भयो दामोदरकै सुत ॥
धीर वीर नय१धर्म२विनय३बिक्रम४विद्या५जुत ॥
अर्पिं राज्य[2]भर याहि समय अवसर दामोदर ॥
गयो बिपिन[3] ताजि गेह हृदय अबिरत[4] चिंते हर[5]॥
प्रभु सिव प्रसन्न अवसान[6]पर दुर्लभ ताहि समीप्य[7] दिय ॥
चहुवानराज सुगुणा सहित नियत[8] वास कैलास किय ॥ ९

दोहा

नंदध्वज रठ्ठोर नृप, सोही संबर[9] नंद ॥
करांउज्ज[10] तिहिंकाल भो, मति१बल२दान३अमंद ॥१०॥
भव्य[11] सुता तस भावती८४।१,नृपबर कासीनाथ८४॥
परनि करे कवि प्रचुर[12] धन, पूरै जिम घन[13]पाथ ॥ ११ ॥

षट्पात्

परनि वाहुरत बेर आय ऊखर[14] कालंजर ॥
सुरभी[15] बिप्रन सँहस१०००दई बिधुबार अमा[16]पर ॥
तीरथराज प्रयाग जाय बहुबेर दान किय ॥
गंगाद्वार पधारि रजत[17]मुद्रा अर्बुद१०००००००दिय ॥
करि जंग बिजय ससिकुल[18] कलस कुंतल[19]पति श्रीधर हन्यौं
बलमैं प्रचंड यह नृप विदित भीम अपर[20] भूतल भन्यौं॥

दोहा

इम भूपति कुंतल[21] अधिप, श्रीधरकौं रन मारि ॥
दुहिता[22] तस आनी दया८१।२,निज सुतहित निर्द्धारि ॥१३॥

---

१पंडित२राज्य का भार३वन में४निरंतर५महादेव का चिन्तवन किया६अन्त में शिव ने ७ अपनी समीपता (मुक्ति) दी ८ निश्चय ॥ ९ ॥ ९ उसीका नाम शम्बर नंद भी था१०कन्नोज पर ॥ १० ॥११सुन्दर१२बहुत धनवान् कर दिये जैसे मेघ१३जल से पूर्ण करै तैसे ॥ ११ ॥ १४कालंजर नामक ऊपर क्षेत्र में १५गौवें१६सोमोती (सोमवारवाली) अमावास्या पर१७चांदी के रुपये१८चंद्र वंशियों के मुकुट १९ कामगिरि से लेकर द्वारका तक के प्रांत को कुन्तल कहते हैं २० दूसरा ही भीमसेन कहागया ॥ १२ ॥ २१ कुन्तल देश के राजा २२ उसकी पुत्री को अपने पुत्र के लिये लाया ॥ १३ ॥

( षट्पात् )

कासीनाथ८४तनूज[1] भयो कोबिद[2] लीलाधर८५ ॥
दया८५।१ताहि परिनाय लयो उपराम[3] दयापर ॥
सुतहिं अप्पि कर्णाट गयो भूपति वदरीबन॥
देह तज्यो भजि जोग गह्यो सत[4]१चित२आनँद३घन ॥
धरनी[5] भुजंग लीलाधर८५सु भुम्मि विदित विक्रम भयो ॥
जिहिं कोक[6] नाम बंदीजनहिं दोय अयुत२००००हाटक[7] दयो१४

( दोहा )

तंत्रन[8] बिच बिनु तोल, हाटक संख्या होय तँहँ॥
कोविद जानहु कोल, सोलह१६ मास सुवर्ण प्रति॥१५॥
हितमय सुरतरु[9] होय, विप्रहु सनमाने बहुत ॥
दिय सासन[10] सतदोय२००, पटु[11] पंडित श्रीकंठकहँ ॥१६॥

( दोहा )

लीलाधर८५कै सुत भयो, धरनीधर८६अभिधान[12] ॥
नीति१पढ्यो द्विज नंदसौं, सलसौं वेद२सुजान॥१७॥

( षट्पात )

श्रीधर सुत मदसेन सुपहु लीलाधर सालक[13] ॥
जनक[14] वैर इत जानि चढ्यो कुंतलभुवपालक[15] ॥
चहुवानहु चतुरंग सज्जि झेल्यो वह सम्मुख ॥
जामिप[16]१सालक२जुगल२रच्यो संगर अर्जुन रुख[17] ॥

---

१पुत्र२पण्डित३परम दया धारण करके विरक्त होगया ४सच्चिदानन्दघन (ब्रह्मस्वरूप)लिया५भूमि रूपी वेश्या का पति६कोक नामक भाट को७सोने की मोहरें दीं॥१४॥८शास्त्रों में जहां विना तोल स्वर्ण की संख्या होवे तहां पंडितों का नियम सोलह माषा सुवर्ण का जानो ॥१५॥ ९कल्पवृक्ष होकर १०उदक ग्राम११चतुर ॥१६॥१२धरनीधर नामवाला॥ १७ ॥१३लीलाधर का शाला१४पिता का वैर जानकर कुन्तल देश की भूमि को १५पालन करने-वाला चढा१६बहिनोई और शाला दोनों१७अर्जुन की भांति

तजि देह दुवरहि पत्ते त्रिदिवं[3] काबेरी उपकंठ भुव॥
धरि छत्र भयो धरनीधर८६सु धरनीधव[4] करनाट धुव॥१८॥

( दोहा )

लीलाधर८५मृत सुनि लघुंहि[5], चंदन निचिंत[6] कराय ॥
देह होमि पहुँची दया८५।१, जँहँ बल्लभं तँहँ जाय ॥१९॥
धरनीधर८६गो भुम्मिधव, पुष्कर धोवन पाप ॥
तँहँ उततैं आनर्तपति, पहुँच्यो न्हान प्रताप ॥ २० ॥
बाहुलमासं[9] निबाहि बिधि, दै तँहँ लक्खन दम्मं[10] ॥
मोदसहित दुवरनृप मिले,करि द्विज दुक्ख निकम्म ॥२१॥
नृप प्रताप ससिकुलकलसैं[11], स्वीयं[12] सुता संबंध ॥
करि संगहि चल्लहु कह्यो, व्याहहु सीघ्र सुसंधं[13] ॥ २२ ॥

( षट्पात )

धरनीधर८६सुहि कहिय अत्थ[14] आये तीरथ हित ॥
सुहृद[15]१बंधु२नहि संग मंत्रि१भट[16]२वर्ग तथा मितं[17] ॥
जातैं आलय[18] जाय व्याह करिहैं बिधि संजुत ॥
अक्खिय[19] सु सुनि प्रताप नियंत ससिकुल जानहु नुंत[20]॥
जाके सहाय लहि जय दुलभ भुग्गत तुम करनाटभुव ॥
न बिलंब करहु चिंतहु नृपति हुत अरिघाट[21]१रु बाल२दुव२।२३।
तनुजा सम्मति अग्ग सुंग आनर्त धराधवं[22] ॥

---

काबेरी नदी के ३ समीप भूमि में युद्ध रचकर २ स्वर्ग में १ पहुँचे ४ भूमिपति ॥ १८ ॥ ५ शीघ्र ६ चन्दन काष्ट को इकट्ठा कराकर ७ जहां पधारा था तहां ॥ १९ ॥ प्रताप नामक ८ द्वारका देश का पति स्नान करने को गया ॥ २० ॥ ९ कार्तिक मास में १० रुपये ॥ २१ ॥ ११ चन्द्रकुल का कलश प्रताप नामक राजा ने १२ अपनी पुत्री का सम्बन्ध करके कहा १३ हे श्रेष्ठप्रतिज्ञावाले ॥२२॥१४यहां१५मित्र१६उमराव भी१७कम है इस कारण से १८घर जाकर१९निश्चै ही चन्द्रवंश को२०स्तुतियोग्य जानो, इसी वंश की सहायता से दुर्लभ जय लेकर २१ अरिघाट नामक मामा ने और बाल नामक भाणेज ने सहायता की थी सो शीघ्र याद करो॥२३॥आनर्त देश के राजा

ब्याही नृप विक्रमहिं भयो सहदेव तत्र भव ॥
इंद्रप्रस्थ भुव छिन्नि जाहि कुरुपति निकासि दिय॥
तव मातुल[2] अरिघाट ताहि करनाट भूप किय ॥
मारयो सुनाभ हैहयमुकुट[3] पुनि जनपद[4] पुंड्रक लयो ॥
मातुल सहाय हरिसेन सुत बालहु तिम देहहि दयो॥२४॥

( दोहा )

यह प्रताप आनर्तपति, सब उदंत[5] सुनवाय ॥
कुल निज जो आसान[6] किय, दिय सो प्रकट दिखाय॥ २५ ॥
बह निमित्त[7] लै उच्चरिय, क्यों तहँ ब्याहन देर॥
रिस पचाय धरनीधर८६हु, बुल्ल्यो सुनि तिहिं बेर॥ २६ ॥
हन्यों जयद्धलनैं जबहि, नृप कृतबर्मा८५नाम ॥
सल नामक तस स्वसुर सन, कछु न सरयो तब काम२७
छिन्नि जयद्धलनैं लयो, हमसौं पुंड्रक देस ॥
जानहु इत उपकार जो, आनहु तो घर एस ॥ २८ ॥
सुनि सिटाय आनर्तपति, कह्यो बन्यौं सुहि अच्छ ॥
अकरनसौं अलपहि करन, कहत भलो नयदच्छ ॥ २९ ॥

---

सुंग ने सम्मति नामक पुत्री को विक्रम चहुवान को विवाही थी जिससे सहदेव का १ जन्म हुआ २ तब मामा ३ हैहय कुल के मुकुट सुनाभ को मारकर पुंड्रक ४ देश लिया और हरिसेन के पुत्र बाल ने भी मामा (गोग चहुवाण) की सहाय पर तिल तिल समान कट कर शरीर दिया है ॥ २४ ॥ ५ वृत्तान्त सुनाकर ६ अपने कुल ने जो चहुवाणों पर उपकार किये थे वे प्रकट करके दिखादिये ॥ २५ ॥ ७ वह कारण बताकर कह ॥ २६ ॥ कृतवर्मा चहुवान को जयद्धल ने मारा तब कृतवर्मा का स्वसुर सल नामक चन्द्रवंशी था जिससे कुछ कार्य नहीं सरा ॥ २७ ॥ जयद्धल ने हमारा पुंड्रक देश छीनलिया सो तुम हम पर उपकार किया चाहते हो तो वह पीछा हमको दिलाओ ॥ २८ ॥ आनर्त देश के राजा ने कहा कि जो कुछ हम से बना सो ही अच्छा है कुछ नहीं करनेवाले से न्यून करनेवाले को नीतिचतुर भला कहते हैं ॥ २९ ॥

षट्पात्

तँहँ धरनीधर८६नृपति स्वीयँ मंत्रिन समुझायो ॥
इन जिम किय उपकार अबहु अवसर तिम आयो ॥
जदपि अल्प दल² संग तदपि अप्पन प्रच्छन्न³ न॥
चलहु विवाहन वेग सु सुनि किय ग्रहन रूच्यर्पन ॥
निज स्वसुर संग प्रस्थान करि तनया सुखमा८६।१नाम तस॥
परन्यौं बढाय उच्छव प्रथित रह्यो अमित दुहुँ ओर रस।३०।

दोहा

आयो नृप चहुवान इम, सुखमा८६।१परनि सुरूप ॥
मख किय अग्निष्टोम दस१०,जिहिँ पुनि हाटक जूप॥३१॥
होताआदिकद्विजनहित,लक्ख१०००००लक्ख१०००००दियदम्मँ।
पौरानिकँ वंसहु प्रचुर, किय पूजित जस कम्म ॥३२॥
धरनीधरकैँ सुत भयो, रन दुस्सह रमनेस८७॥
नृप कवंधँ संवर सुता,उदिता८७।१परन्यौँ एस ॥३३॥
अध्वँर ज्योतिष्टोम इक१, किन्नौँ नृप चहुवान ॥
दये सूतँ बसुमित्रकौँ, सासनँ सट्ठि६० सुजान ॥३४॥

षट्पात्

नृप चालुक्य कुमारपाल इत विजयपाल सुत ॥
भयो जैनमत लीन नीच तजि धर्म निगँम नुँत ॥
उत्कल जनपदँ अवधि अमल किन्नौँ जिहिँ अप्पन

---

१अपने मंत्रियों ने२सेना साथ में कमती है तो भी आपन ३ छिपे हुए नहीं हैं ४ दूलह (बींद) पन ग्रहण किया ५ गमन करके ६ प्रसिद्ध७अपार रस (स्नेह) रहा ॥ ३० ॥ ८ स्वर्ण का खंभा खड़ा करके ॥ ३१ ॥ ९ होम करनेवाले ब्राह्मणों को १० रुपये दिये ११ चारणवंशी को भी यश के लिये बहुत पूजा ॥ ३२ ॥ सम्बर नामक १२ राठोड़ की पुत्री ॥ ३३ ॥ १३ यज्ञ १४ वसुमित्र नामा चारण को १५ साठ ग्राम उदक दिये ॥ ३४ ॥ १७ स्तुतियोग्य १६ वेद को छोडकर१८उड़ीसा देश की सीमा तक अपना अमल करालिया.

सट्ठि६०वरस वय इत सु भयो रमनेस८७*धराधन ॥
उपज्यो न**तदपि ताकौं तनय पन लिय तब कारि सिव प्रनुत॥
रावरे भेट सिर मम करौं संकर प्रभु जो देहु सुत॥३५॥

दोहा

दैवजोग पन लेत यह, तनय उपज्जिय तास॥
बाल छपाकर जिम बढिय, दिन प्रति भगवतदास८८॥३६॥
छन्नै नृप संधा लई, जानी इक्क१ न जाहि ॥
पुनि बुल्ल्यो अचलेस प्रभु, अर्बुद गिरि सिव आंहि॥३७॥
तिनके दरसन काज मैं,जावत सत्वरै जत्थ ॥
इक अप्पन कुल जन्मभुव१,तित्थ२बिदित पुनि तत्थ ॥३८॥

षट्पात्

इम कहि नृप रमसेन ८७ सचिव सामंत रक्खि तहँ ॥
सेना कछु लै संग गयो अर्बुद गिरीस जहँ ॥
सिव पूजन किय पुब्बं भक्ति १ उच्छव २ श्रद्धा ३ जुत ॥
पुनि तहँ तीरथ बहुत हुते तिन बिच न्हायो नुत ॥
अभिधानं सुकवि तिनके कहत वंदन करि अति नम्र बनि॥
एकाग्र श्रवन धारहु नृपति रामसिंह चहुवान मनि ॥३९॥
इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ

*राजा(भूमि ही है धन जिसके)**तो भी उसके पुत्र नहीं हुआ १ शिव से बहुत नम्र होकर यह प्रण लिया कि २हे महादेव मुझे पुत्र दो तो मैं आपके मस्तक भेट करूं ।३५। ३ द्वितीया के चन्द्र समान बढा॥३६॥यह४प्रतिज्ञा राजा ने ली थी ५ है ॥ ३७ ॥ जहां पर ६ शीघ्र जाता हूं, वह आबू एक तौ अपने कुल की जन्मभूमि (चहुवान वहां पर ही उत्पन्न हुआ था इससे) है फिर वह प्रसिद्ध ७ तीर्थ भी है ॥ ३८ ॥ कामदार और ८ उमराओं को राजधानी में रखकर ९ आबू पर्वतराज पर गया वहां १० प्रथम महादेव का पूजन किया ११ स्तुतियोग्य१२उन तीर्थों के नाम ग्रन्थकर्ता (सूर्यमल्ल)कहते हैं सो १३ हे रामसिंह एकाग्र होकर सुनो ॥ ३९ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंश वर्णन में देवदत्त का कुसुमा से विवाह करना,कन्नोज के राजा

वीतिहोत्रचराडासिवंशवर्णने देवदत्त ८२कुसुमा ८२।१ परिणयन कान्यकुब्जनरेशाऽऽनन्दध्वजपौराणिकवीततमःपूजनादिवितरण वर्द्धनचाहुवाणनरेन्द्रदामोदर८३सुगुणा८३।१पाणिग्रहणकाशीनाथ ८४भावती८४।१विवहनकुंतलराजश्रीधरमारणतत्तनयलीलाधर ८५श्रीधरसुतोदया ८५।१ पयमनकुमारधरणीधरो८६द्भवनकुंतल राजमदनेशचाहुवाणलीलाधर८५निपातनधरणीधर८६सुखमा ८६ १पाणिपीडन दश१०यज्ञानुष्ठानकुमाररमणेशो८७द्गमनतद्व्यकव ध्यशाम्बरसुतोदिता ८७।१ परिणयनचालुक्यकुमारपालजैनमतधार णाकृतशिवशीर्षपरिणासन्धदृष्टतनुजभगवद्दास८८मुखरमणेशाऽर्बुदम स्थानमेकोनषष्टितमो ५९ मयूखः ॥५९॥ आदितएकोत्तरशततमः

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

दोहा

अर्बुद नाग वसिष्ठसौं, कहि अग्गैं गिरि लाय ॥
नाग१तीर्थ१निज नाम करि, प्रकट कह्यो मुद पाय ॥१॥
अग्गैं सुत विधवा द्विजा, जन्यौं गोतमी जाय ॥
भद्दव सित पंचमि दिवस, नागतिर्त्थ विच न्हाय ॥२॥

---

आनन्दध्वज का वीततम नामक चारण को पूजन करके दान से बढाना, चहुवाण राजा दामोदर का सुगुणा से विवाह करना, काशीनाथ का भावती से विवाह करना, कुन्तल के राजा श्रीधर को मार कर काशीनाथ के पुत्र लीलाधर का श्रीधर की सुता उदया से विवाह करना, कुमर धरनीधर का जन्म, कुन्तल देश के राजा मदसेन का चहुवाण लीलाधर को मारना, धरणीधर का सुखमा से विवाह करना, दश यज्ञ का अनुष्ठान करना, कुमर रमणेश का जन्म, उसका दुल्लह होकर राठोड़ सम्बर की पुत्री उदिता से विवाह करना, सोलंखी कुमारपाल का जैनमत धारण करना, महादेव के मस्तक भेट करने की प्रतिज्ञा करके भगवतदास पुत्र को देख कर रमणेश के आबू पर जाने का उनसठवां मयूख समाप्त हुआ।५९।और आदि से एकसौ एक मयूख हुए ॥१०१॥

१अर्बुद नामा सर्प ने नन्दी पर्वत को लाकर वसिष्ट से कहकर नागतीर्थ अपने नामसे प्रकट किया ॥ १ ॥ वहां एक विधवा और बूढी २ गोतमी नामक ब्राह्मणी ने ४ नागतीर्थ में भादवा ३ सुदि पंचमी के दिन स्नान करके

लगी मरन वह गोतमी, बिधवा गर्भ निहारि ॥
*नभबानी कहि तीर्थ फल, दिन्नी तब सु निवारि ॥३॥

पज्झटिका

मुनिबर बसिष्टको कुंड२÷जत्थ,करि श्राद्ध भूप किय×न्हान तत्थ
अग्गैं जँहँ नारद मुनिहु न्हाय,सबसौं सु अधिक बरन्यौं सुभाय४
देवी अरुंधती१जुत बसिष्ट२, पूजे नरेस तहँ धर्मनिष्ट ॥
पुनि भद्रकर्ण३न्हद३भूप पत्त,करि न्हान श्राद्ध करि दान दत्त२॥५॥
तत्थहु पवित्र सिवलिंग आहि,बिधिसौं किय अर्चित४ प्रनमि ताहि
हुव भद्रकर्ण सिवगन जु अग्ग, तानैं सु तीर्थ बिरच्यो सुमग्ग५६
सिवकै असुरनकै भयउ जुद्ध, वढि तत्थ लरयो यह गन प्रबुद्ध६।
जहँ असुचि नाम दानव चलाय,गुह१बीरभद्र२मुख७ दिय भजाय७
तहँ भद्रकर्ण मारयो सु दुष्ट, बर मंगि कह्यो ह्वै संभु तुष्ट ॥
गन आखिय मैं अर्बुद अगेस,प्रभुंलिंग सहित न्हद किय सुवेस८
गिरिजाजुत११ निबसहु१२ तहँ समत्थ, हर कहिय सदा मम बास तत्थ
जहँ माघ चउद्दसि१४असित१३ जाय, न्हावैं सु रहैं ममलोक आय९
केदार तीर्थ४पुनि न्हाय आप, गंगा१रु सरस्वति२ के मिलाप॥
किय अर्चन१तर्पन२श्राद्ध३कर्म, भूदेवन१४ अप्पिय१५ भूमि भर्म१६ ॥१०॥
रविबंसि भूप अजपाल अग्ग, पूछ्यो बासिष्ट सन कर्म मग्ग ॥
किहिंपुण्यजोरममराज्य१७आहिं, महिषी१सुत२आदिहुहुकममांहिं१८११
पुनि कहिय सूद्र हो अग्ग राय, रानीहु सबर्णा ही सभाय॥
तुम दुव रहि छुधित१९ दुर्भिक्षकाल,भुव भ्रमत गये अर्बुद२० बिहाल१२

पुत्र जना ॥ २ ॥ * आकाश वाणी न ॥ ३ ॥ ÷ जहां पर × स्नान ॥ ४ ॥ १ पहुंचा २ दिया ॥ ५ ॥ ३ है ४ पूजित किया ५ श्रेष्ट मार्ग से ॥ ६ ॥ ६ पंडित ७ आदि ॥ ७ ॥ ८ शिव ने प्रसन्न होकर कहा ९ अर्बुद नामा पर्वतराज पर १० आके लिंग सहित एक द्रह (जलाशय) किया है ॥ ८ ॥ ११ पार्वती सहित वहां १२ वास करो १३ माघ वदि चवदस के दिन जाकर ॥ ९ ॥ १४ ब्राह्मणों को १५ दिया १६ सुवर्ण ॥ १० ॥ किस पुण्य के जोर से मुझे यह राज्य मिला १७ है १८ राणी पुत्र आदि सब मेरे हुकुम में हैं ॥ ११ ॥ बसिष्ट ने कहा कि हेराजा तू पहिले शूद्र था १९ भूखे २० आबू पर गये ॥ १२ ॥

जहँ कंजसरोवर[1] लखि प्रवीन, तुम न्हान१तर्पन२रु पान३कीन ॥
विक्रय[2] हित पंकज[3] तोरि राज, आने तुम दंपति[4] असन[5] काज१३
जब वारिजात[6] निवसथ[7] बिके न, भूखे तब सोये तुम धरेन[8] ॥
निसमाँहिं ईस केदार थान, जान्यौँ तुम जागर[9]१वाद्य२गान३ ।१४।
सिवरत्ति[10] समय हो वह समत्थ, लै कंज गये तब तुमहु तत्थ॥
कोउ कंज लग्यो मगमाँहिं लैन,कहि तुमहि तीन३पल रजत[11] देन१५
तिय कहिय लेहु पति अब न तार[12],उपवास भयो सहजहि सुढार[13] ॥
सिव सीस कंज दैहैं चढाय, उपवास एह नहि विफल जाय।१६।
सुहि मन्नि रु पूजे तव गिरीस[14], तिहिं रत्ति जगे दुव रहे महीस ॥
वह पुण्य पाय हुव भूप आय,तव तिय दसार्ण नृपजा[15] सुकाय१७
अजपाल सु सुहि अर्बुदहु पत्त[16], किन्नौं पुनि सुहि[17] व्रत भक्तिरत्त[18]॥
अभिसिक्क[19] पुत्र सिर करि नृपाल,तजि राज्य वस्यो तहँ सर्बकाल१८
व्रत कृष्णचतुर्दसि१४माघमास, यह सद्धि लहत सिवलोक बास।
तहँ चाहुवान रमनेस८७जाय, सब विधि उपेत[20] सद्ध्यो सुभाय।१९
अग्गैं जजाति पूछे पुलस्त्य, बरन्यौं तिन अर्बुद पुण्य पस्त्य[21] ॥
गंगा१सरस्वति२संग रूप, केदार४तत्थ सुनि कहिय भूप ॥ २० ॥
केदार सुनत हिमैवान माँहिं,तातैंहि[22] कढी गंगाहु आँहिं॥
त्यौंहीं तजि प्लक्षद्वीप थान, निकसी सरस्वती है सुजान॥ २१ ॥

१ कमलों का तालाब देख कर २ बेचने के लिये ३ कमल तोड़ कर तुम ४ स्त्री पुरुष ५ भोजन के लिये लाये ॥ १३ ॥ जब वे ६ कमल ७ ग्राम में नहीं बिके तब ८ हे राजा तुम भूखे सो रहे ९ जागरण जाना ॥ १४ ॥ वह १० शिवरात्रि का समय था ११ तीन पल चांदी देकर वे कमल तुमसे कोई लेनेलगा ॥ १५ ॥१२ अब चांदी मत लो १३ सहज में ही श्रेष्ठ उपवास होगया है ॥ १६ ॥ १४ महादेव का पूजन किया १५ तेरी स्त्री सुन्दर शरीर वाली दशार्ण देश के राजा की पुत्री हुई ॥ १७ ॥ १६ जाकर १७ वही शिवरात्रि का व्रत किया १८ भक्ति में रत होकर १९ पुत्र के अभिषेक करके ॥ १८ ॥ २० सब विधि सहित ॥ १९ ॥ आगे ययाति राजा ने पुलस्त्य मुनि से पूछा उन्होंने आबू को पुण्य का २१ घर वर्णन किया ॥ २० ॥ २२ राजा ने कहा कि केदार तो हिमालय पर्वत में है ॥ २१ ॥

गंगा तु पुब्बसायर पइट्ठ, दूजी२हुव पच्छिमसिंधु निट्ठ ॥
केदार सहित ए सरित दोय३, अर्बुद किम निवसतं इक्क होय।२२।
बोले पुलस्त्य इम समयपाय, ब्रह्मादि जुरे सब मेरु आय ॥
गंगा१प्रयाग२मुख तीर्थ सर्व, धरि देह गये महिमा अखर्व ॥२३॥
मघवाँ विरंचिसौं जोरि हत्थ, पूछे समस्त जुगधर्म सत्थ ॥
विधि कहिय जुगत्रय३पुराय बास,
कलिमाँहिं कह्यो सब तीर्थ नास ॥ २४ ॥
यह सुनत कंपि तीरथ असेस बुल्ले अगम्य कलिकै जु देस ॥
सो देहु अप्प हमकौं पसस्त, कलिमाँहि तहाँ रहिहैं समस्त।२५।
अर्बुद तब अक्खिय कंजजात,तँहँ सब स्वअंसं करि रहहु तात॥
कलिको बल अर्बुदपर चलै न,वह करहु जाय सब तीर्थ अैनं।२६।
आश्रय सु पाय तीरथ असेस, तबसौंहि रहत अर्बुद नगेसं ॥
गंगा१रु सरस्वति२इहिं निदान,नहिं द्वैहि उहाँ सब तीर्थ थान।२७।
संकणकनाम हुव बिप्र अग्ग, अर्बुद तप सद्ध्यो जिहिं उदग्ग ॥
चुभि दर्भ इक्क१दिन कर प्रवेस,सौ कर सु कढ्यो नहि रुधिर लेस।२८
सो देखत अप्पहिं जानि सिद्ध, नच्चन लगो सु मुनि मोदबिद्ध॥
तपके प्रभाव तस संग एस, अवनीहु लगी नच्चन असेस ॥२९॥
पठये तब देवन सिव पसस्त,तिन भस्म निकास्यो खनि स्वहस्त॥

गंगा तौ १ पूर्व समुद्र में पैठी और सरस्वती नदी पश्चिम समुद्र म २ नाश हुई ३ ये दोनों नदियें शामिल होकर आबू पर कैसे निवास करती हैं ४आदि सब तीर्थ५इन्द्र ने६ब्रह्मा से हाथ जोड़कर७सब युगों के धर्म पूछे८ सम्पूर्ण तीर्थ पूजकर९जिस देश में कलियुग नहीं जासके तिस देश को हमें बताओ वहां जाकर हम सब कलियुग में रहेंगे१०ब्रह्मा ने आबू को बताया कि वहां तुम सब११अपने अपने अंशों से जाकर रहो१२उसको सब तीर्थ अपना घर बनाओ ॥२६॥१३आबू पर्वतराज पर रहते हैं१४इस कारण से गंगा और सरस्वती वहां पर हैं१५ये दोनों ही नहीं किन्तु सभी तीर्थों का वहां स्थान है ॥२७॥१६उदग्र तप साधा उसके हाथ में एक दिन डाभ चुभ गया१७उस हाथ से लेश मात्र भी रुधिर नहीं निकला ॥ २८ ॥१८उसके साथ सम्पूर्ण भूमि भी नचने लगी १९ देवताओं ने शिव को मंगल(शुभ) करने को

तिहिं देखि भयो लज्जित सु बिप्र,सिव जानि परयो तिन पयन छिप्र३०
सिव कहिय न नच्चहु इष्ट लेहु, मुनि कहिय ईस बर एह देहु ॥
अर्बुदगँ तीर्थ केदार आय, गंगा१सरस्वती२संग न्हाय ॥ ३१ ॥
मखँ राजसूय१हयमेध२पुराय, पावै सु मनुज गुन अमित पुराय ॥
संकर तथास्तु कहि भूप राम, करि तीर्थ महाफल तब जगाम॥३२॥
तँहँ न्हाय भूप बिधिजुत प्रबीन, पुनि कोटीस्वर५सिव दरस कीन॥
द्विज कोटि१००००००अग्ग दक्खिन निकेतं ॥
आये अचलेस्वर दरस हेत ॥ ३३ ॥
मैं पुब्ब लखों लहि सिव प्रसाद, इम सबन परस्पर हुव बिबाद ॥
प्रत्येकँ भक्ति लखि तब बिसेस, सबके समक्षँ प्रकटे महेस॥३४॥
बर दैन लगे जब मुनिन रुद्र, उन कहिय सुनहु करुना समुद्र ॥
तव कोटि रूप यँहँ एकलिंग, प्रकटहु मित्रीकृत ऐंकपिंग ॥ ३५ ॥
जाके लखैंहि मनुजन सु पुराय,है तव दरसनफल कोटि पुराय ॥
सिव कहि तथास्तु बनि लिंगरूप, स्फुट हुव कोटीस्वरनाम भूप३६
तिन्ह पुज्जि रूप तीर्थ६सु जगामँ, सौभाग्य१रूप२देत जु सुधाम ॥
अग्गैं इक सूद्री रूपहीन, तरुफल निमित्त तहँ गमन कीन ॥३७॥
सो भ्रमत माघ सित तीज३काल, गिरि निर्झर माँहिं गिरी बिहाल
तँहँ गिरतमात्र हुव दिव्य देह, सुरराज लखी जँहँ आय एह ॥३८॥

---

भेजे उन्होंने तप करताहुआ वह ब्राह्मण भस्मी में दट गया था जिसको अपने हाथ से खोदकर निकाला १ शीघ्र ॥ ३० ॥ २ तुझको जो वांछित होवे सो ले ३ आबू पर गये हुए ॥ ३१ ॥ राजसूय ४ यज्ञ और ५ अश्वमेध का पुराय ६ वह मनुष्य पावे ७ हे रावराजा रामसिंह ! शिव उसको ८ ऐसा ही होवे यह कह कर ९ गये ॥ ३२ ॥ १० दक्षिण दिशा के स्थान में ॥ ३३ ॥ उन ब्राह्मणों में ११ मैं पहिले देखूं मैं पहिले देखूं यह विवाद पड़ा उन सबकी१२ एक एक की भक्ति देखकर सबके १३ सामने महादेव प्रकट हुए ॥ ३४ ॥ १४ हे कुबेर से १५ मित्रता करनेवाले आपके करोड़ स्वरूप इस एक ही लिंग में प्रकट करो ॥ ३५ ॥१६स्पष्ट ॥ ३६ ॥१७गया १८वृक्षों के फल लेने को वहां गई ॥ ३७ ॥१९माघ सुदि तीज को विव्हल होकर पर्वत के२०झरने में गिरगई २१वहां गिरते ही दिव्य शरीरवाली होगई जिसको

सब हेतु पुच्छि दै अंगसंग[1], वर लेहु कह्यो जो मन उमंग ॥
तिहिंकहियइहाँइहिंदिनजुन्हाय,सुरप्रिय[2]सुहोयलहिदिव्यकाय ।३९।
लैमोहि चलहु बर अपर[3] एस, लैगो तथास्तु कहि तिहिं सुरेस ॥
अर्बुदसौं इम वपु१रूप२थ्रेय,अच्छरि भई सु बपु नामधेय ॥ ४० ॥
अद्यावधि तिहिंदिन न्हान तत्थ, सो साँझ आत सुररमनि सत्थ ॥
तँहँ रूपतीर्थ ढिग पुव्व देस, अति दिग्घ उपलमय है गनेस१ ॥४१॥
इक तिलर्क रुक्ख१गजमुख समीप,इहिं तल अथाह इक बिल१महीप
जब स्वर्ग गयो बलि असुरराय, सुर१संक्र२दुरे जित तित पलाय१४२
तब अदिति जाय तिहिं बिवरमज्झ,तप करतभई हरिहित असज्ज[11]
हरि तुष्ट[12] बसे तस गर्भ आय, लिय जन्म माघसित तीज३पाय४३
तिहिं कारन इतरन[13]तैं बिसेस, हुव रूपतीर्थ६ अतिपुराय देस ॥
सित[14]स्वच्छअदितितपविवर[15]माँहिं,इकसंखरूपवरउपल[16]१आँहिं ।४४।
जल जास पानकरि तिलक जुत्त, बंझाँहु[17] वृद्ध पावत सुपुत्त ॥
यह रूपतीर्थ६ महिमा अमान[18], रमनेस करिय तँहँ न्हान दान ।४५।
पुनि अंबरीप आश्रम७ पधारि, किय बिधि समस्त तहँ पुरायकारि
जँहँ अंबरीस इक विष्णु तर्ष[19],अनसन[20]तपसाद्धियअयुत१००००बर्ष४६
व्है इंद[21] लगे वर दैन विष्णु,सो नृप लयो न तिन्ह जानि जिष्णु[22] ॥
खिजि इंद तबहि लिय बज्र हत्थ,तदपि सु डरयो न हरिभक्त तत्थ४७

---

इन्द्र ने आकर देखा ॥ ३८ ॥ १सब कारण पूछकर उससे आलिंगन करके कहा २ देवताओं को प्रिय ॥ ३९ ॥ ३दूसरा वह वपु४नामक अप्सरा हुई ॥४०॥५ अब तक ६ देवताओं की स्त्रियों के साथ संध्या को साथ आती है ७ पत्थर का बनाहुआ गणेश है ॥ ४१ ॥ ८ छिन्नरुह (वृक्ष विशेष) ९ इन्द्र १० भागकर उस विवर में छिपे थे ॥ ४२ ॥ ११ असह्य १२ विष्णु ने प्रसन्न होकर अदिति के गर्भ में वास किया और माघ सुदि तीज को जन्म लिया ॥ ४३ ॥ इसकारण से वह १३ अन्य तीर्थों से विशेष है अदिति ने जिस १५विवर में तप किया था वहां स्वच्छ और १४ श्वेत १६पत्थर का शंख है ॥ ४४ ॥ १७बांझ और बूढी स्त्री भी पुत्र पाती है १८ अमाप ॥ ४५ ॥ विष्णु के दर्शनों की १९इच्छावाले ने २०निराहार ॥ ४६ ॥ विष्णु २१इन्द्र का स्वरूप करके वर देने लगे २२उनको इन्द्र जानकर ॥ ४७ ॥

निजरूप गह्यो जब श्रीनिवास[1], ऐरावत नागहु गरुड आस[2] ॥
बंदनकरि चरनन नत बिसेस, तब सांख्य[3]१ जोग२ मंगे नरेस ४८
सबकाजक्रियाजोग३हुतृतीय३,पुनिहरिनिवास४आश्रमस्वकीय ॥
जँहँ बिष्णु बँसे दै इष्ट च्यारि[4]४, तँहँ भूप सबिधिपूजे मुरारि ॥४९॥
सिद्धेश्वर संकर८ नृप बहोरि, जाय रु किय अर्चित[5] पानि जोरि॥
अग्गैं बिश्वाबसुनाम सिद्ध, सिव अर्थ घोर तप किय प्रसिद्ध ॥५०॥
व्है तुष्ट[6] कहिय हर लेहु इष्ट, बुल्ल्यो वह मैं किय लिंग सिष्ट[7] ॥
वांछित बिचारि नर छुवहिं याहि, तुम व्है प्रसन्न सुहि देहु ताहि५१
अंगीकृत[8] किय तब अंधकारि, पुज्जिय सु लिंग नृप तँहँ पधारि ॥
सुक्रेश्वर९ अर्चन बहुरि कीन, जँहँ मृतसंजीवनि[10] सुक्र लीन ।५२।
रन अग्ग सुरासुर हुव दुरूहँ[11], जँहँ सुरन हनैं बहु असुर जूहँ[12] ॥
उसनाँ[13] तब अर्बुदअद्रि[14] आय, सिवलिंग तहाँ सुंदर बनाय ॥५३॥
तिहिं नित्य पुज्जि किय तप दुरंत[15],आये सिव हायनँ[16] सहँस१०००अंत॥
परि पयन सुक्र किय अरज एहु, संजीवनि बिद्या दुलभ देहु ।५४।
मम रचित लिंग पूजैं सु एस, संकल्प सिद्ध व्है तस असेसँ[17] ॥
अरु कुंड यहै सुचि[18] सलिलवानँ[19],नर व्है अपाप करि अत्र न्हान५५
दै सोहि ईस दिय बपु छिपाय[20], नृप किय तँहँ अर्चन१न्हान२जाय
पुनिगयमणिकर्णिक१०तीर्थतत्थ,मुनिबालखिल्ल्यकृतकुंडजत्थ[21]५६
अग्गैं पुलिंद तिय इक आस, मणिकर्णिकाहि अभिधान[22] जास.

---

१विष्णु ने जब अपना रूप धारण किया और ऐरावत भी गरुड़२होगया तब३ ज्ञान।४८।कर्मकांड में वृत्ति का लगा रहना और विष्णु के घर में अपना निवास करना ये चार वर मांगे सो देकर विष्णु ने भी वहीं (आबू पर)४ वास किया ॥ ४९ ॥ ५ पूजन किया हाथ जोड़कर ॥ ५० ॥ ६ प्रसन्न ७ श्रेष्ट ॥५१॥ ८ महादेव ने ८ स्वीकार किया१०जहां पर शुक्राचार्य ने मृतसंजीवनी विद्या पाई थी ॥ ५२ ॥ ११कठिनाई से तर्कना में आवे ऐसा १२ असुरों के समूह१३शुक्राचार्य १४ आबू पर्वत पर आकर ॥५३॥ १५ दूर है अंत जिसका ऐसा व्रत किया १६ हजार वर्ष पीछे ॥ ५४ ॥ १७सब १८ पवित्र १९ जलवाले में स्नान करके ॥ ५५ ॥ २० अन्तर्धान होगये २१ बालखिल्य नामक मुनियों का कियाहुआ ॥ ५६ ॥ २२ जिसका नाम मणिकर्णिका था

कुटिला विरूप आकृति कराल, वनभ्रमत तृसित जल हित विहाल ॥५७॥
मध्यान्ह समय रविग्रहन होत, तिहिँ कुंड पैठि दिय सलिलगोत[1] ॥
ततकाल भई अतिदिव्यदेह, आई जलबाहिर निकसि एह ॥५८॥
तहँ बालखिल्ल्य छअयुत ६०००० मुनीस, आराधततप करि लोकईस[2] ॥
तसँ[3] पतिहु तदनु[4] बालक[5] उपेत, आयो पुलिंद वह विकल चेत ५९
पुच्छी पुलिंद बरबपु[6] भई सु, मम तिय इत आई कित गई सु ॥
सो सुनत कह्यो इहिँ कुंड न्हाय, मैं नाथ लयो यह रूप पाय ॥६०॥
जल ससुत[7] धस्यो यह सुनत जावँ[8], रवि तावँ तज्यो तमग्रस्तभाव[9] ॥
सुंदर भयो न ताको सरीर, मरिगो पुलिंद तब व्है अधीर ॥६१॥
मणिकर्णिका सु लखि चिति[10] बनाय, जरिबेहि लगी तस संग जाय
तब मुनिन यहै बरजी निहोरि, सु सती रही न पतिसंग छोरि ६२
तब मुनिन तास करि दिव्यकाय, दिन्नौं पुलिंद तपबल जिवाय ॥
किन्नौं तस पुत्तहु दिव्यदेह, आक्खिय पुलिंद प्रति वचन एह ॥६३॥
तू अग्ग विस्वजित नाम भूप, रमनी१ सुत१ जुत[11] हो दिव्यरूप ॥
वासर[12] इक१ तान३ हि चढि विमान, दिवँ[13] जानलगे तुम देहवान[14] ६४
मुनि संख[16] मिले मगविच विरत्त[15], तिन्ह लंघि यान तव अग्गपत्त[17] ॥
परि अबहि नारि सुत सहित पाप, सठ व्याध होहु दिय संख साप ६५
तैं कहिय कहहु उद्धार काल, मुनि कहिय भ्रमत बनबन विहाल
मारिहै तू अर्बुद आद्रि जाय, पुनि बालखिल्ल्य देहैं जिवाय ॥६६॥

---

१ जल में गोता लगाया ॥ ५८ ॥ २ विष्णु भगवान् की आराधना करते हैं ३ मणिकर्णिका का पति भी ४ जिस पीछे ५ बालक सहित आया ॥ ५९ ॥ ६ श्रेष्ठ शरीरवाली होगई थी जिससे पूछा ॥ ६० ॥ ७ पुत्र सहित ८ जब यह भीतर घुसा ९ तब सूर्यग्रहण मिटचुका था इसकारण से पुलिन्द का शरीर सुन्दर नहीं हुआ ॥ ६१ ॥ १० चिता बनाकर ॥ ६२ ॥ ६३ ॥ मुनियों ने पुलिन्द से कहा कि ११ स्त्री और पुत्र सहित दिव्य रूपवाले थे १२ एक दिन १३ स्वर्ग जाने लगे १४ देह सहित [स्थूल शरीर से स्वर्ग में जाना दुर्लभ माना जाता है] ॥ ६४ ॥ १५ विरक्त १६ शंख नामक मुनि मार्ग में मिले उनको लांघकर तू आगे १७ गया ॥ ६५ ॥ ६६ ॥

जब लेहु साप उद्धार जानि, बरनी सु बालखिल्ल्यन बखानि ॥
बर दैनलगे मणिकर्णिकाहिं, बुल्ली सती सु यह कुंड आँहिं ६७
सो ख्यात होय मम नाम धारि, बर मुनिन सोहि दिन्नों बिचारि
आयो बिमान इहिं बीच तत्थ, लैगो पुलिंद१सुत२नारि३सत्थ६८
बिख्यात तीर्थ मणिकर्णिका१०सु,कुरुक्षेत्र हिंतु फल त्रि३गुन तासु॥
पुनि पंगुतीर्थ११ रमनेस पत्त, करि पान१न्हान२बहुदान३ तत्त६९
हुव इक द्विज भार्गव पँगु दीन, बंधुन तज्यो सु कहि सत्वहीन॥
तब जाय विप्र अर्बुद अगेसँ,सिवलिंग थप्पि किय तप बिसेस७०
नित्यहि सिव पूजन निरँत एह, आहार लेत छट्ठेह अनेह ॥
सिव हुव प्रसन्न गिरिजा समेत,अक्खिय द्विज मंगहु हित उपेत७१
द्विज कहिय रहों यँह१ हेतु पाय२,मम नाम तीर्थ यह प्रकट जाय
स्वीकृत किय संकर विप्र बानि,रमनेस पुराय किय तत्थ आनि७२
पुनि नर्कतीर्थ१२ पहुँच्यो धरेसँ, अग्गैं जँह चित्रांगद नरेस ॥
अति मलिन दुष्ट खेलत सिकार,हेर्‌यो इक निर्झर बिसद बार७३
प्रविस्यो सु पिपासा बिकल तत्थ, ततकाल नर्कँ पकर्‌यो समत्थ
जमदूत गये लै मरत जाहि, जमराज कह्यो दूतं तजहु याहि।७४।
मैं तप किय अर्बुद द्रोनि माँहिं,याको तिहिं निर्झर मरन आँहिं॥
मैं नरकनाथ वह तीर्थ कीन,इम कहि छुराय जम ताहि दीन।७५।
सो गो बिमानचढि सुरनथान, चहुवान तत्थ किय न्हान१दान२॥
पहुँच्यो बराह न्हद१३बहुरि राय,जहँ नर कदापि दुर्गति न जाय।७६।

---

१ यह कुंड है सो।६७।मेरे नाम से२प्रसिद्ध होवे।६८।३कुरुक्षेत्र से जिसका तिगुना फल है।६९।४पांगला[चरणों से हीन]५पराक्रम हीन कहकर६आबू पर्वतराज पर॥७०॥७नियुक्त८समय[यहां लक्षणा से छठे दिन जानना चाहिये]९पार्वती सहित १० हित सहित॥ ७१ ॥ ११ कारण पाकर १२ स्वीकार ॥ ७२ ॥ १३ राजा रमनेस चहुवाण १४ झरना १५ स्वच्छ जल का॥ ७३ ॥ १६ प्यास से व्याकुल हुआ १७ मगर ने उसको तुरत पकड़ लिया १८ शीघ्र छोड़दे ॥ ७४ ॥ आबू की १९ खाड़ी (दरार) में मैंने तप किया था उसी झरने में इसका मरण हुआ है ॥ ७५ ॥ २० वहां पर मनुष्य कभी दुर्गति को नहीं

आनी बराह [2]अवनी उठाय,तिहिँ थप्पि कह्यो रहि अचल काय॥
भू[3] कहिय रहहु मम पिट्ठि नाह[4], तिय नेह तबहि बुल्ले बराह ।७७।
अर्बुदगिरि है इक सर[5] सुढार, बसिहौं तहाँहि तव कथितकार[6] ॥
इम कहि रु बसे अर्बुद बराह,अति पुराय भयो वह न्हद अथाह७८
तहँ सद्धि भूप बेदोक्त राह, पहुँच्यो प्रभास तीर्थ१४हु सचाह ॥
सहि[7] दच्छ प्रजापति दत्त[8] साप,ससि जहँ प्रभा[9] लही सिव प्रताप।७९।
अग्गैँ बनि दुल्लह[10] रजनिईस, व्याही दच्छसुता सत्तबीस२७ ॥
ससि तदपि[11] रोहिनीसौँ प्रसन्न,पितु सरन सोति तब खिल२६प्रपन्न[12]८०
सुनि दच्छ कुपित दिय घोर साप, तू चंद्र लेहु खयरोग ताप ॥
तब विकल चंद्र लहि घोर खैन[13],सद्धिय तप अर्बुदअद्रि अैन[14]।८१।
तहँ जाहि अयुत१००००हायन[15] बिताय, ईसान तुष्ट[16] दिय दरस आय॥
किय इंदु अरज बर दैन काल, जगदीस व्याधि[17] मेटहु जटाल[18]८२
बलि[19] तीर्थ यहै मम तप बिपाप, न्हद ख्यात होहु अघहर दुराप[20]॥
सिवकहियतोहिखयदियजुदच्छ[21], पच्छैसुघटिजावहुबढहुपच्छ[22]॥८३॥
तव अंग प्रभा[23] हुव अत्त तात, यह होहु प्रभासहि खेत्र ख्यात ॥
लहि चंद्रग्रहन१पुनि चंद्रबार२, यह श्राद्ध गयाफल दैनहार॥८४॥
सिव गुप्त भये करि इम निदेस, तहँ जाय कृत्य सब किय नरेस॥
पुंड्रोदक१५तीरथ बहुरि पत्त, किय पान१न्हान२बहुदान३तत्त।८५।

---

जाते ॥ ७६॥ २भूमि को ३ भूमि ने बराह से कहा कि४ हे पति मेरी पीठ पर रहो ॥ ७७ ॥ ५ सुन्दर तालाव ६ तेरा कहा करनेवाला ॥ ७८ ॥ दक्ष प्रजापति का ७दियाहुआ श्राप सहन करके८चन्द्रमा ने पीछी अपनी९कान्ति शिव के प्रताप से ली ॥ ७९ ॥ १० चन्द्रमा ने दुल्लह बनकर दक्ष की सत्ताईस पुत्रियां विवाही थीं११तोभी चन्द्रमा रोहिणी से ही प्रसन्न था तब बाकी की छब्बीस ही अपने पिता के शरण १२ आईं ॥ ८० ॥ १३ क्षय रोग लेकर आबू पर्वत के १४ स्थान पर तप साधा ॥ ८१ ॥ दश हजार १५ वर्ष बिताकर शिव ने १६ प्रसन्न होकर १८ हे जटाधारी जगदीश यह १७ रोग मेटो ॥ ८२ ॥ १९ पुनि२०दुर्लभ२१दक्ष ने जो क्षयरोग दिया है वह एक२२ पक्ष में घट जावेगा और एक पक्ष में बढेगा ॥ ८३ ॥ तेरे शरीर की२३ कान्ति यहां पर हुई है ॥ ८४ ॥ ८५ ॥

पुंड्रोदक द्विज हुव पूर्बकाल, आई न ताहि विद्या नृपाल ॥
गुरु जाहि पढावत हारिहारि, बालिस[1] कहि दिन्नो द्रुत[2] बिडारि[3]८६
अर्बुदगिरि दुर्मन तबहि आय, जरिबे लग्यो सु पावक[4] जराय ॥
सो आय गिरा[5] कह्यो सनेह, दीनों बर पंडित होहु एह ॥ ८७ ॥
तीर्थहु यह धारहु नाम तोर, जग बिदित मिटावहु पापजोर ॥
सब कृत्य साद्धि रमनेस तत्थ, पहुँच्यो श्रीमाता१६देवि जत्थ ॥८८।
कृतजुगमैं बाष्कलि[6] असुरराय, दुर्जेय[7] भयो सिव बर सहाय ॥
निर्जर[8] समस्त दीनैं निकारि, आये ते अर्बुद[9] अभय धारि॥ ८९ ॥
खनि गुप्त बिवर[10] तप तत्र कीन, सब हुव श्रीमाता भक्ति लीन ॥
वह विवर कहावत देवखात, प्रभु करत महापापन निपात[11]॥९०॥
तप सहँस१०००अब्द[12] किय सुरन तत्थ, श्रीमाता प्रकटी तब समत्थ
पठवाय दूत सुनि सुरन[13] पीर, बुल्ल्यो तहँ बाष्कलि[14] लरन बीर९१
श्रीमाता लखतहि जड भयो सु,दल[15] इतर जित्ति देवन लयो सु॥
सिव बर प्रभाव न हन्यो सु दुष्ट, देवी जड कीनों पापपुष्ट ॥९२॥
पुनि सुरन अरज किय यह सदप्प[16],न डिगैं इम अर्बुद रहहु अप्प॥
जगदंब कह्यो मोछत डिगै न,तब सुरन जाय किय स्वस्व[17] अैन९३
इत अब अघवान१रु पुण्यवान२, जन सर्ब लगे अर्बुदहि जान ॥
श्रीमाता दरसन प्रकट पाय, सब बसनलगे निर्जरनिकाय[19]॥९४॥

१मूर्ख कहकर२शीघ्र३निकाल दिया४अग्नि जलाकर५सरस्वती ने आकर उस को अग्नि से निकाला.रमनेस चहुवाण ने वहां सब कार्य करके सत्ययुग में ६वाष्कलि नामक असुरों का राजा७शिव के वर के प्रताप से किसीसे नहीं जीतने में आवे ऐसा हुआ जिसने स्वर्ग से सब८देवताओं को निकाल दिये वे ९ आबू पर आये ॥ ८९ ॥ गुप्त १० गुफा खोदकर ११ बडे पापों का नाश करता है ॥ ९० ॥ देवताओं ने तहां हजार १२ वर्ष तप किया१३ देवताओं की पीड़ा सुनकर दूत भेजकर१४वीर बाष्कलि दैत्य को लड़ने को बुलाया ॥ ९१ ॥ १५ दूसरी सेना को देवताओं ने जीत ली ॥ ९२ ॥१६घमंड सहित होकर यहां से नहीं डिग सके इसप्रकार आप आबू पर रहो१७ देवताओं ने अपने घर पीछे बनाये ॥ ९३ ॥१८पापी और पुण्यवान् सभी आबू पर जानेलगे १९ देवताओं का समुदाय बसने लगा ॥९४॥

मिटितीर्थन१नरकन२केर मग्ग, सुर इष्ट[1] थके मख सुख समग्ग॥
अमरन[2] तब अर्बुद बहुरि आय, देवी प्रति बिन्नति किय हिताय[3]।९५।
लखि तोहि सबहि सुरलोक जात,अब उचित इहाँ रहिबो न मात॥
ऐसो उपाय करि चलहु आप, जिम डिगसकै न बाष्कलि सपाप
सुनि तत्थ पादुका[4] थप्पि स्वीय,जड रक्खि तिमहि बाष्कलि बलीय
देवी पयानकिय स्वीय लोक,किय कृत्य भूप[6] तत्थहु विसोक।९७।
पुनि सुक्क तीर्थ१७चहुवान जाय,किय न्हान दान हिय भक्ति लाय॥
अग्गैं इक समिल रजक[8] दच्छ[7], लायो नृप वस्त्रन करन स्वच्छ॥९८॥
इक[9] सकुनि गयो लै तिन्ह उठाय, डारे सब नीलीकुंड[10] जाय॥
रजकहु[11] लगि सत्वर[12] पिट्ठि तास,नीलीगत देखे मलिन बास[13]।९९।
तिन्ह लै रु आय भरि खरन[14] भार,सकुटुंब सु भज्जन[15] भो तयार॥
इक कीर सुता[16] तहँ कहिय आय,क्यों भजहु सुनहु इनको उपाय १००
ममभ्रात१मैं२रु मम जनक[17]३मात४,देखहु तुम बपु करि हैं वदात[18]॥
अर्बुद इक पल्वल[19] जल उपेत[20], सब बस्तु होत जिहिं संग स्वेत१०१
धावक[21] सुनि तिहिं जल वस्त्र धोय, हुलस्यो[22] करि स्वच्छ सु अभय होय
नृप अग्ग निवेदे कहि निदान[23],प्रत्यक्ष जाय नृप लिय प्रमान।१०२।
दै सुतहिं राज्य तप साधि तत्थ, सकुटुंब गयो दिवि[24] वह समत्थ॥

इससे तीर्थों के और नरकों के मार्ग मिटगये और जब देवताओं का १प्रिय यज्ञ का सुख था सो मिटने लगा तब२देवताओं ने आकर३हित के अर्थ विनती की५अपनी ४ पावड़ियें स्थापन करके बलवान् वाष्कालि को जड़ रखकर देवी ने अपने लोक में गमन किया वहां पर ६ राजा रमनेस चहुवाण ने कृत्य किया ॥ ९७ ॥ ७ चतुर ८ धोबी हुआ सो ॥ ९८ ॥ एक ९ पक्षी उन वस्त्रों को लेगया सबको१०नील के कुंड में जाकर डालादिये११धोबी ने भी १२शीघ्र उस पक्षी के पीछे लगकर नील में गयेहुए१३वस्त्रों को मलीन देखे ॥ ९९ ॥१४गधों पर भरकर१५भागने को तैयार हुआ१६एक धीवर की पुत्री ने कहा ॥ १०० ॥१७पिता१८उज्ज्वल शरीरवाले हैं १९ तालाव २० जल सहित है ॥ १० ॥ २१ धोवी ने सुनकर २२ हर्षयुक्त हुआ २३ वस्त्र उज्ज्वल होने का कारण कहकर वस्त्र राजा के भेट किये और राजा ने भी जाकर प्रत्यक्ष प्रमाण लिया ॥ १०२ ॥ २४ स्वर्ग में गया ॥ १०३ ॥

तहँ न्हाय श्राद्ध करि नृप प्रवीन, कात्यायनि देवी१८दरस कीन १०३
जहँ सुंभ पराजित[1] सुरन अग्ग, दिन्नौ बर दुर्गाहित उदग्ग[2] ॥
हनि असुर गुफा बिच किन्न बास, आराधन किय रमनेस तास१०४
तदनंतर[3] कपिलातीर्थ१९जाय, सद्धी नरेस सब बिधि सुभाय ॥
अग्गैं हुव सुप्रभनाम भूप, अविरत[4] मृगयारत[5] व्याध रूप ॥१०५॥
वाके मन इतर[6] न भोग इष्ट[7], दइतां[8] इक हिंसा लहि कुदिष्ट[9] ॥
पापी प्रचंड धनु बान धार, सो कबहु गयो अर्बुद सिकार॥१०६॥
निजसिसुहिं पिवावत पय नरेस[10], देखी इक एनी[11] सानुदेस[12] ॥
करि ताहि बिद्ध खल पलल[13] कज्ज, सिसुपर[14] बहोरि किय बानसज्ज१०७
परि भुम्मि मृगी वह तजत प्रान, बुल्ली लखि सिसुपर जुरत बान॥
छत्राधम[15] तू सिर धरत छत्र, यह कोन धर्म सिसु हनन अत्र॥१०८॥
अर्भक[16] तृन खात न पयअधीन, है अबहि मरयो यह मो बिहीन ॥
ताकि दीनहिं मारत दुष्ट तोहु, हत्यामय निर्दय व्याघ्र होहु॥१०९॥
यह सुनत परयो तस पयन आय, बुल्ल्यो सु देहु अवधि[17] हु बताय ॥
वह बुल्ली कपिला धेनु अत्थ[18], मिलिहैं तब व्हैहैं नृप समत्थ॥११०॥
एनी[19] सु गई मरि आकिख एह, हुत व्याघ्र भयो नृप तजि स्वदेह ॥
खल गो अनीक[20] अपनौहि खाय, अवसेस[21] बचे निज दंग[22] आय१११
सो रहत पसुन खावत सदाहि, इकदिन मिली सु कपिलाहि याहि

१ शुंभासुर से हारे हुए देवताओं ने दुर्गा को २ उदग्र वर दिया था ॥१०४॥ ३ जिस पीछे ४ निरन्तर ५ शिकार में रत ॥ १०५ ॥ उसके मन में ६ दूसरा कोई भोग ७ प्रिय नहीं था ८ खोटे भाग्य से एक हिंसा ही ९ प्रिय थी ॥ १०६ ॥ १० उस राजा ने १२ पर्वत के शिखर पर बच्चे को दूध पिलाती हुई एक ११ हरिणी को देखी १३ मांस के लिये उसको बाण से बेधकर उसके १४ बच्चे पर बाण सजित किया ॥ १०७ ॥ १५ हे अधम क्षत्रिय ॥ १०८ ॥ १६ यह बच्चा तृण नहीं खाता केवल दूध ही पीता है वह मेरे बिना अब भी मरा हुआ ही है ॥ १०९ ॥ १७ साप छूटने की अवधि बता १८ यहां पर कपिला नामक गौ मिलेगी तब तू समर्थ राजा होवेगा ॥ ११० ॥ वह १९ हरिणी यह कहकर मरगई २० वह दुष्ट अपनी ही सेना को खागया २१ बाकी बचे जो २२ पुर में आये ॥ १११ ॥

द्वीपीहु लखत करि दुसह गज्ज,हत्थल प्रसारि हुव हनन सज्ज ११२
कटकट बजाय दंतन कराल, फुल्लाय सटा लिय उद्ध फाल ॥
लांगूल छत्रकरि सिर निसंक, तंड्यो प्रसारि नख बज्रटंक ११३
तहँ कहिय धेनु मम बाल बच्छ, दूर्बादि ग्रास परिचय अदच्छ॥
पय ताहि पिवावन सिक्ख देहु, ऐहौं पुनि जानहु सत्य एहु ११४
मन्नैं न व्याघ्र गिनि बिपति बैन, लग्गी तब सुरभी सपथ लैन॥
प्रतिभय द्विजहत्या आदि पाप, ते मोहि अनागम देहु ताप।११५।
सुनि सपथ बग्घ दिय सिक्ख ताहि,ब्रज निज गई सु संधा निबाहि
तर्णोक धपाय तँहँ निट्ठि रक्खि,आत्मीय सखिन तस त्रान अक्खि ११६
रोकीहु साधु तिनतैं रुकी न, आई सु बग्घपहँ पन अधीन॥
द्वीपीहु देखि आनी दयाहि, अक्खिय तू भगिनी धन्य आहि ११७
ब्रत ऋत निबाहि आई बहोरि, छलि मोहि गयैं देतो न छोरि ॥
अब जाहु बहिनि निर्भय निकाय,पोखहु जामेयहिँ छीर पाय ११८
यह कहत बग्घ धरि दिव्य अंग, सो भो नरेस कपिला प्रसंग ॥
सब भूत कहि रु सत्यहिँ सिराहि,तब को अभीष्ट नृप कहिय ताहि ११९

वह व्याघ्र मारने को तैयार हुआ. जब गर्दन ऊपर के केसों को फुलाकर ऊपर उछला और पूंछ का अपने मस्तक पर छत्र करके वज्रटंक के समान नखों को फैलाकर गर्जा ॥ ११३ ॥ तब गऊ ने कहा कि मेरा बछड़ा दूध आदि घास खाने के अभ्यास में चतुर नहीं है जिसको दूध पिलाने की सीख दे मैं पीछी आजाऊँगी यह सत्य जानो ॥ ११४ ॥ उस धेनु के विपत्ति के वचन (विपत्ति में झूठ बोला ही करते हैं) जानकर व्याघ्र ने नहीं माने तब वह गऊ सोगन करने लगी कि मैं पीछी नहीं आऊं तो ब्रह्महत्या आदि का मुझे भय होवे ॥ ११५ ॥ व्याघ्र ने उसको सीख दी. अपनी गो शाला में प्रतिज्ञा निवाह कर गई १ बच्छे को २ अपनी सखियों को उस बछड़े की ३ रक्षा करने को कहकर ॥ ११६ ॥ वह ४ उत्तम कुल में उत्पन्न रोकीहुई भी नहीं रुकी ५ व्याघ्र को भी देखकर दया आगई और कहा कि हे बहिन तू धन्य है ॥ ११७ ॥ व्रत को ६ सत्य निवाह कर ७ अपने घर जा और ८ भाणेज को ९ दूध पाकर पोख ॥ ११८ ॥ १० कपिला गऊ के प्रसंग से ११ बीता हुआ वृत्तान्त कहकर उस गो के सत्य की प्रशंसा करके कहा कि तुझे क्या १२ वांछित है सो कह ॥ ११९ ॥

जंपी वह जलबिनु प्रान जाय, आनहु नरेस जिहिं तिहिं उपाय॥
तब भूप भुम्भितल मारि तीर,निर्मल तिहिं पायो कढ्ढि नीर१२०
आक्खिय तँहँ बपु धरि धर्म आय, सुरभी बर मंगहु जो सुहाय ॥
बुल्ली सु तीर्थ यह बानबाँरि, अघहाँरि होहु ममनाम धारि ।१२१।
धर्म सु बर दिन्नौं हित निधान,बलि तँहँ अनेक आये बिमान ॥
सुप्रभ१नरेस सुरभी२समेत, पुनि गोपि१गोप२गोकुल३उपेत१२२
तिनमाँहिं बैठि बनि दिव्य बेस, अच्युतपद पहुँचे ते असेस॥
तबतैं सुभ कपिलातीर्थ१६तत्थ, सबतीर्थनको प्रतिभट समत्थ१२३
तँहँकरिनृपश्राद्ध१रुन्हान२दान३,पुनिअग्नितीर्थ२०बिरचियप्रयान
कुक्कुरहुतें जो रहि अप्रकास, अमरैन जँहँ लद्धो श्राद्धयास।१२४।
अतिसय अघोर पहिले अनेहँ, बरख्यो नहि वारह१२अब्द मेह॥
रहि सिंधुसेसें जितंतित निवान,हुव छार सुक्कि बिटपिन बितान१२५
निस्सेस क्रिया मखआदि नष्ट, कूकन जन लग्गे ताप कष्ट॥
पुनि कौसिककौं ओदन मिल्यो न,भूखे तब पहुँचे स्वपच भोन।१२६।
तासौं मृत मंडल पैलल पाय, आहुति तदीयँ दिय उटज आय ॥
प्राप्पित्त छुवत आहुति असुद्ध, मघवापर मानस किन्न क्रुद्ध ॥१२७॥
दुष्ट सक्र बरख्यो न बारि, दिय तब अमेध्य मोमाँहिं डारि ॥

गौ ने १कहा कि ॥ १२० ॥ वहां पर २ धर्मराज ने शरीर धारण करके आकर कहा कि हे ३ गौ जो तुझे सुहावे सो वर मांग तब वह बोली कि ४ बाण मारकर जो यह जल निकाला है यह ५ पापों को हरण करनेवाला मेरे नाम का तीर्थ होवे ॥ १२१ ॥ ६ पुनि वहां अनेक विमान आये जिनमें श्रेष्ट क्रान्तिवाला राजा गौ सहित ७ गौवों के कुल सहित ॥ १२२ ॥ ८ विष्णु के पद को पहुँचे ९ सामना करनेवाला ॥ १२३ ॥१०गमन११कुत्ते को होम करने के कारण १२ देवताओं को १३ अग्नि मिला था ॥१२४॥१४ सर्व भक्षी पहिले समय में १५ वर्ष१६जलाशयों में समुद्र ही बाकी रहे १७वृक्षों के फैलाव भी भस्म होगये ॥ १२५ ॥ क्रिया छूट जाने से१८ यज्ञ आदि नाश होगये १९ कौशिक (विश्वामित्र) को २० अन्न नहीं मिला तब २१ चांडाल के घर गये ॥ १२६ ॥ उससे मरेहुए२२कुत्ते का २३ मांस लेकर अपनी २४ पर्णकुटी में आकर २५ उसीकी आहुति दी २६ अग्नि ने२७इन्द्र पर २८ मन

मुनिकौं न दोस पुरहूत मंद, फैलायो तैं जग मृत्युफंद ॥ १२८ ॥
सुख मन्नि नीच भाखि तू असुद्ध, मैंतो त्रिलोक रहिहौं न मुद्ध ॥
यह कहि कृसानु समिट्यो असेस,लोकन रह्यो न संसर्ग लेस।१२९।
अब बिकल इंद्र अमरन उपेत, हेरन कृसानु निजवृत्तिहेत ॥
अर्बुद तिन्ह हेर्‌यो एक अन्हि,बिरुदायो नुतिकरि तत्थ बन्हि।१३०॥
सुनि प्रनति श्रमित सब सुरन जानि,बुल्ल्यो कृसानु रहि पिहितबानि
तैं इंद्र अदयँ नहिँ बृष्टि किन्न,मोबिच अमेध्य तब मुनिन दिन्न१३१
सुनि इंद्र कह्यो देवापि१नाम, जेठो प्रतीपसुत धर्मधाम ॥
तपकरत वहै अरु अनुज तास, अवनी लहि संतनु२भूप आस१३२
प्रतिलोम धर्मपथ इक्खि एस, दिन्नौं न घनन बुट्ठन निदेस॥
तुम गुप्त भये जो इहिँ निदान,तो चलहु कथित करिहैं प्रमान१३३
इम इक्खि पुष्करावर्त्त अभ्र,भेजे ति भुम्मि बरखे अदभ्र॥
जिहिँ निज्झर अर्बुद अंगप्रदेस,प्रकट्यो कृसानु नंत लखि सुरेस१३४
तबतैं सु अग्नितीर्थ२०हि कहात, जँहँ होत महापापन निपात ॥
रमनेस सद्धि तँहँ उचित रीति, पिंडारक तीरथ२१गो सप्रीति।१३५।

---

में क्रोध किया ॥ १२७ ॥ १ हे मूर्ख २ इन्द्र ॥ १२८ ॥ ३ हे मूर्ख मैं इस त्रिलोकी में नहीं रहूंगा ४ अग्नि सब जगह से खिंचकर इकट्ठा होगया और लोकों में उस का लेशमात्र भी संग नहीं रहा ॥ १२९ ॥ देवताओं ५ सहित इन्द्र विकल हुआ और अपनी ६ जीविका (यज्ञ ही देवताओं की जीविका है) के अर्थ एक दिन उन्होंने आबू पर आकर हे राजा स्तुति करके अग्नि को विरुदाया (उसका उत्साह बढाया) ॥ १३० ॥ देवताओं को श्रम युक्त जानकर गुप्त रहकर अग्नि बोला ७ निर्दय होकर ८ अशुद्ध ॥ १३१ ॥ इन्द्र ने कहा कि देवापि नामक राजा का प्रतीप नामक बडा पुत्र जो धर्म का धाम है वह तो तप करता है और उसका छोटा भाई शन्तनु उसकी भूमि लेकर राजा होगया है ॥ १३२ ॥ सो धर्म के मार्ग में यह उलटा लोभ देखकर मेघों को वर्षा करने को आज्ञा नहीं दी और तुम जो इसी (वर्षा नहीं होने के) कारण से गुप्त होगये हो तो चलो तुम्हारा कहना करेंगे ॥ १३३ ॥ इसप्रकार कहकर पुष्करावर्त नामक मेघ को भेजा सो वह ९ बहुत वर्षा. आबू १० पर्वत के जिस झरने में ११ इन्द्र को १२ नम्र देखकर अग्नि प्रकट हुआ ॥ १३४ ॥ १३ नाश ॥ १३५ ॥

सिवसौं अभिष्ट लहि मंगि जत्थ,सो तीर्थ कह्यो अघहर समत्थ ॥
हुव अग्ग मूढ द्विज मंकिनाम,लिन्नैं जिहिं तर्णक दुव२ललाम।१३६।
बंधे उभै३हि इक१रज्जु बंध, उरभे कहुँ कुद्दत करभ कंध ॥
उठ्यो सु अचानक भोलि भुल्लि,भिचिकंठ मरे दुव२बच्छ झुल्लि ॥
लखि मंकि दुमन उपराम लाय, अर्बुद तप सद्धिय तबहि आय
इक निज्झर न्हाय रु सुद्धचेत, बहु अब्द बिताये दम उपेत १३८
तपकरत लख्यो सिव कबहु ताहि, चिंतित बरमंगहु कहिय चाहि
द्विज बुल्ल्यो द्वै२बर मोहि देहु, गन मोहि करहु निज इक्क एहु।१३९।
दूजो२ यह निर्झर तीर्थ सोहु, पिंडाकरनामक विदित होहु ॥
इच्छित दुव२दै हुव पिहित ईस,जँहँ जाय कृत्य सब किय महीस१४०
पहुँच्यो पुनि कनखलन्हद२२प्रदेस, जँहँ दत्त होत अक्खय असेस
नृप इक्क अग्ग हुव सुमतिनाम, अर्बुद वह आयो पुण्यकाम१४१
उपरक्त भानु लखि तीर्थ औन,हेम सु बहु लायो द्विजन दैन ॥
सो कनखल जलबिच कनक सर्व,परिगो नृप न्हावत समय पर्व१४२
सु मिल्यो न जदपि खोज्यो बिसेस, दै और दान गृह गो नरेस
अब्दन बिताय रविग्रहन पाय,वह नृप पुनि कनखल न्हानआय१४३
सुमिरंत हुव अग्ग जु हेम हानि, ततकाल कह्यो इम व्योम बानि
सुन कनक नष्ट जानहु सुजान, प्रत्युत बढिजावत अप्रमान १४४
या तीर्थमाँहिं महिमा यहैहि, व्है बसु जु नष्ट अक्षय सु व्हैहि ॥

१वर२सुन्दर दो बछड़े(गौ के बच्चे)।१३६।दोनों को एक३ रस्सी में बांधादिये वे कूदते हुए कहीं ४ ऊँट के कंधे में उलझ गये सो जब यकायक ५ ऊँट उठा तब कंठ दबकर वे बछड़े मरगये ॥ १३७ ॥ ६ विरक्त होगया ७ एक झरने में स्नान करके ८ बहुत वर्ष बिताये ९ इन्द्रियों को रोक कर ॥ १३८ । १३९ ॥१० शिव गुप्त होगये ॥ १४० ॥ ११ जहां का दियाहुआ सब१२अक्षय होता है ॥ १४१ ॥ १३ सूर्यग्रहण देख कर १४ स्वर्ण ॥१४२॥ १४३॥ आगे सोना खोया गया था उसको १५ याद किया १६ आकाशवाणी ने कहा १७ उलटा बढता जाता है ॥ १४४ ॥ इसमें जो १८ धन नाश होता है वह अक्षय होजाता है

सोच्यो परंतु तू गिरत हेम, अक्षय भयो न वह द्रव्य एम ।१४५।
भो कोटिगुनित अब कहिलेहु, अवनीस हिरायो सुनत एहु ॥
निकस्यो सु पुरट[1] निगदित[2] प्रमान, सब द्विजन दयो नृप सावधान१४६
तिहिँ पुराय धनद[3] हुव नृप अधीन, दिनप्रति वहु इच्छित पुरट दीन
तवतैं भुव कनखलतीर्थ२२ख्यात, चहुवान दये तँहँ बसु[4] व्रात[5]।१४७।
पुनि चक्रतीर्थ२३पहुँच्यो नरेस, किय न्हाय श्राद्ध१ बितरन[6]२बिसेस
जिहिँतीर्थअग्गहरिवपुँपखारि, निजचक्रतज्योसबदैत्यमारि ॥१४८॥
हरि अंगसंगकरि वह सु तोय, मानुसन्हद२४ गो नृप तत्थ होय
जँहँ न्हाय पुराय परिचित[10] अखर्ब, नर[11]जोनि लहत पसु पच्छि सर्ब१४९
अग्गँ मृग व्याधन[12] वेढ़मान, प्रबिसे तदीय[13] जल विकल प्रान ॥
ततकाल भये नर ते कुरंगे, पुच्छे पुनि मृगयुन[15] लहि प्रसंग १५०
तुम देहु गये मृग कित बताय, उन कहिय भये नर अत्थ आय॥
तजि एनभाव[16]१ अरु एनभाव[17]२, पूरुष[18] हम पूरुषन्हद प्रभाव १५१

नभाव१ प्रभाव२अन्त्यानुप्रासः ॥१॥

यह सुनत व्याध सर१चाप२डारि, प्रबिसे समस्त तस विमल[20] वारि
धरि सुद्धभाव तँहँ पाप धोय, हिंसाधन[21] निकसे सिद्ध होय ।१५२।
यह लखि प्रभाव तँहँ भीत आय, रज डारि सु मुंद्यो देवराय[22] ॥
अष्टमि८तथापिवुध४वार सत्थ,पसु१पच्छि२हैं[23]नरजायजत्थ१५३

---

परन्तु सोना गिरा उसकी तू ने चिन्ता की थी इससे वह धन अक्षय नहीं हुआ ॥ १४५ ॥ १ सोना २ ऊपर कहे प्रमाण से कढा ॥ १४६ ॥ ३ कुबेर उस राजा के अधीन होगया ४ धन के ५समूह दिये ॥१४७॥ ६ दान ७ विष्णु मे स्नान करके ॥ १४८ ॥ ८ विष्णु के शरीर का स्पर्श होने से वह ९ जल १० परिचय सहित ११मनुष्य योनि पाते हैं ॥ १४९ ॥ शिकारियों के १२ घेरेहुए मृग व्याकुल होकर उस १३ न्हद के जल में घुसे वे१४ मृग तुरन्त मनुष्य होगये १५ शिकारियों ने पूछा ॥ १५० ॥ १६ मृगपन को और १७ पापभाव को छोडकर १८ मानुष न्हद के प्रभाव से हम १८ पुरुष होगये हैं ॥ १५१ ॥ २० निर्मल जल में घुसे २१ हिंसा ही है धन जिनके ऐसे वे शिकारी सिद्ध होकर निकले ॥ १५२ ॥ २२ इन्द्र ने न्हद को धूल डालकर भर दिया २३मनुष्य होने को तहां जाते हैं ॥ १५३ ॥

तँहँ व्है रु तीर्थ रक्तानुबंध४, सद्धन विधेय पहुँच्यो सुसंध ॥
इक इंद्रसेन नृप अग्ग आसं, तिय मंजु सुनंदा नाम तास १५४
आसा जित किन्नी जिहिं असेस,आसा जित किन्नी जिहिं असेस
बलि लै बहु सत्रुन वसुन व्रात,बलि लै बहु सत्रुन बसुन व्रात१५५
मुरर्यो सु लयो गहि जंगमग्ग, मुरर्यो सु लयो अब द्रंगमग्ग ॥
तँहँ अग्ग सुनंदा पास चार, पठयो नृप निर्दय कपटकार ।१५६।
अरु अक्खिय रानी निकट जाय मम मृत्यु देहु ताकँहँ सुनाय ॥
निश्चितजोइच्छहिंमरननारि,तो देहुनर्मअक्खिरुनिवारि ॥१५७ ॥
सुनि दूत जाय रानी समीप, बुल्ल्यो सु अग्नि मार्यो महीप ॥
कटुवचन वज्र यह परत कान,पुद्गल तजि निकसे त्वरित प्रान१५८
तदनंतर भूपहु तत्थ आय, सोच्यो सुनि रानी त्यक्तकाय ॥
भो मलिन रंग ततकाल भूप, वँपुपैं दुवरछाया हुव बिरूप ।१५९।
दुर्मन अतेज दुर्गंधि देह, आपर्न्न दसा नृप एह एह ॥
बिप्रनबुलायकरिबहुबिलाप,पुच्छियउपायजिहिंजायपाप ॥ १६० ॥
तब तीर्थ बताये द्विजन ताहि, चल्ल्यो सुनि हत्या हेय चाहि ॥
बाराणसी१सुपहिलैंजंगाम,कारिन्हान१दान२दियदिव्यधाम ॥१६१॥

१श्रेष्ठ प्रतिज्ञावाला रमनेस चहुवान वहां गया २हुआ ३सुन्दर स्त्री।१५४।उस राजा ने सब दिशाओं को विजय की और आ(आ समन्तात् अर्थात्सम्पूर्ण) शा (लक्ष्मी)को जीतकर उस लक्ष्मी से सब दिशाओं को अशेष(शून्य)कर दी.खिराज में अथवा उस बलवान् ने बहुत शत्रुओं से धन का समूह लेकर बलि(पुनि)बहुत शत्रु बसु(राजा)ओं के समूहों को साथ लिया अर्थात् बहुत शत्रु राजाओं के समूह को अपने आश्रित बनाकर सेवा में साथ लिये ॥ १५५ ॥ इस राजा से जो मुरड़कर रहा उसको युद्ध में पकड़ लिया और अब पीछा फिरकर उस इन्द्रसेन राजा ने अपने पुर का मार्ग लिया, उस निर्दय और कपट करनेवाले ने अपनी स्त्री सुनन्दा के पास हलकारे को भेजा ॥ १५६ ॥ उससे कहा कि रानी के पास जाकर मेरा मरना सुना देना वह स्त्री जो निश्चै ही मरना चाहै तो यह कहकर उसको रोकदेना कि मैं तो हसी करता हूं ॥ १५७ ॥ ४ शरीर को छोडकर ॥ १५८॥ ५ जिस पीछे ६ राणी का शरीर छोड़ना सुनकर ७ शरीर पर ॥ १५९ ॥इस८आपत्ति की दशा में ॥ १६० ॥ ९ हत्या छूटने की चाहना से पहले काशी १० गया

तत्थहि कपालमोचन जु छेत्र, अब्रह्महत्य हुव जँहँ त्रिनेत्र ॥
तँहँकियबिधेयथिरचिरंतथापि,छायाद्वितीयरनमिटीतदापि ॥१६२॥
इम सोमतीर्थ२ पुष्कर३ प्रभास४, कुरुखेत५अमरकंटक६ सुभास
कनखल७दमजंगल८एकहंस९,पंचनद१०परिप्लव११सुप्रसंस॥१६३॥
जिम पत्त विरूपाक्ष१२हु जनेस, बलि रुद्रकोटि१३अघहर बिसेस
बिरचतइत्यादिकतीर्थबार,हायनइमवीतेइकहजार१००० ॥१६४॥
आयो पुनि अर्बुद इंद्रसेन, आयतन१ तीर्थ२ परसे अनेन ॥
बिधिक्रम गयो सुरक्तानुबंध२५,गेरयोस्वदेहतसजलकुगंध ॥१६५
सो हुव सुगंध तहँ कढत न्हाय, छाया द्वितीय२ मिटि तेजछाय ॥
सब दान तत्थ दै इंद्रसेन, अति मुदित चल्यो निज गृह अनेन१६६
रक्तानुबंधकी तजत सीम, भो पुनि कुगंध द्वि२च्छाय भीम ॥
आयो तिहिं तीरथ बहुरि एह, भो तबहि पुब्बजिम दिव्यदेह ।१६७।
तीरथ प्रभाव यह नृप बिचारि, प्रबिस्यो चिता सु पावक मजारि
बपु भस्महोत आयो बिमान,सिवलोक गयो चढि नृप सुजान।१६८।
नारदमुनि लखि नृप मुक्ति एस, रक्तानुबंध बरन्यों बिसेस ॥
अनुबद्ध करैं नर विषयरक्त, रक्तानुबंध२५इम भुव प्रसक्त ॥ १६९॥
जँहँ श्राद्ध१होत गयेसिर समान, दैरुद्रलोक गति न्हान१दान२ ॥
॥ १७० ॥

जहां पर३शिव२ब्रह्म हत्या से छूटे थे४बहुत समय तक उचित कार्य किये५तो भी दूसरी छाया नहीं मिटी॥१६२॥ ६श्रेष्ठ प्रशंसा वाले॥१६३॥७गया८ राजा ९पुनि१०समय११वर्ष॥१६४॥१२तीर्थों के ठहरने का स्थान(आबू)को१३निर्दोषी होने के अर्थ परसा॥१६५॥१४निर्दोषी होकर॥१६६॥रक्तानुबंध तीर्थ की सीमा से बाहर निकलते ही१५भयंकर छाया और दुर्गन्धवाला शरीर होगया१६ पहिले निर्मल देह होगया था वैसा ही फिर होगया ॥ १६७ ॥ १७ विचार के १८ अग्नि जलाकर ॥ १६८ ॥ जो मनुष्य विषय में आसक्त होकर १९दोष उत्पादन करें वेभी इस तीर्थ में प्रीति रक्खें तो उनको वांछित फल देता है इसकारण से भूमि पर यह रक्तानुबंध२०प्रसिद्ध है॥१६९॥२१ गया के समान

तिम उचित सद्धि रमनेस तत्त,सु महादिबिनायक२६धाम पत्त॥
पहिलैं उद्वर्तन लेप पाय, सिसु इक्क१रच्यो गिरिजा सुकाय।१७१।
अभिरूप बनैं तस सर्वअंग, अवसेस रह्यो सिसु उत्तमंग॥
लेपहु रह्यो न तब गुह बुलाय, अक्खिय सुत अप्पहु लेप लाय१७२
सिर याको जिहिं करि होय सिद्ध, यह पूर्ण बनैं तव भ्रात इद्ध॥
पायो न लेप गुह आस पास, तब जोर्‌यो गजसिर कट्टि तास ।१७३।
सो बाल सिवा किन्नौं सजीव, उठ्यो सु धारि बपु छबि अतीव
चउ४न्हस्वत्रि३बिस्तृतसप्त७रक्तत्रि३गभीरछ६उन्नतबपुविभक्त१७४
मित पंच५सुच्छम रु पंच५दिग्घ,सय जोरि कुमर बुल्ल्यो सु सिग्घ ॥

महाशब्द है आदि में जिसके ऐसा विनायक ( महाविनायक ) पहुंचा. उबटन (शरीर सुगन्धित करने का लेप) के लेप से पार्वती ने एक सुन्दर बालक रचा ॥ १७१ ॥ उस बालक के सब अंग सुन्दर बने परन्तु मस्तक बाकी रहा और वह लेप खूटगया तब स्वामिकार्तिक को बुलाकर कहा कि हे पुत्र! फिर लेप लादे ॥ १७२ ॥ जिससे इसका मस्तक बनजावे और तेरा यह दीप्तिमान् भाई पूर्ण होजावे, गुह को समीप में लेप नहीं मिला तब हाथी का मस्तक काटकर उसके चिपका दिया ॥ १७३ ॥ पार्वती ने उस बालक को सजीव करदिया सो शरीर की अत्यन्त छवि को धारण करके वह उठा " अब आगे पुरुष के शुभ लक्षण बताते हैं " लिङ्ग, पीठ, ग्रीवा और जंघा ये चार अङ्ग न्हस्व (छोटे); और छाती, ललाट और बदन (चहरा) ये तीन अङ्ग विस्तृत (विस्तारवाले यानी चौड़े ) और नेत्रों के अन्त (कोये), पादतल (पगतली),हाथ, तालु, नीचे का ओठ, जिव्हा, नख, ये सात अङ्ग रक्तवर्ण (लाल रंग) के, और नाभि, शब्द, सत्त्व (स्वभाव अथवा पराक्रम) ये तीन गंभीर (गहरे), और छाती, कक्षा (शरीर का मध्यभाग) नख, नासिका, मुख कृकाटिका (घेटू गला और शिर की सन्धि) ये छै अङ्ग उन्नत (ऊंचे), और सब शरीर बराबर बंटेहुए अर्थात् आंख, कान, हाथ, स्तन, नितम्ब, जंघा, पग, ये सब निश्चय करके बराबर के, यह नहीं कि एक ओर का छोटा और एक ओर का मोटा होवे ॥ १७४ ॥ दन्त, अंगुलियों के पर्व (पेरवे) केश, त्वचा (चर्म) नख, ये पांच सूक्ष्म (पतले) और हनु (ठोडी), नेत्र, भुजा, नासिका, दोनों स्तनों के बीच का मध्यभाग ये पांच अङ्ग जिसके दीर्घ (लंबे) हैं " ये पुरुष के शुभलक्षण कहे.इस प्रकरण को विशेष देखना होवे तो सामुद्रिक

जननी तुम अप्पहु जो निदेस, सिरधारि सोहि सद्धौं असेस।१७५।
पर्वतजा लै सिसु ईस पास, अक्खिय उदंत जिम पुत्र आस ॥
ईसानकहियसिरमहत्त१आहि,बपुनायकत्व२सबगुननिबाहि।१७६।
अभिधा महाबिनायक उपेत, ह्वैहैं यह चिंतितसिद्धिहेत ॥
अधिकारमुख्यपुनिअप्पिईस,इभतुंडकरयोनिजगनअधीस ॥१७७॥
अरि निखिल विघ्न किन्नैं अधीन, सब पुब्ब दयो पूजन प्रवीन ॥
इम लंबउदर महिमा अपार, हुव विघ्ननिघ्न सुखकरनहार १७८।
तिहिंसस्त्रउमादियस्वधिति१तत्त,असुअसनअर्थमोदक१अमत्र२ ॥
इहिंगंधखनकभुवभेदिआय,खिरिखिरिगिरेतितसरेणुखाय ॥१७९॥
सहसा दिपाय अमरत्व सिष्ट, इभमुखके बाहन हुव सु इष्ट ॥
इमहूगनेसप्रकटनप्रतीति,रुदसम१०पुरानबिचअन्यरीति ॥ १८० ॥
तँहँ संभुसुक्र भव एकदंत, यँहँ इम सु भेद कल्पन अनंत ॥
सु महादिबिनायक मूर्त्ति सुद्ध, प्रकटित अगअर्बुद है प्रबुद्ध ।१८१।

---

शास्त्र में अथवा वाराहीसंहिता नामक ज्योतिष के ग्रन्थ में सविस्तर है सो वहां देखो". वह कुमर हाथ जोड़कर शीघ्र बोला कि हे माता तुम जो आज्ञा करो सो ही मस्तक पर धरकर सब करूं ॥१७५॥ उस बालक को पार्वती शिव के पास लेगई और जिसप्रकार बालक हुआ वह वृत्तान्त कहा, महादेव ने कहा कि इस का माथा बड़ा है और शरीर से भी नायक (प्रधान) पन का निर्वाह करेगा इससे ॥ १७६ ॥ १ महाविनायक नाम सहित इसको चिन्तवन करने से सिद्धि देनेवाला होवेगा २ गजानन को १ गणों का स्वामी किया ॥ १७७ ॥ और अधीश (शिव) ने सम्पूर्ण विघ्नों का उसको शत्रु बनाया सब से पहिले पूजन दिया, इसप्रकार गणेश की अपार महिमा है वह विघ्नों का नाश और सुख करनेवाला हुआ ॥ १७८ ॥ पार्वती ने कुठार का शस्त्र दिया और भोजन के लिये लड्डू और पात्र दिया,इस लड्डू की गन्ध से भूमि को फोड़ कर चूहा आया ४ लड्डू के कण खाये ॥ १७९ ॥ अचानक श्रेष्ठ देवतापन को प्रकाशमान करके गजानन के प्रिय वाहन हुआ, इसप्रकार भी गणेश की उत्पत्ति विश्वास दायक है. और दशम ( ब्रह्मवैवर्त ) पुराण में गणेश की उत्पत्ति और प्रकार से लिखी है ॥ १८० ॥ तहां पर गणेश का जन्म महादेव के वीर्य से है सो इसप्रकार कल्पों के भेद से अनेक कथा है सो महाबिनायक की मूर्ति है पंडित रामसिंह आबू पर्वत पर

निकटहि तस कुंडहु बिमलनीर, बिधि तँहँ निबाहि रमनेस बीर
पाथेश्वर२७ संकर धाम पॆत्त[1], निज्झरै[2] जल न्हाय रु देयँ[3] दत्त१८२
अग्गैं मुनि देवल सदनँ[4] श्रेय, पतनी हुव पाथा[5] नामधेय॥
बंझा[6] सु चहत संतति बिसेस, तप तपिय आनि अर्बुद प्रदेस१८३
अनसनँ[7] लखि हायर्न सहँस[8]१०००उद्ध, सिवलिंग कढ्यो भुवभेदि सुद्ध
बुल्लिय तदनंतर[9] गंगनबानि[10], यह लिंग पुज्जि दृढभक्ति आनि१८४
अबतैं पाथेश्वरनाम अत्थ, संज्ञा[11] तव गहि हैं सिव समत्थ ॥
पाथा सु अर्चि निगदितैं[12] प्रमान, सत१००पुत्र लहे सब गुन सुजान१८५
निर्झर जँहँ सीतल बिमल नीर, बिधि तँहँ निबाहि रमनेस बीर
पुनि कृष्णा तीर्थ २८ किन्नौं प्रयान,
किय न्हान १ श्राद्ध २ जप ३ होम ४ दान ५ ॥ १८६ ॥
अग्गैं चतुराननँ मोहनिष्ठँ[13], हरिसौं[14] इम अक्खिय मैं[15] गरिष्ठ ॥
तोसेहु बनाये जिहिँ कितेक, ऐसो समर्थ मैं द्रुहिनँ[16] एक ॥१८७॥
हसि बिष्णु कह्यो मम सर्गमाँहिँ[17], अंबुजभवँ[18] तोसे बहुत आँहिँ[19] ॥
किय रन बिरंचि[20] यह सुनत कुंप्पि[21], हायनँ[22] हजार१०००दृढरोख रुप्पि
तँहँ दुहुन२बीच लखि होत जुद्ध, भुंव भेदि[23] गयो इक लिंग उँद्ध[24] ॥
आकासगिरौं[25] हुव तिहिँ अनेहँ[26], अनुचित रन व्यर्थ न करहु एह१८९
यह दिव्यलिंग तस पाय अंत, मुरैं सु होय तुमबिच महंत[27] ॥
अजँ[28] जाहु उँद्ध[29] हरि जाहु हिट्ठँ[30], पाताल बिष्णु यह सुनि पइठ१९०

---

प्रकट हुई ॥ १८१ ॥ १गया २झरने के जल से ३दान दिया ॥ १८२ ॥ ४देवल मुनि के ४ घर में ५ पाथा नामवाली स्त्री हुई वह ६ वन्ध्या (बांझ) थी ॥ १८३ ॥ ७ उपवास ८ हजार वर्ष से उपरान्त ९ जिस पीछे १० आकाशवाणी ॥ १८४ ॥ ११तेरा नाम ग्रहण करेगा १२ कहने के अनुसार ॥ १८५ ॥ १८६ ॥ १३ ब्रह्मा ने भूल से १४विष्णु से कहा कि मैं १५बड़ा हूं १६ ब्रह्मा ॥१८७॥ १७मेरी सृष्टि में १८कमल से उत्पन्न होनेवाले (ब्रह्मा) १९ हैं २० ब्रह्मा ने युद्ध किया २१ क्रोध करके २२ वर्ष ॥ १८८ ॥ २३ भूमि को फोड़कर एक लिंग २४ ऊपर को गया उस २५ समय में २६ आकाशवाणी हुई ॥१८९॥ इस लिंग का अंत लेकर पीछा आवेगा वही तुममें २७ बडा मानाजावेगा २८ ब्रह्मा २९ ऊपर को जाओ और, विष्णु ३०नीचे जाओ ३१ विष्णु पाताल

बिक्खे बिल सत्त७हि लिंग बिद्ध[1], अध जानलगे प्रभु बेद इद्ध[2] ॥
कालाग्नि रुद्द तँहँ किय प्रकास, अर्चिन[3] तचि[4] हरि छबि कृष्ण[5] आस
महिमा दिखाय तस पाय मोह, छिति[6] पिट्ठि आय केसव सछोह ॥
बेदोक्त सूक्तँ[7] जपि निर्विकार, वह लिंग पुज्जि किय नुति[8] उदार
बिधि उद्ध[9] चढे अति बिरचि ताय, जिहिं अंत तदपि पिक्ख्यो न जाय ॥
जँहँ इक्क सुममाला[10] कंजजात[11], इक्खी क्रकचच्छदमय[12] सु आत
पुच्छियस्रज[13] हे अज[14] कित पयान; सुनि कहिय लखन लिंगावसान[15]
स्रज कहिय मैंहु तजि लिंग सीस, आवत चिरंतरतैं[16] लोकईस
उतरत जुग कोटिन हुव अतीत[17], पायो न तदपि छितितल[18] पुनीत
जोजनइक१ताव[19]कं हंसजात, तोलौं सत१००जोजन मैं बितात
मम बेग जदपि यह तदपि मग्ग, आयतपन[20] धारत अग्ग अग्ग ॥
मोरहु मराल[21] यह मंत्र पाय, तुम अंत कहहु मो कँहँ[22] बताय १९६
सुनिमुरिबिरिंचिस्रजसंगलाय, तँहँआयसहँस१०००हायनबिताय ॥
छलि[23] कहिय लह्यो हम लिंगछेह, अतिदूर सु प्रत्यय[24] स्रजहि एह
अच्युतकह्योकिनलह्योसुअंत, नलह्योहिकह्योयहसुनि अनंत[25] ॥
सिव कुपित तत्थ दिय बिधिहिं[26] साप, तवपूजक[27] पैं हैं नरक ताप

---

में घुसे ॥ १९० ॥ १ लिंग से वेधेहुए २ वेद से वृद्धि पायेहुए विष्णु भगवान् नीचे जाने लगे वहां शिव ने काल अग्नि का प्रकाश किया उसकी ३ज्वाला से ४तपकर विष्णु का रंग५श्याम होगया ॥ १९१ ॥ ६ भूमि की पीठ पर७वेद के कहे हुए मंत्रों से८स्तुति की॥१९२॥समृद्धिमान् ब्रह्मा उस लिंग के९ऊपर चढे११ब्रह्मा ने एक१०पुष्पों की माला देखी जो १२केतकी के पुष्पों से शोभायमान थी ॥ १९३ ॥ उस १३माला ने पूछा कि हे१४ब्रह्मा कहां जाते हो१५इस लिंग का अन्त देखने को१६अत्यन्त चिर काल से आती हूं ॥ १९४ ॥ क्रोड़ों जुग १७ बीत गये तोभी १८ भूमि तल नहीं पाया, हे ब्रह्मा १९ तुम्हारा वेग एक जोजन जाने का है ॥ १९५ ॥ २० आगे से आगे लंबेपन को धारण करता है २१ तुम्हारे वाहन हंस को पीछा मोड़ दो २२ मुझको साक्षी बताकर कहदेना कि मैं लिंग का अन्त देखआया ॥ १९६ ॥ २३ छल करके कहा, यह माला इसका २४ विश्वास करानेवाला (सुबूत) है ॥ १९७ ॥ २५विष्णु ने कहा कि मैंने तो अन्त नहीं पाया २६ ब्रह्मा को महादेवने श्राप दिया कि तुमको २७ पूजनेवाले नरक पावेंगे ॥ १९८ ॥

*केतक सुम सूचित साक्खि÷कूर, दुष्ट सु अब हम सन रहहु दूर॥
हरिसौँहु कहिय सब लेहु+सिष्ट, उन कहिय लिंग यह ×अल्प इष्ट
तब लिंग अल्पतम[1] करि त्रि[3]नैन, बुल्लिय मुकुंद सन मधुर बैन ॥
थप्पहु इहिँ लिंगहि मेध्य[4] थान, पूजहु दामोदर[5] विधि प्रमान ।२००।
दुति तुव[6] कृष्णा मम तेजदग्द्ध, वजिहो अब कृष्णाहि ख्यातिबद्ध॥
हर पिहित[7] भयेँ थप्यो हिताय, लिंग सु गिरिअर्बुद कृष्णालाय।२०१।
निज्झर इकअंतिक तस निवास, इम कृष्णातीर्थ२८भुव बिदित आस
जन लिंग लखैं वह न्हाय जत्थ, सबतीर्थ पुराय सु लहैं समत्थ२०२
क्रम बिहित सद्धि तँहँ उचित काल, पहुँच्यो मामुंन्हद२९तब नृपाल
मुद्गलमुनि अग्गैं जँहँ महंत, सद्धिय तप दुस्सह परम संत॥ २०३ ॥
इयलखि सुरेस बनि त्रासवान, बलि तँहँ संदूत पठयो बिमान॥
बुल्ल्यो सु तजहु मुनि कष्ट ब्रात, लहु स्वर्ग चलहु सुरपति बुलात
उन कहिय पुब्ब गुन१दोस२आक्खि, रुचि है तो चलिहैं चाह रक्खि॥
तब दूत कहिय गुन १ दोस २ तास,
नंदनमुखँ उपबन १ सुख निवास ॥ २०५ ॥
नानाप्रकार बेर जल निधान, बीनाहि१ताल२बापि३न विधान२ ॥
आलस १ तस २ भूख न आत्ति ४ आहि ३,
सोलह १६ संवत्सर वय ४ सदाहि ॥ २०६ ॥

---

*केतकी के पुष्प ने ÷ झूठी साक्षी दी है सो यह दुष्ट हमसे दूर रहै(इसीका रण से केतकी का पुष्प पूजा में नहीं रक्खाजाता और ब्रह्मा की मूर्ति पूजी नहीं जाती)विष्णु से कहा कि+श्रेठ वरमांगो × यह लिंग छोटा होजाये यही प्रिय है ॥ १९६ ॥ महादेव लिंग १ बहुत छोटा करके २विष्णु से बोले३ पवित्र स्थान दो ४ हे विष्णु ॥ २०० ॥ मेरे तेज से ६ दग्ध होकर ५ तुम्हारी कान्ति श्याम होगई है सो अब कृष्ण नाम से ही प्रसिद्ध होओगे ७ गुप्त ॥ २०१ ॥ एक झरने के ८ पास ॥ २०२ ॥ २०३ ॥ ९ इन्द्र १० दूत सहित ११ कष्ट का समूह छोड दो १२शीघ्र स्वर्ग में चलो ॥२०४॥ मुद्गल मुनि ने कहा कि तुम १३ पहिले स्वर्ग के गुण दोष कहो १४ नन्दन को आदि लेकर वहां बाग हैं ॥ २०५ ॥ १५ श्रेष्ठजलाशय१६ईंटों से बन्धेहुए कुए१७आर्ति (पीड़ा) १८ सौलह वर्ष की सदैव अवस्था रहती है ॥ २०६ ॥

गंधर्व१ अच्छरि२न*मंजु गीत५, नाना बिमान वाहन६**पुनीत॥
कामदु१धेनु२।७पीयूख पान८, हिंसा१न धर्म२निद्रा३न हान४।९ ॥
जव पुण्य रहत जँहँ बित्तिजाय, पावत नृपत्व१तब अवनि[4] आय॥
असुरहु निज अवसर[5] बलउपेत[6], दिवँ[7] छिन्नि निर्जरन[8] कढ्ढिदेत।२०८।
तिन कहिय पुण्यखय होत तहिं, मामुंन्हद२९ मेहि त्वं पुंनर्हि ॥
जवतैं मामुंन्हद ख्यात जत्थ, चहुवान जाय किय उचित तत्थ२०९
पुनि निकट चंडिकाश्रम३०पधारि,सङ्किय बिधेयँ[12] श्रुति[13] वच सम्हारि
पहिलैं बिधि[14] सौं वर महिष[15] पाय,हुव त्रि३भुवनपति देवन हटाय२१०
मिलि अमर[16] तवहि गुरु[17]मंत्र मानि, अर्बुद[18] लगे ति तपकरन आनि।
पढि सक्तिमंत्र पूजन पुनीत, आराधत हायन[19] चउ४अतीत[20]।२११।
तिन अग्ग मास खट६पुनि बिताय,हुव दीप[21] हेति वह प्रकट आय
जिम जिम वह कीला[22] बढिग जत्थ,तिम बढिग अमरत्यन[23] ओज तत्थ
इहिं क्रम ६छमासलग वढिअनेजँ[24],त्रिदसन[25]हुवद्वादस १२तपन[26]तेज॥
वाचस्पति[27] तव करि भुव पवित्र, विधि उचित रचिय मंडल विचित्र
साक्तेय[28] मंत्र जपि विदित सिष्ट,पुनि किय सु तेज मंडल प्रविष्ट
एकत्र तेज तँहँ सवन आय, कन्न्या इक प्रकटी रम्म्य काय

*सुन्दर**पवित्र १कल्पवृक्ष २कामधेनु ३अमृत पीने के लिये.जब तक पुण्य रहता है तब तक ये भोगते हैं और पुण्य बीतजाता है तब४भूमि पर आकर राजापन अपना५समय आने पर६बल सहित असुर लोग७स्वर्ग को छीन कर८देवताओं को निकाल देते हैं॥२०८॥मुनि ने कहा कि स्वर्ग में पुण्य का क्षय होजाता है तो पाते हैं स्वर्ग की अपेक्षा मामुंन्हद में सुख अधिक है इससे हम स्वर्ग जाना नहीं चाहते सो तुम हमको लेने यहां फिर मत आना अर्थात् अमुं(इस)न्हद पर पुनः (फिर) हि (निश्चै करके) त्वं (तू) मा (मत) एहि (आव) ॥२०९॥ १२ कर्तव्य कर्म १३ वेद के वचनों को सम्हाल कर १४ ब्रह्मा से १५ महिषासुर वर पाकर ॥ २१० ॥ १६ देवताओं ने १७ बृहस्पति की सलाह मान कर १८ आबू पर्वत पर, आराधना करते चार १९ वर्ष २० बिता कर॥२११॥दीपक की २१ ज्वाला (लोय) में वह (देवी) प्रकट हुई २२ ज्वाला बढी त्यों ही २३ देवताओं का तेज बढा २४ अचल २५ देवताओं का २६ बारह सूर्यों के समान तेज होगया२७ बृहस्पति ने॥ २१२ ॥ २८ शक्ति सम्बन्धी मन्त्र जपकर उस तेज को उस मंडल में प्रवेश किया

सब सुरन सुवंदी आदिसक्कि, भाखे स्तव बहु विध प्रकटि भक्ति ॥
त्रि[2]दसनपट[1]भूखन[2]सब्ब[3]ताहि, सब आप्पिकहिय जयजय सिराहि
बाहन मृगेंद्र[3] हुव हव्यवाह[4], लेख[5]न इम पायो सक्कि लाह ॥
अंबा प्रसन्न किय हुकम एहु, लखि उचित इष्ट[6] सिर मंगिलेहु२१६
तिन कहिय दये हम महिष [7]टारि, माता तुम ताकहँ लेहु मारि॥
दुर्गा निदेस दिय हित दिखाय, अब जाहु अमर[8] निज निजनिकाय[9]२१७
निर्भीत रहहु संदेह नाँहिं, मैं हनिहौं दुष्टहिं काल माँहिं ॥
देवन इम अक्खिरु सिक्खदिन्न, का[11]त्यायनि अर्बुदबास किन्न२१८
सब तीर्थ विचरि नारद सुजान, पुनि कबहु त्रिविष्टप[12] किय प्रयान
सनमा[13]नि महिष पुच्छिय असेस, देख्योहु चित्र[14] कछु भू प्रदेस२१९
सुनि कहिय सर्बलोकन महान, नगअर्बुद[15] जानहु सुखनिधान ॥
कन्न्या इक पिक्खी तँहँ सुकाय,प्रमदा[16] न बिस्व तस रूप पाय२२०
इक्खतहि भयो मैं स्मर[17] अधीर, इतकौं भजिआयो विकल बीर
अब सत्यलोक जैहौं उदार,मिटिहै न उहाँ बिनु मार[18] मार ।२२१।
दानव सुनि पठये तत्थ दूत, अर्बुदगिरि पिक्ख्यो तिन्ह अभूत[19]॥
दस१०जोजन लंबित रम्यदेस,बिसतार पंच५जोजन सुवेस॥२२२॥
उ[20]च्छ्रित इतो५हि भूस्वर्ग[21] अच्छ, द्रुत[22] दूत गये तँहँ कथनदच्छ[23] ॥
तिन कहिय त्रिदिवँ[24] चल्लहु हिता[25]य,क्यौं सहहु देवि तप कष्ट काय२२३

उन सब देवताओं का तेज एकत्रित होकर सुंदर शरीरवाली एक कन्या प्रकट हुई ॥२१४॥ उस आदिशक्ति से देवताओं ने नमस्कार करके १ स्तोत्र कहे २ देवताओं ने ॥ २१५ ॥ ३ सिंह का स्वरूप करके ४ अग्नि वाहन हुआ ५ देवताओं ने इस प्रकार शक्ति का लाभ पाया ६ मुख्य प्रिय होवे सो मांगो ॥ २१६ ॥ महिषासुर ने हमको ७ निकाल दिये ८ हे देवताओ अपने अपने ९ घर जाओ ॥ २१७ ॥ १० कुछ समय में ११ देवी॥२१८॥नारद मुनि सब तीर्थों में फिर कर कभी १२ स्वर्ग में गये १३ आदर करके महिषासुर ने सब पूछा १४ आश्चर्यदायक वस्तु भूमि पर देखी है॥२१९॥१५ पर्वत, संसार में उसके जैसी रूपवान् कोई १६ स्त्री नहीं है ॥ २२० ॥ उसको देखते ही मैं १७ कामदेव से अधीर होगया १८ कामदेव की मारी ॥ २२१॥ १९ अविद्यमान(जो इस समय उतना नहीं है)॥२२२॥२० ऊंचा पांच योजन २१ भूमि का स्वर्ग २२ शीघ्र २३ कहने में चतुर २४ स्वर्ग में चल २५ हित के लिये

बुल्ली[1] न सिवा तँहँ मुनिन व्रात[2],खलके दूतन प्रति कहिय ख्यात॥
वर[3]वृद्ध महिष मारन बिचार, सद्धत इम अंबा[4] तप सुढार ॥२२४॥
दूतन डरि अक्खिय सुहि उदंत[5], आसुर सुनि कुप्प्यो चहत अंत ॥
बलि दूत बिचच्छन[6] नाम बुल्लि,खल अनुचित आसय कहिय खुल्लि
तिहिँ लैन बिचच्छन जाहु तत्थ,सजि साम१भेद२बितरन[7]३समत्थ॥
तिन बिरचि दंड४कचगहि[8] प्रतर्जि, आनहु तिहिँ सासन धर्म अर्जि[9]
बुल्ल्यो सु जाय खल तिम बहोरि, जुं[10] दयो बिडारि[11] रिस नैन जोरि
सुहि जाय बिचच्छन अक्खि सर्ब, आन्यौं कुपाय महिषहिँ अखर्ब

स्यंदन[12] त्रिलक्ख३०००००हुव संग सज्ज,
गज इक्कलक्ख १००००० जीमूत[13] गज्ज ॥

हयतीसलक्ख३००००००हंकियगहीर,बानैतअमितपाँइक्क[14]बीर२२८
कंपात धरनि डुंगर[15] डिगात,बनि आयो दानव प्रलय बात[16] ॥
गरदायँ[17] कटकँ[18] अर्बुद गिरीस,सह सचिव अप्प गो तास सीस२२९
दुर्गा समाधि थित जिहिँ प्रदेस, अक्खिय बिनम्म्र[19] तँहँ जाय एस ॥
जग अतुल भीरु[20] तव रूप जानि, मैं आयो उपयम[21] उचित मानि
गंधर्ब व्याह[22] सह जोरि गंठि, सुख भुग्गि मोहि भजि[23] प्रीत संठि[24]॥
तिय सहँस सट्ठि६००००सम गेह तास,बनि करहु पट्टरानी बिलास

---

१देवी नहीं बोली तब २ मुनियों के समूह ने दूत से कहा ३वर से बढे हुए महिषासुर को मारने के विचार से४देवी श्रेष्ठ तप करती है ॥ २२४ ॥ ५ वृत्तान्त ६ विचक्षण नामक दूत को बुलाकर ॥२२५॥ ७ दान, ८ धमकाकर बाल पकड़ कर, ह आज्ञा के धर्म को ९ संचय करनेवाले दूत ॥ २२६ ॥ देवी ने क्रोध के नेत्रों से देखकर १० उसको ११ निकाल दिया ॥ २२७ ॥ १२ रथ १३ मेघ के समान गर्जना करनेवाले १४पैदल ।२२८। १५ पर्वतों को डिगाते हुए १६ प्रलय के पवन के समान होकर १७ सेना से आबू पर्वत राज को १८ घेरकर मंत्री के साथ आप पर्वत के मस्तक पर गया १९ विशेष नम्र होकर बोला २० हे सुन्दर स्त्री२१विवाह ॥ २३० ॥२२ वर कन्या परस्पर प्रसन्न होकर विवाह करलेवें उसको गन्धर्व विवाह कहते हैं २३ मुझको सेवन करके २४ प्रीति के बदले में सुख भोग ॥ २३१ ॥

दुर्गा तथापि उत्तर दयो न, गो तब समीप खल सीघ्र गोन ॥
तब सुमिरि सिंह अंबा अरोहि, छित्वरं[2] भजि जावहु कहिय[3] छोहि २३२
बेढ़न जब लग्गो रोकि[5] बट्ट, अंबा हसी सु तब अट्टअट्ट[6] ॥
सन्नद्ध[7] वीर तिहिं हास संग, लक्खन कढे रु लिय रन मलंग २३३
दुर्गा इम तिनप्रति दिय निदेस, उद्धत खल दानव हनहु एस ॥
तिन गनन सुनत सासन तमंकि[8], हनि दुष्ट सचिव किय तुमुल[9] हंकि
दल तब अधित्यका[10] बुल्लि दुष्ट, रन घोर रच्यो रहि गनन रुष्ट[11] ॥
तब सक्कि कहिय नहि बल त्वदीय[12], विधिको[13] वर जानहु कछु वलीय
महिमा तदीय[14] ब्रहमंड मध्य, विनु नारि[15] भयो खल तू अवध्य ॥
देवी सर[16] इम कहि अठ दिन्न, लघु[17] चउ४करि चउ४हय मारि दिन्न
किय कुणाप[18] सूत दै इक१कलंब[19], पुनि कट्टिय इक१करि ध्वज प्रलंब
तिम प्रदर[20] दोय २।८हनि उदर तास, दुष्ट सु किय मूर्छित जिय दुरास[21]
पुनि बान दये खल लहि प्रबोध[22], कात्यायनीहु[23] किय तबहि क्रोध
दै इक१छुरप्र[24] जनु कालदंड, खलको कोदंड[25] सु किय दु२खंड ॥
असि१खेटक[26]२लै तब महिष अप्प, दोर्यो खल सम्मुह अतुल दप्प[27]
देवी तस मुक्किय बान दोय२, असि१चर्म२गिरे भुव खंडहोय २३९
तब ब्रह्मअस्त्र१जपि असुर तत्थ, सक्रोध[28] तज्यो तृन इक१समत्थ

१ लोभी २ शीघ्र ३ क्रोध करके ॥ २३२ ॥ ५ मार्ग रोककर जब ४ घेरने लगा तब देवी ६ अट्टाट्ट करके (उच्चस्वर से) हसी उस हास्य से ७ सजे हुए लाखों वीर निकले ॥ २३३ ॥ उन गणों ने आज्ञा सुनकर ८ क्रोध करके महिषासुर के मंत्री को मारकर ९ भयङ्कर युद्ध किया ॥२३४॥ तब सेना को १० पर्वत के ऊपर बुलाकर ११ क्रोध से १२ यह तेरा बल नहीं है १३ ब्रह्मा के वर को बलवान् जान ॥२३५॥ १४ उस वर की महिमा ब्रह्मांड में है उससे तू १५ विना स्त्री के अन्यों से अवध्य हुआ है स्त्री से अवध्य नहीं हुआ है यह कह कर १६ बाण १७ शीघ्रता से ॥ २३६ ॥ एक १८ बाण देकर सारथी को १९ मुर्दा (मृतक) कर दिया २० दो बाण २१ खोटी आशावाले को ॥ २३७ ॥ दुष्ट ने २२ चेत पाकर २३ देवी ने भी मानों कालदंड के समान २४ खुरपा के आकारवाला बाण देकर २५ धनुष के दो टुकड़े कर दिये ॥ २३८ ॥ २६ ढाल २७ घमंड से ॥ २३९ ॥ २८ क्रोध सहित एक तिनका लेकर छोड़ा है राजा

आलिंगनादितिन्हकियस्वअर्थ, सिवतदपि टरे द्विजांगनि समर्थ[1]२५७
जो[2] सुद्धभाव सिवको न जानि, तहँ मुनिन सापदिय कोप तानि॥
अर्बुद अचलेस्वर लिंग एस, द्रुत[3] गिरहु टूक व्है भूप्रदेस ॥ २५८
लग्गे यह अक्खंत[4] गिरन लोक, सांकंप[5] भुम्मि हुव सबन सोक॥
दै जान लगे पब्बय दरार, देवन गन पहुँचे द्रुहिन[6] द्वार ॥ २५९ ॥
अज[7] कहिय चलहु मो जुत असेस, मिलि तुष्ट[8] करहु कोपित महेस[9] ॥
जोलौं न लोक व्है प्रलय जाय, अंर[10] चलहु करैं तोलौं उपाय ॥२६०॥
ब्रह्मादि अमर तब सब बिहाल, करि सर्ग[11] सोक आये कृपाल ॥
अचलेश्वर नुति[12] कर व्है अधीन, कछुकाल कछि सिव तुष्टकीन[13]२६१
बुल्ल्ये हर मोमन निर्बिकार, दिय साप तदपि बिप्रन उदार॥
मम लिंग छुयो[14] लिय तदपि मौन, कामातुर[15] रोकी स्वकिय[16] क्यौन२६२
मैं दहन बालखिल्ल्यन समर्थ, पै बिप्र हनैं व्है बेद व्यर्थ॥
तुम अब उपाय यह करहु त्रस्त, मम लिंग अमर अर्चहु[17] समस्त२६३
तब लिंग विष्णु१ धाता[18]२ समेत, पूज्यो सब देवन हित उपेत[19]॥
मुनि बालखिल्ल्य मुख[20] उचित मानि, अर्चन हुव लिंगहिं तदनु[21] आनि
पुनि कहि सत१००रुद्रक जप प्रसिद्ध, उतपात लगे तब मिटन इद्ध[22]
तहँ लिंग बहुरि थप्पिय त्रि३नैनं[23], देवन पुनि लग्गे इष्ट दैन२६५
तब सुनत कहिय यह लिंग तोर, दलिहै प्रभु छुवतहि पाप दोर[24]॥

१वालखिल्य मुनियों को समर्थ जानकर शिव उन स्त्रियों से टलगये॥२५७॥शिव के२ उस शुद्धभाव को नहीं जानकर ३ शीघ्र गिरजाओ ॥२५८ ॥४यह कहते ही ५ भूमि धूजने लगी ६ देवता ब्रह्मा के द्वार पर गये ॥ २५९ ॥ ७ ब्रह्मा ने कहा ९ कोप किये हुए महादेव को ८ प्रसन्न करो १० शीघ्र चलो ॥ २६० ॥ ११ सृष्टि का शोक करके१२स्तुति करके१३शिव को प्रसन्न किये१४स्त्रियों ने मेरे लिङ्ग का स्पर्श किया तब तक मैं मौन रहा उन मुनियों ने१५काम से आतुर हुई १६ अपनी स्त्रियों को क्यों नहीं रोकी ॥२६२ ॥ हे देवताओ तुम सब मेरे लिङ्ग की१७ पूजा करो ॥ २६३ ॥ १८ब्रह्मा१९हित सहित २० आदि २१ जिस पीछे शिवलिङ्ग का पूजन होनेलगा है॥२६४॥ २२ बढे हुए उत्पात मिटनेलगे २३ महादेव ने ॥ २६५ ॥ पापों के२४ फैलाव का नाश करैगा

मख[1]दान[2]आदि सब होय मोघ, उद्धरिहै पापिन संतत ओघ २६६
मत इक्क रुचै तबतो महेस, इहिँ ढंकै[3] पविकरि इंद्र एस॥
स्वीकृत[4] सुहि किन्नी हर समत्थ,तव ढंक्यो पवि करि लिंग तत्थ
सो वज्र तदपि[5] लहि लिंग संग, कर छुवत करत भव[6] पाप भंग॥
जो तँहँ तपस्य[7] सिवरत्ति जाय, नैवेद्य नये[8] जवमय चढाय ॥२६८॥
सो वहुरि[9] जन्म न लहैं सुजान, वलि तँहँ द्विजभोजन जव विधान
जव जिहिँ[10] प्रमान द्विज उदर जाय, पूरुख तितेहि जुग स्वर्ग पाय२६९
जवसत्तू[11] दानहु उचित जत्थ, सब पुण्य निदानन[12]तैं समत्थ ॥
पापी इक अग्गैं भीख पत्त, इक[13]कुडव सक्तु[14] किन्नैं इकत्त॥२७०॥
कुष्टादि[15] रोग वहु तास काय,खल इम सक्यो न वह सक्तु खाय ॥
अचलेसलिंग ढिग जल निवान,बिनु भक्ति न्हाय तँहँ वह विज्ञान[16]
करि सक्तु गंठि उपधान[17] कूर, परिगो वह निद्रा पाप पूर ॥
घृत गंध खोजि मग सुंघि घ्रेय[18], सक्तुन तिन्ह लैगो सारमेय[19]२७२
वह पुण्य सक्तुभव[20] हुव अछेह, जगि दुष्ट लख्यो निज दिव्यदेह ॥
उपज्यो विस्मय करि अति अनंद,मरिगो सु अतुल[21] लहि हर्ष मंद२७३
नृप[22] सो विदर्भ हुव भीम नाम, लीनौं जातिस्मर[23] वपु ललाम ॥

---

१ व्यर्थ होकर यह लिंग पापियों के समूहों का २ निरन्तर उद्धार करैगा ॥ २६६ ॥ हे महादेव आपके मत में रुचै तो इस लिंग को इन्द्र ३ वज्र से ढकदेवै ४ स्वीकार किया ॥ २६७ ॥ वज्र है ५ तोभी लिंग के संग से ६ संसार के पापों को नाश करता है ७ फागुण मास में ८ नवीन जवों का नैवेद्य चढावें ॥ २६८ ॥ ९ पुनि १० जितनी गिनती के जव ब्राह्मणों के पेट में जायें ॥ २६९ ॥ ११ जवों के सातू का दान भी जहां पर उचित है. पुण्यों के सब १२ कारणों से यह बलवान है. एक पापी आगे भीख मांगता हुआ वहां पुगा १३ चारमुष्टि अथवा दो पस्सी (बत्तीस तोला भर वस्तु को कुडव कहते हैं) भर १४ सत्तू उसने इकट्ठा किया॥२७०॥ उसके शरीर में १५ कोढ आदि रोग थे इससे वह सातू नहीं खासका १६ विना ज्ञान॥२७१॥ सातू की गांठ को १७ उसीसा (तकिया) बनाकर १८ जिसकी गन्ध आती थी उसको सोधकर १९ कुत्ता ले गया ॥ २७२ ॥ २० सातू से पैदा होनेवाला २१ अत्यन्त हर्ष से वह मूर्ख मरगया॥२७३॥ २२ वह कुष्टी विदर्भ देश का भीम नामक राजा हुआ २३ पूर्व जन्म को स्मरण करनेवाले ने सुन्दर शरीर पाया

दमयंतिजनक[1] जिहिँ नृप उदार, सुमिरयो सु पूर्व[2]भव पुराय सार २७४
अर्बुद प्रति फग्गुन सतत[3] आय, सव्रत भयो सु सिवव्रत सुहाय ॥
उपवास निसा जागर[4] उपेत, सो जवन सक्तु हाटक[5] समेत २७५
दै द्विजन बहुरि पसु पच्छि पुष्ट[6], तँहँ करतभयो सब सक्तु तुष्ट[7] ॥
यह लखि गालवमुनिप्रमुख[8] आय, पुच्छ्यो नृप विस्मयसवन पाय २७६
तव सक्ति अवनि धन दैन[9] ताम, कहि सक्तुदान तँहँ[10] कोन काम॥
नृपकथित[11] पूर्वभव[12] सुनि निदान[13], सब सक्तु दैन लग्गो सुजान २७७
ऐसैं अचलेश्वर[14] तत्थ आहि, चिंतिय तिन गंगा मिलनचाहि ॥
गिरिजाहु[15] न जानैं जिम प्रगूढ[16], रचि जन्हुसुता[17] विच प्रीतिरूढ २७८
आक्खिय नंदीमुख[18] गनन एह, इक कुंड सुजल विरचहु अछेह ॥
करिहौं तप जलविच कतिक काल, वहु जाहु रचहु तातैं विसाल २७९
सुनि गनन रच्यो तँहँ कुंड स्वच्छ, हुंत[19] सिव[20] प्रविष्ट हुव कपटदच्छ[21]॥
करि तप मिस गंगा भोगकाम[22], जलमग्न भये हर अष्ट जाम[23] २८०
गिरिजा[24] भय संकित गुप्तवास, लग्गे ति[25] करन गंगा विलास ॥
सिव चिंतित गंगा तँहँ सुभाय, अनुभूत[26] सुरत सुख कियउ आय २८१
मुनि नारद कोउक काल माँहिं, निरखे तँहँ आय रु रुद्र नाँहिं॥
करि जोगध्यान तव लखि त्रिकाल, जल देखे गंगारत जटाल[27] २८२

दमयंती (नलकी स्त्री) का १ पिता उस राजा ने २ पूर्व जन्म के पुराय को याद करके ॥ २७४ ॥ आबू पर फाल्गुन महीने में ३ निरन्तर आकर ४ जागरण सहित ५ स्वर्ण सहित जव का सत्तू ॥ २७५ ॥ ६ ताजे मोटे करके ७ सत्तू से प्रसन्न किये ८ आदि आकर राजा से पूछा ॥ २७६ ॥ कि तेरी शक्ति ९ भूमि और धन देने की है १० तहां सत्तू देने का क्या काम है ११ राजा का कहाहुआ १२ पूर्वजन्म का १३ कारण सुनकर ॥ २७७ ॥ १४ अचलेश्वर नामक शिव तहां हैं उन्हों ने गंगा से मिलना चाहा १५ पार्वती नहीं जाने ऐसे १६ बहुत गुप्त १७ गंगा में प्रसिद्ध प्रीति रचकर ॥ २७८ ॥ नन्दी को १८ आदि लेकर गणों से कहा ॥ २७९ ॥ २१ कपट करने में चतुर २० महादेव उस कुंड में १९ शीघ्र घुसे २२ गंगा से भोग करने की कामना से तप का मिस करके २३ आठों पहर ॥ २८० ॥ २४ पार्वती के भय से २५ वे (शिव) २६ अनुभव करके ॥ २८१ ॥ २७ शिव को गंगा में रत देखे ॥ २८२ ॥

दुर्गा[1] सन सो सब कहि उदंत[2], स्वच्छंद[3] गये अजसूनु[4] संत ॥
त्रिनयन[5] गंगारत सुनत तामैं[6], गिरिजाहु कुंड अंतर जँगाम[7] ।२८३।
जब कुपित उमाकौं आत जानि, बुल्ले गंगाप्रति सिव सुवानि ॥
जान्हवि[8] तू याके सम्मुख जाय, नुति[9] विरचि लेहु जिमतिम मनाय ।
मन क्रुद्ध नतो यह तोहि मोहि, छिप्रंहि[10] कछु देहैं साप छोहि ॥
तब गंगा सम्मुह जाय तास, करजोरि कह्यो करि नुति[11] प्रकास ।
दुर्गा मैं जानी तव निदेस[12]१, मन२लै रु बुलाई यहँ महेस ॥
जो मैं तव सम्मत जानती न, आती न इहाँ तो व्है अधीन ।२८६।
यह सुनत दया गिरिजाँहु[13] आनि, जाँन्हवि सन आक्खिय दीन[14] जानि ।
भगिनी[15] इक कंपटी[16] गर्भ टारि, वर और लेहु इच्छित विचारि २८७
तब देवनदी[17] करि प्रनति ताहिं, सय[18] जोरि कह्यो बहुविधि सिराहिं ॥
मैं जदपि देवि दुर्भग[19] अमत्र, कथनीय तदपि तव पतिकलत्र[20] २८८
यामैं प्रसाद[21] तुम करहु एहु, दयितहिं[22] इकदिन तो मोहि देहु ॥
मधुसुक्ल[23] चउद्दसि१४ द्युनिसँ[24] माँहिं, अप्पहु त्रिनैन१ इक१ इष्ट[25] आँहिं
इहिं कुंड रमे मोसंग ईस[26], उत्तम सु होहु तीर्थन अधीस२ ॥
यामाँहिं सदा अब मम निवास, सुनिह्वै२वर दुर्गा दिय सहास[27] २९०
मिलिकैं गंगासन मोदमान, थिर ताहि करी तिहिं कुंडथान ॥
ईसहिं[28] लखि लज्जित गौंडरि[29] एह, गहि लाई गज्जित स्वीय[30] गेह २९१

१पार्वती से सब २ वृत्तान्त कह कर ३ स्वतंत्र विहार करनेवाले ४ ब्रह्मा के पुत्र (नारद) ५ शिव को गंगा में रत सुनकर ६ तहां पार्वती भी कुंड में ७ गई ॥ २८३ ॥ ८ हे गंगा ९ स्तुति करके ॥२८४॥ १० शीघ्र ही ११ स्तुति करके ॥ २८५ ॥१२मैंने जाना कि तेरी आज्ञा लेकर महादेव ने मुझे बुलाई है ॥२८६॥१३पार्वती को दया आकर१४दीन जानकर गंगा से कहा कि१५हे बहिन १६ पति (महादेव)से गर्भ रहने के वर को छोड़कर अन्य जो वर तुझ को वांछित होवे सो ले ॥२८७॥१७गंगा ने नम्रता करके१८हाथ जोड़ कर१९ दुहाग (दुर्भाग्य) का पात्र हूं तो भी तेरे पति की २०स्त्री कहलाती हूं॥२८८। २१ प्रसन्नता कर कि वर्ष भर में एक दिन तो २२ पति मुझे दे २३ चैत्र सुदि चतुर्दशी को२४दिनरात शिव मुझे दे यही मुझे२५प्रिय है॥२८९॥२६शिव२७हास्यपूर्वक॥२९०॥२८शिवको लज्जित देखकर२९पार्वती३०अपने घर में

जवतैं सिव गंगाकुंड३३जत्थ, सद्धिय विधेय तँहँ प्रीतिसत्थ ॥
पुनिनृपकामेस्वरलिंग३४पत्त[1], त्र्यंबक[2]हिँपुजिकियबिहिततत्त ।२९२।
पहिलैं जब दर्पक[3] संभु पुट्ठि, लगि लोल[4] दये सब रोप[5] रुट्ठि ॥
गंगाधर[6] कासी[7]१तव जगाँम, करिसंग तदपि[8] छोरे न काम ॥२९३
इहिँ क्रम प्रयाग२केदार३आय, नैमिस४रु भद्रकर्णक५निकाय[9] ॥
पुनि जंवुमार्ग६पुष्कर७प्रभास८,दमजंगल९आये सिवउदास२९४
गोकर्ण१०रु गंगाद्वार११गैल, वालि पत्त वटेस्वर१२चलिय वैल[10] ॥
गयसिर[11]१२इम भजिभाजि तीर्थ ग्राम[12], त्रिनयन[13] स्मर देख्यो संग ताम
अर्बुद जव आये श्रमित आप, पहुँच्यो तँहँ धँनु[14] करि सज्ज्य चाप॥
उपविष्ट[15] अवनि दै जानु[16] एक१,संधाय विसिख[17] ग्रैंच्यो सटेक२९६
त्रिनयन[18] जब जान्यों यह तजै न, नासन तव खोल्यो गोधिनैन[19] ॥
तासौं कढि पावक[20] जाय ताहि,द्रुत भस्म कर्यो यह सब दाहि२९७
पतिकौं रति यौं तब जानि प्लुष्ट[21], तपकारि अखंड किय ईस तुष्ट॥
हायन[22] हजार१०००वित्तत महेस, बुल्ले रति मंगहु वर विसेस।२९८।
भाखिय रति मोपति भस्म भान[23], वपु अक्षत[24] उठ्ठहु सधनु१बान२॥
तब ताहि दयो वर यह त्रिनैन, उठ्यो जगि सोवत मनहु मैन[25]।२९९

कर धनु १ सर २ लहि निज रूप १ काय २,
परिगो उठि लज्जित संभु पाय ॥

---

१ गया २ महादेव को पूज कर ॥ २९२ ॥ ३ कामदेव ने शिव के पीछे लगकर क्रोध करके ४ चपल ५ बाण दिये ६ शिव ७ काशी गये ८ तोभी कामदेव ने साथ नहीं छोडा ॥ २९३ ॥ ९स्थान ॥२९४॥१०शिव का वाहन ११गयातीर्थ१२तीर्थों के समूहों में१३शिव ने कामदेव को तहां भी साथ ही देखा ॥ २९५ ॥ १४ पुष्पधनु (कामदेव) ने धनुष सज्ज करके१५भूमि के आसन पर एक १६ घुटना देकर१७ बाण को सन्धान करके खैंचा ॥ २९६ ॥ १८ शिव ने जाना कि १९ ललाट का (तीसरा) नेत्र खोला २० अग्नि निकलकर ॥ २९७ ॥ २१ दग्ध जानकर २२ वर्ष ॥ २९८ ॥ रति ने कहा कि मेरा पति भस्म २३ प्रतीत होता है सो२४ घाव रहित शरीर होकर धनुष बाण सहित उठै २५ कामदेव मानों सोकर उठा होवे ऐसे उठा ॥ २९९ ॥

सिव तब निदेस दिय प्रीति संग, अधिकार भजहु निज जाहु *अंग
**स्मर तहँ बनाय सिवलिंग सुद्ध, प्रभु प्रीति अर्थ थप्यो+प्रबुद्ध ॥
इम तँहँ कामेस्वर३४ख्यात ईस, मनलाय तेहु पूजे महीस ॥३०१॥
इक१बेर लह्यो जरि काम अंग, आग्रहवस दूजैं२भो अनंग ॥
पुनि मार्कंडेयाश्रम३५नृपाल, किय सब बिधेय लखि देस काल॥
अग्गैं मृकंडमुनिकै अलुद्ध३, सुत हुव मार्कंडेयाख्य४ सुद्ध ॥
बालक सो हायनँ पंच५बेस, देख्यो अभ्यागत इक१द्विजेस।३०३।
सामुद्रिक६ जानतहो जु सर्ब, अँर्भहिं७ निहारि सुहस्यो अखर्ब८ ॥
आक्खिय मृकंड किम हसन ओस९, तब अतिथि कह्यो सब हेतु तास३०४
सामुद्रिकमैं हौं मैं सुजान१०, अँर्भक तव देख्यो रूपवान ॥
लच्छन१२ याके बपु वे लखात, जिनतैं अजरा१३अमर१४होयजात३०५
किय इक्क१कुलच्छन बिधि१५ कुभा१६सैं, मरिहै सिसु तातैं१७छट्ठ६मास॥
द्विज गो सु यहै कहि इष्ट देस, सोचे मृकंड लहि दुख बिसेस३०६
आक्खिय मुनिबालकसौं उदंत१९, सबको अभिवादन२० करहु संत ॥
२१धी धारि सोहि सबकौं सुधाम, पटु२२ बाल करनलग्गो प्रनाम।३०७।
इक समय सप्त७ऋषि तत्थ आय, परिगो सु बाल तिन्ह प्रनमिपाय
तिन्ह कहिय होहु दीर्घायु तात, पुनि चलनलगे रहि रत्ति२३ प्रात३०८

* हर्ष के साथ अथवा सम्बोधन अर्थ में हे कामदेव. **कामदेव ने+पंडित१ इसकारण वह कामेश्वर प्रसिद्ध हुआ. कामदेव ने एक बेर जलकर पीछा शरीर लिया परन्तु२हठ के वश होकर दूसरी बेर जलकर अङ्ग रहित हुआ. ३निर्लोभ ४ मार्कंडेय नामक पुत्र हुआ ५ पांच वर्ष की अवस्था में. वह अभ्यागत ६ सामुद्रिक शास्त्र जानता था जो ७ बालक को देखकर ८ बहुत हसा ९ हसना क्यों हुआ ॥ ३०४ ॥ १० श्रेष्ट जाननेवाला ११ तुम्हारे बालक को रूपवान देखा १२ इसके शरीर पर वे लक्षण दीखने हैं कि जिनसे १३ जरा (बुढापा) रहित और १४ अमर होजावे ॥ ३०५ ॥ १५ ब्रह्मा ने १६ खोटी कान्तिवाला एक कुलक्षण करदिया है जिससे यह बालक १७ अब से छठे महीने मरजावेगा १८ जहां अपनी इच्छा थी वहां गया ॥ ३०६ ॥ मृकंड मुनि ने बालक से यह १९ वृत्तान्त कहकर कहा कि हे सन्त तू सब को २० प्रणाम कियाकर २१ इस बात को बुद्धि में धारण करके २२ चतुर बालक ॥ ३०७ ॥ २३रात्रि वहां रहकर प्रभात को जानेलगे ॥ ३०८ ॥

धरि ताहि अंगिरा जोगध्यान, पंचम५दिन जान्यौं सिसु अप्रान[1]॥
कहि सबन दयो तिन्ह लखि त्रिकाल[2],बुल्ले तुम जावहु बहुत बाल३०९
छिप्रहि[3] तस आयो आयु छेह, दिनच्यारि४कढ्ढि तजिहै सु देह ॥
सप्त७हि मुनि सुनि करि बाल सोक,लै ताहि गये तब सत्यलोक३१०
सप्त७न प्रनाम किय प्रथम सुद्ध, पुनि किय उ बाल बंदन प्रबुद्ध॥
बहुजीवन आसिख दिय बिरंचि[4],सुनि बैठे ते हिय अमृत सिंचि३११
विधि पुच्छिय आगम[5] हेतु[6] बत्त,तिन प्रनति[7] पुव्व किय अरज तत्त॥
यह सिसु मृकंड द्विजको अनाथ,सोवैं सु कालके उदर साथ३१२
हम भुल्लि[8] कह्यो चिरजीवि होहु,सुरज्येष्ठ[9] अप्पं किय हुकम सोहु॥
मित्थ्यापन तातैं निज मिटाय,पोतक[10] बचैं सु करिये उपाय।३१३।
सुनि द्रुहिन[11] कहिय अब तजहु सोक,लहिहै यह जीवन ज्यौं त्रिलोक
इक१कल्प आयु इम तिहिं दिवाय,पहुँचायो पोतैं[12] सु निजनिकाय३१४
द्विज सौं हुव मार्कंडेय दच्छ[13], अर्बुद[14] तप सद्धिय संतत[15] अच्छ ॥
जिहिं आश्रम नृप रमनेस जाय,करि सब विधेय किय पूतकाय[16]३१५
उद्दालक थप्पिय लिंग३६एक, बलि तत्थ गयो नृप सह विवेक॥

उनमें से अंगिरा ने योगध्यान से जाना कि आज से पांचवें दिन यह बालक १मरजावेगा२भूत,वर्तमान और भविष्यत् के ज्ञानवाले ने अन्य ऋषियों से कहा कि तुमने तो बालक को बहुत जीवी होने का आशीर्वाद दिया है।३०९। और इसकी आयु का छेह तो ३ शीघ्र ही आगया ॥ ३१० ॥ ४ ब्रह्मा ने उस बालक को बहुत जीने का आशीर्वाद दिया जिसको सुनकर सप्तऋषि अपने हृदय को मानों अमृत से सींचकर बैठे ॥ ३११ ॥ ब्रह्मा ने ५ आने का ६ कारण पूछा ७ नम्रता पूर्वक ॥ ३१२ ॥ ८ हे ब्रह्मा ९ आपने भी यही आज्ञा की है १० बालक बचै सो उपाय करो ॥ ३१३ ॥ ११ ब्रह्मा ने कहा कि अब शोक छोड दो जैसे तीन लोक आयु लेते हैं तैसे ही यह लेवेगा (शास्त्रों में नित्य नैमित्तिक और महा ये तीन प्रकार का प्रलय माना है इनमें मनुष्यों का जीवन मरण तो नित्य प्रलय है और तीनों लोकों का मिटजाना नैमित्तिक प्रलय है और सम्पूर्ण ब्रह्मांड का नाश होकर प्रकृति रूप होजाने को महाप्रलय कहते हैं सो यहां त्रिलोकी के समान आयु कहने से प्रलयान्त अर्थात् एक कल्प की आयु होना कहा) १२ बालक को अपने घर पहुँचाया ॥ ३१४ ॥ १३ चतुर १४ आबू पर्वत पर १५ निरन्तर १६ शरीर को पवित्र

रुचिसौं तँहँ संकर पुज्जि राय, तिम सिद्धलिंग३७पहुँच्यो हिताय
सिद्धन वह थप्पिय परम सुद्ध, पूज्यो सु भूप विधि जुत प्रबुद्ध ॥
तस निकट कुंड इक विमल तोय,हितकारि तँहँ न्हायो प्रनत होय
रमनेस गयो गजद्रह३८बहोरि, जँहँ न्हान१दान२किय प्रीति जोरि ॥
अग्गैं सब दिग्गज व्है इकत्त, तप किय ऐरावत प्रमुख तत्त॥३१८॥
पुनि देवखात३९भूपति पधारि, किय न्हान१दान२अति पुण्यकारि
खोद्यो सब देवन पुण्य खातँ, जँहँ व्है तदनंतर अग्ग जात॥३१९॥
श्रीकंठलिंग इक अग्ग सुद्ध, व्यासावतार थप्पिय प्रबुद्ध ॥
अघ सप्त७भवजे व्है जँहँ अतीतँ, पुज्जिय वह व्यासेस्वर४०पुनीत
वलि पत्त गोतमाश्रम४१प्रवीर, धी सुद्ध करे तँहँ उचित धीर ॥
अर्बुद मुनि गोतम अग्ग आय, सिवहित किय दुस्सह तप सुभाय
वहु अब्द कष्ट इम सहत विप्र, छिति भेदि कढ्यो इक लिंग छिप्र
दिय गुप्तगिरा तँहँ यह निदेस, आराधहु मुनिवर लिंग एस ।३२२।
आक्खिय मुनि सो सुनि भक्ति आस,वृषकेतु करहु यँहँ सततँ वास
किन्नी सुहि स्वीकृतँ व्योमकेस,अधिपति तँहँ सज्जिय विधि असेस
प्रतिमा१तँहँ गोतमकी हु पुण्य, अर्चतँ जिहिँ पावत फल अगुण्य॥
सुभ विमल कुंड२ताकै समीप, मज्जनँ मुख तत्थहु किय समीप
व्है श्राद्ध गयाफल दैनहार, इम इंदुग्रहनँ बिच फल अपार ॥
अरु देत तत्थ जो तिल उमाहि, तिलसंख्या हायनँ स्वर्ग ताहि ३२५
रमनेस सबै करि प्रीति रत्त, पुनि कुलसंतारन४२ तीर्थ पत्त ॥

क्रिया ॥ ३१५ ॥ ३१६ ॥ १ पंडित ने २ निर्मल जल ॥ ३१७ ॥ ३ ऐरावत आदि ने ॥ ३१८ ॥ ४पवित्र खड्डा ॥ ३१९ ॥ ५ सात जन्मों के पाप जहां६ बीतते हैं ॥ ३२० ॥ ७ बुद्धि को शुद्ध करके ॥ ३२१ ॥ ८ वर्ष ९ भूमि को भेद कर १० शीघ्र ११ आकाशवाणी ने यह आज्ञा की ॥ ३२२ ॥ १२ हे महादेव १३ निरन्तर वास करो १४ स्वीकार की१५ महादेव ने १६ राजा रमनेस चहुवान ने ॥ ३२३ ॥ १७ मूर्त्ति १८ पूजते हैं वे १९ स्नान आदि॥ ३२४ ॥ २०चन्द्रग्रहण में स्नान करने से२१जितने तिल होवें उतने वर्ष स्वर्ग में वास करता है ॥ ३२५ ॥

जँहँ न्हान बनैं जो पुरायतोय, इकबीस२१ पुरुख उद्धार होय॥३२६॥
इक भो अप्रस्तुतनाम अग्ग, महिपाल सु लग्गो पाप मग्ग ॥
नहिँ पढन१दान२जप३जजन४नीति५,परधनकौं जिमतिम लैन प्रीति
विप्रादि बरन ललना बुलाय, रक्खैं तिन लोलुप नीचराय ॥
इकनिस दिय पितरन स्वप्न याहि,चंडाल न डारहु नरक चाहि३२८
सुख स्वर्ग लयो हम करि सुकर्म, वह क्यों बे बिगारन भजि अधर्म॥
यह सुनत भूप हिय बोध आय, प्रातहि जागि रोयो कष्टपाय॥३२९॥
अक्खिय बुलाय विप्रन उदंत,मम पितरन व्है किम दिवं महंत॥
द्विज मुनिन कहिय है यह दुराप, पापिष्ट करयो तैं सततं पाप ३३०
करि तीर्थ पूत व्है सह कलत्र, सुभ करहु तदनु पितृमेध सत्र ॥
जो सुनत चल्यो तीर्थन जनेसैं,द्रुत न्हाय परसि सब पुरायदेस३३१
आयो पुनि अर्बुद तजि अधर्म, किय कुल संतारन उचित कर्म ॥
ततकाल विमानन बैठि तास,सब पितर करत हुव स्वर्गबास३३२
निजदेह सहित सोहू नरेस, अमरालय गो लहि पुरायएस ॥
रमनेस तत्थ चहुवानराय, विधि श्राद्ध१ दान२ मुख सब बनाय३३३
पुनि रामतीर्थ४३ पहुँच्यो पुनीत, पहुँ सद्धन भो तँहँ विहित प्रीत॥
अर्जुन जदुवंसी भूप अग्ग, आत्रेयदत्त लै वर उदग्ग ॥ ३३४ ॥
पुनि धेनु अर्थ जमदग्नि मारि, गो खल लगाय निजबंस गारि ॥
मुनि नारि रेनुका राम माय,सहँ गोन करयो साध्वी सुभाय३३५

१पवित्र जल में २राजा ३स्त्रियों को बुलाकर ४कामी. उसको ५अब क्यों मिटाता है ६ज्ञान आकर ७ स्वप्न का वृत्तान्त कहा कि हे महन्तो मेरे पितरों को ८ स्वर्ग कैसे मिले ९ दुर्लभ है १०तूने निरंतर पापकर्म किया है ॥ ३३० ॥ ११ पवित्र होकर १२ स्त्री सहित शुभ कार्य करके १३ जिस पीछे पितृमेध नामक १४ यज्ञ कर १५ नरेस ॥ ३३१ ॥१६ कुल का उद्धार करने को१७तुरन्त ॥ ३३२ ॥ १८ स्वर्ग में गया॥ ३३३ ॥१९राजा रमनेस२०दत्तात्रेय से वर लेकर ॥ ३३४ ॥२१गौ के अर्थ जमदग्नि मुनि को मारकर२२ परशुराम की माता २४पतिव्रता के स्वभाव से २३ पति के साथ जल गई॥ ३३५ ॥

पुनि राम आय अर्बुद महंत, सद्धिय तप सिवहित पुनत संत ॥
सत१००अब्द जात व्है सिव प्रसन्न,पुच्छिय मुनि क्यों यँहँ तप प्रपन्न
सुनि राम कहिय मैं आरि असेस, मारों सु अस्त्र अप्पहु महेस ॥
तव दिन्न पासुपत अस्त्र ताहि,इतरहु सिव अक्खिय हित उमाहि३३७
इहिँ अस्त्र जोर तू व्है अजेय, सत्रुन हनि सद्दहु इष्ट श्रेय॥
पुनि तव आश्रम ढिग यह निपानँ,सुभ रामतीर्थ४३वजिहै सुजान३३८
मिलि अत्थ पुण्णिमा१५उर्ज मास,जे श्राद्ध करैं सुनि पुराय जास॥
पितृमेध सत्रफल मनुज पाय, जे व्है अजेय स्वर्लोक जाय ।३३९।
करि रामतीर्थ४३सब विहित काज, गो कोटितीर्थ४४कर्णाटराज॥
त्रयकोटिलक्खपंचास३५०००००० जुक्त,एअज्जछेलसबतीर्थउक्त
पुहवी जब होवत कलि प्रचार,भजिजाततीर्थ तव पापभार॥
ठहरैं नहिं कलिजुग च्यारि४ठाम,पुष्कर१अरु अर्बुद२पुराय धाम३४१
कुरुखेत्र३ तथा कासी४ प्रदेस, लग्गैं न इहाँ कलिकाल लेस ॥

तव अर्धकोटि५००००००कासी रहंत,
कुरुखेत कोटि इक१००००००तिथि कहंत ॥ ३४२ ॥
त्यों निवसत पुष्कर कोटि१००००००तित्थ,
अर्बुद पुनि जावत कोटि१००००००इत्थ, ॥

थिल ते रहंत जिहिं पुरायथान,सो कोटितीर्थ४४कहिपे सुजान३४३
करि तँहँ विधेय फल कोटि पुराय,पहुँच्यो नृप चंद्रोद्भव४५पुराय॥
पहिलैं सँसि१दिनकर२सैन पाय, हरि राहु सीस कट्टिय हिताय३४४
गहिकैं पन दोउन२करन ग्रास, यह जानि विधुंतुद सज्ज ग्रैास ॥

१विशेष नम्र होकर२सौ वर्ष गये शिव ने प्रसन्न होकर पूछा कि हे मुनि तप में क्यों लगा है ॥ ३३६ ॥ ३ परशुराम ने कहा कि मैं ४ सब शत्रुओं को मारूं ५ और भी ॥ ३३७ ॥ ६ अपना श्रेष्ठ प्रिय कार्य सोधना ७ जलाशय ॥ ३३८ ॥ ८ कार्तिक मास की पूर्णमासी के दिन ९ यज्ञ का । ३३९ । १० चन्द्रमा और ११ सूर्य की सैन से विष्णु ने देवताओं के हित के लिये राहु का मस्तक काटा था ॥ ३४४ ॥ जब चन्द्र सूर्य का ग्रास करने का प्रण लेकर १२ राहु सज्ज १३ हुआ

लै कछु उद्वर्तन[1] लेप पानि, उपजावहु अंगज[2] जत्न आनि ॥३६२॥
रचिहै जिम जैसो रूपवान, सुत तैसो व्हैहैं अति सुजान ॥
औरससौं[3] जामैं गुन अपुब्ब, पूजा वह लहिहै सबन पुब्ब[4] ॥३६३॥
मृड[5] इम अनेक कहि लिय मनाय, लाये निकाय[6] सुत हरख लाय॥
तबतैं वह तुंग[7] रु तीर्थ धाम, नगपर[8] ईसानीसिखर४६नाम॥३६४॥
तहँ द्विजन पुज्जि मिहिकावतीस[9], आयो सु ब्रह्मपद४७लै असीस॥
पहिलैं पधारि अर्बुद मजेस, अचलेस दरसहित सुर[11] असेस॥३६५॥
सुर१मुनिन२सबन तहँ नाय सीस, अकिखय विरंचि[12] सन हे अधीस॥
जासौं अकष्ट[13] व्है मुक्ति जाय, उपदिष्ट[14] करहु ऐसो उपाय ॥ ३६६॥
विधि[15] रोप्यो वह सुनि सह बिबेक, अर्बुदपर अप्पन चरन एक॥
अरु कहिय छुवहु याकौं उदार, है बिनु प्रयास गति दैनहार३६७॥
अध्वर[16]१ ब्रत२ दान३ रु जप४ अनंत, मम[17] अंघ्रि गिनहु तिनतैं महंत
अर्चै[18] इहिं पुण्णिम उर्जमास[19], बहुरि न लहैं सु जन गर्भबास३६८
व्हैहै सित१कृत[20]जुग२मिति विहीन[21], लोहित[22]१त्रेता जुग२[23]मिति लीन३
पीवल[24]१पुनिद्वापर२लघुप्रमान३, भौं[25]असित[26]१कलि२रुअतिअल्पभान[27]
करिश्रवनबचनयह[28]द्रुहिन कोहि, सबहुव कृतार्थ[29]पयपुज्जि सोहि ॥
तबतैं सु ब्रह्मपदतीर्थ४८ तत्त, रमनेसहु पुज्जिय भावरत्त ॥३७०॥

---

दिन होवेगा १ उबटन का लेप हाथ में लेकर २ पुत्र उपजा ॥ ३६२ ॥ ३ उदर से पैदा होनेवाले से भी उसमें अपूर्व गुण होवेंगे और सब से ४ पहिले पूजा लेवेगा ॥ ३६३ ॥ ५ महादेव इस प्रकार अनेक बातें कहकर ६ अपने घर लाये ७ ऊंचा ८ पर्वत पर ॥ ३६४ ॥ ९मिहिकावती पुर का स्वामी रमनेश चहुवान १०ब्रह्मा ११सब देवता ॥ ६५ ॥१२ब्रह्मा से कहा कि हे स्वामी १३विना कष्ट किये ही जिससे मुक्ति होजावे ऐसा १४ उपदेश करो ॥ ३६६ ॥ यह सुनकर विचार के साथ १५ ब्रह्मा ने आबू पर अपना एक चरण रोपा ॥ ३६७ ॥ १६ यज्ञ, इन सबसे मेरे १७ चरण को बडा जानो १९ कार्तिक की पूर्णिमासी को इसका १८ पूजन करैं ॥ ३६८ ॥ यह चरण २० सत्ययुग में श्वेत रंग का और २१ प्रमाण रहित होवेगा, त्रेतायुग में २२ लाल रंग और २३ प्रमाणवाला, द्वापर में २४ पीला रंग और छोटे प्रमाणवाला, कलियुग में २६ श्याम २५ कान्ति और बहुत अल्प २७ जान पडेगा ।३६९। २८ ब्रह्मा का यह वचन सुनकर उस पग को पूज कर सब २९ कृतकार्य हो-

*बसुधेस त्रिपुष्कर४८गो बहोरि,जँहँ किय बिधेय हिय प्रेम जोरि
पहिलैं बसिष्टके मख पुनीत, आये ब्रह्मादिक सुर अभीत ।३७१॥
बिधि पन लिय अर्बुद रहहिं जावँ,हम संध्या पुष्कर करहिं तावँ॥
चंवि इम बिरंचि पुष्कर चलंत, अटके बसिष्ट कहि यह उदंत॥
तुम चिर करि ऐहो जाय तत्र, अतिसन्य समीप मख कर्म अत्र
तातैं यह पुष्कर बुल्लि तीन३, प्रभु करहु नित्य संध्या अधीन३७३
बुल्ले तब दुर्मन लखि बसिष्ट, पुष्करहि ज्येष्ट१मध्य२ रु कनिष्ट३
तबतैं गिरि अर्बुद जानि ताहि, चहुवान त्रि३पुष्कर ४८ पत्त आहि
सावित्रीकुंड४६ हु तस समीप, मुद सह बिधेय किय तहँ महीप ॥
किय तदनु रुद्रन्हद५० बिधि बिसेस, हनि अंधकैं न्हाये जहँ महेस
पुनि पत्त गुहेस्वर५१ पुण्यथान, जँहँ लिंग गुहाबिच राजमान ॥
सिद्धन जो थप्पिय अग्ग सुद्ध, पुज्ज्यो सु भक्त भूपति प्रबुद्ध ।३७६
अविमुक्त बिपिन५२ पुनि जाय आप, वहु सब बिधेय सल्लिय अपाप
जब अग्ग नहुष हुव स्वर्गईस, तब आय सची अर्बुद गिरीस ।३७७।
अवि सुक्त बिपिन करि तप उदार, पुनि इंद्र लह्यो लहि दुक्ख पार
तब बर पुलोमजा दिन्न ताहि, अबिमुक्त होहु जन पुज्जि याहि३७८
भर्त्ता बिमुक्त मैं लहिय जेम, पावहु असेस नर१नारि२ तेम ॥
वन सोहु पूजि अविमुक्त नाम, दुर्गा महेस्वर ५३नृप जगाम।३७९॥

गये ॥ ३७० ॥ * चहुवाण १ पावत्र २ देवता निर्भय होकर ॥ ३७१ ॥ ३ ब्रह्मा ने नियम लिया कि ४ जबतक हम आबू पर रहेंगे ५ तबतक सन्ध्या पुष्कर में करेंगे यह ६ कहकर ७ ब्रह्मा पुष्कर जानेलगे जिनको यह८वृत्तान्त कहकर वसिष्ट ने रोका ॥ ३७२ ॥ ९ देरी करके आओगे और यज्ञ का काम १० अत्यन्त समीप है इसकारण से तीनों पुष्करों को यहां ११ बुलाकर सन्ध्या करो ॥ ३७३ ॥ वसिष्ट को उदास देखकर तीनों पुष्करों को आबू पर बुलालिये १२ पुष्कर को ॥ ३७४ ॥ १३ अन्धक असुर को मारकर । ३७५ ॥ १४ पवित्रस्थान १५ गुफा में १६ शोभायमान ॥ ३७६ ॥ १७ अविमुक्त वन १८ आगे जब नहुष १९ स्वर्ग का स्वामी (इन्द्र) होगया था तब २०इन्द्राणी ने॥३७७॥२१इन्द्राणीने उस वन को वर दिया कि इसका पूजन करके मनुष्य २२मुक्त होजाओ २३छूटेहुए पति को मैंने पाया इसीप्रकार २४ सब २५ गया

थप्यो जु लिंग नृप धुंधुमार, पुज्ज्यो सु सद्धि सबविधि प्रकार ॥
पुनि जाय महौजसन्हद५४प्रवीन, करि न्हान१श्राद्ध२तप३दान४कीन ॥
हनि वृत्त[1] इंद भो छबि विहीन, लहि घोर ब्रह्महत्या मलीन ॥
तब जीव[2] कह्यो करि तीर्थ सक्र, निज तेज लहहु अटि अवनिचक्र[3]
तब तीर्थ करत अर्बुद पधारि, न्हायो सु महौजसन्हद बलारि[4] ॥
छिप्रहि[5] कुभा१रु दुर्गंध२छोरि[6], बासव[7] स्वकांति पाई बहोरि ।३८२।
तँहँ न्हाय रु जंबूतीर्थ५५ आय, सद्धिय बिधेय पद्धति[8] सुभाय ॥
निमि हुव बिदेह अग्गैं नरेस, आयो सु वृद्ध अर्बुद प्रदेस ॥३८३॥
सुनि ताहि गये मुनिजनहु सर्ब, एकत्र भये गिरिवर अखर्ब ॥
तिनमैं मुनि लोमस भक्ति जुत्त, तीर्थन प्रभाव वरन्यौं बहुत्त३८४।
बुल्ल्यो सु सुनत भूपति बिदेह, सठ मैं न तीर्थ परसे सनेह ॥
अब रूढ[9] भयो जरठत्व[10] आय, ह्वै कौनरीति सब तीर्थ हाय।३८५
सो सुनि मुनि लोमस सदय[11] सुद्ध, सब तीर्थ बुलाये अद्रि उद्ध[12] ॥
अक्खिय निमिसौं पुनि बचन एह, होवहु न दुखित न्हावहु विदेह
जे तीरथ जंबूद्वीप माँहिं, एकत्र करे ते अत्थ[13] आँहिं ॥
न्हायो प्रसन्न यह सुनि नरेस, तबतैं सु तीर्थ अर्बुद प्रदेस॥३८७॥
ततकाल दैन निमिकौं प्रतीति, तँहँ उग्गो जंबू[14] तरु सुरीति ॥
तबतैं सु जंबुतीर्थहि५५कहात, तँहँ न्हाय१दान२किय खूब ख्यात॥
पुनि गंगाद्वार५६ हु भूप पत्त, करि ध्यान१न्हान२ बहु दान३दत्त
अचलेस बुलाई जाहि अग्ग, मंदाकिनी[15] सु तँहँ सग्ग[16] मग्ग[17]३८९

१ वृत्रासुर को मारकर २ बृहस्पति ने कहा ३ भूमि चक्र पर फिरकर ॥ ३८१ ॥ ४ बल दैत्य का शत्रु (इन्द्र) ५ शीघ्र ही ६ खोटी कान्ति ७ इन्द्र ने फिर अपनी कान्ति पाई ॥ ३८२ ॥ ८ उचित मार्ग साधकर ॥ ३८३ ॥ ३८४ ॥ अब १० बुढापा ९ सवार होगया । ३८५ । ११ दया सहित १२ आबू पर्वत के ऊपर सब तीर्थों को बुलाये ॥ ४८६ ॥ १३ यहां पर हैं ॥ ३८७ ॥ १४ जांबू का वृक्ष ऊगा ॥ ३८८ ॥ १५ गंगा को १६ संगम करने के १७ मार्ग से अचलेश्वर ने पहिले बुलाई थी ॥ ३८९ ॥

आयो कंठेस्वर५७ बहुरि आप, देवी उमा[1] जु थप्पिय दुराप[2] ॥
सो लिंग पुज्जि मन१ काय२ सुद्ध, पहुँच्यो गंगेस्वर५८ पुनि प्रबुद्ध
अग्गैं उमा१ रु गंगा२अखर्व, सौभाग्य[3] होड थप्पिय सगर्व ॥
बुल्ली यह१ मैं वह२ मैं बिसेस, उपज्योहि परस्पर वाद एस ३९१
हिमगिरिजाअक्खियपर्णैंनहोहि,सिवलिंगमिलैजिहिंअधिकसोहि ॥
लग्गी तब खोजन लिंग नव्य[5], भूधरजा पायो प्रथम भव्य[6]३९२
बुल्लिय मिलि मंगहु वामदेव[7], इच्छित तिहिं जच्चे उभय२ एव ॥
व्है लिंग विदित यह पापहार, अप्पहु अभीष्ट सो इक १ उदार ॥
प्रमदा सउत्तिभव दुक्खपाय, अच्चैं इहिं लिंगहिं प्रनत आय ॥
सौभाग्य१पुत्र पावैं सु अंघ, अप्पहु द्वितीय२वर एह सद्य ।३९४।
जंपिय तथास्तु भूतेस जत्थ, तवतैं कंठेस्वर५७ बिदित तत्थ ॥
आये बहोरि सुरसरित अैनैं, ताकेहु इष्ट बखसे त्रि३नैन॥ ३९५ ॥
तवतैं कंठेस्वर ढिगहि तत्थ, प्रकटे गंगेस्वर५८ हू समत्थ ॥
करि पूजन तँहँ नृप सुद्धकाय, अर्चन किय कोटीलिंग५९ आय॥
इत्यादि तीर्थ अर्बुद असेस, नमि भक्ति सुद्ध परसे नरेस ॥
सुबरनं जिम सोलह१६ ताव सुद्ध, इम दिव्यदेह व्है नृप अलुद्ध ॥
अब श्रीअचलेश्वर८० धाम आय, पूजन बहोरि किय मोद पाय
अर्बुद पवित्र१थिर२होन अग्ग, मुनिवर बसिष्ट तप किय सुमग्ग
सत१००अब्दतैंपेफलअसनपाय,पुनिद्वैसत२००जीरनपत्रखायैं ॥

---

१पार्वती ने२दुर्लभ लिंग को स्थापन किया था उसको पूजा ३ सुहाग में कौन बड़ी है इस बात की होड स्थापी ॥ ३९१ ॥ ५ पार्वती ने कहा ६ नवीन लिंग ढूंढने लगी सो कान्तिमान लिंग ६ पार्वती को मिला ॥३९२॥ ७ जब महादेव ने मिलकर कहा कि मांग तब पार्वती ने दो वांछित मांगे ॥ ३९३ ॥ सोक से ९ पैदाहुए दुःख को पाकर जो ८स्त्री ११ नम्रता से इस लिंग को १० पूजै १२ तुरन्त (शीघ्र)१३तुरन्त ॥३९४॥१४कहा१५स्थान पर आये जिसको भी महादेव ने वर दिया था ॥ ३९५ ॥ ३९६ ॥१६सोलह बार तपाने से जैसे सोना शुद्ध (कुन्दन) होजाता है तैसे१७निर्लोभी राजा रमनेस दिव्यदेह होगया ॥ ३९७ ॥ ३९८॥ सौ १८ वर्ष तक फल भोजन किया१९ सूखे पत्ते खाये

सतपंच५००पानकियजलहिस्वच्छ,हायनेहजार१०००पुनिपोनभच्छ
सहि पंच५अग्गि१आतप१अनेहैं, हेमंत२सलिल२बरखा३बिगेहै३
किन्नौं तव दारुन दमि स्वकाय, ईसान भये तव प्रकट आय४००
तँहँ लिंग कढ्यो भुव भेदि तूर्ण, दिन्नौं निदेस पुनि प्रीति पूर्ण
वर इष्ट चित्त तव सो बसिष्ट, निस्संसय मंगहु धर्मनिष्ट ४०१
द्विज तबहि कह्यो परि ज्यौं द्रुदंड, इहिं लिंग वास मंडहु अखंड
पुनि ईस कह्यो अब यँहँ सदाहि,बसिहौं बसिष्ठ तव हित निबाहि
इसें असितें चउद्दसि१४कोउ आय,तव कृत नुति पढिहै प्रनत ताय
थिर सुख मदीयँ लहिहै सु थान, धरिहै न जन्म पुनि सावधान
मम लिंग कढ्यो अचलहिं बिदारि, अचलेसनाम भजिहै अघारि
चलिहै न छाँह याकी कदापि,थिर ईस दयो इम लिंग थापि
इस मास चउद्दसि१४असित आय,त्यौंही तपस्य गततिथि१४सुभाय
जो श्राद्धकरैं तहँ भक्ति जोरि, बसिवो सु गर्भ न लहैं बहोरि४०५
रहिकैं दिस दक्खिन जँहँ जटाल, पूजैं जु पुष्यनक्षत्र काल ॥
तस पितर तृप्ति पावैं अनंत, हयमेध सत्रफल सो लहंत ।४०६।
वह लिंग पञ्चअमृतनें न्हवाय, जन धन्य लहैं सिवलोक जाय ॥
पुनि अर्द्ध प्रदक्खिन१अरु प्रनाम२,करि ताहि लहैं नर सर्व काम

---

हजार वर्ष तक१पवन भक्षण किया२ग्रीष्म ऋतु के४समय३पंच अग्नि सही (पांच जगह गोलाकार अग्नि लगाकर बीच में बैठकर तपने को पंचाग्नि तप कहते हैं)हेमन्त ऋतु में जल में बैठकर तप किया और वर्षा में५विना घर रहा। ६ शिव प्रकट हुए ७ शीघ्र, हे ९ धर्म की निष्ठावाले बसिष्ठ तुम्हारे चित्त में जो ८ प्रिय होवे वह मांग ॥४०१॥ १० काष्ठ के दंड के समान पड़कर११ शिव ने फिर कहा ॥ ४०२ ॥१२आश्विन१३ कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी को१४तुम्हारी की हुई स्तुति को नम्र होकर १५ मेरा स्थान पावेगा ॥ ४०३ ॥१६ पर्वत को फोड़कर१७पापों को हरण करनेवाला१८ इसकी छाया कभी नहीं हिलेगी ॥ ४०४ ॥ इसीप्रकार १९ फाल्गुन वदि चतुर्दशी को ॥४०५॥ २० महादेव को पुष्य नक्षत्र में लिंग के दक्षिण दिशा में रहकर पूजें २१ अश्वमेध यज्ञ का फल लेता है ॥ ४०६ ॥ २२ पंचामृत (दूध, दही, घृत, खांड और सहत) से स्नान कराकर २३ आधी प्रदक्षिणा (शिव लिंग के पूरी प्रदक्षिणा नहीं देते) और नमस्कार करके सब समय में शिवलोक लेते हैं ॥ ४०७ ॥

अग्गैं अचलेस्वर निकट आय, किन्नौं सुक[1] पच्छी निज कुलाय[2]॥
पानी हित आवैं सुक सु पास, तब अर्द्ध प्रदक्खिन होय तास४०८
किन्नौं न जदपि मति[3] पुव्व कर्म, सिव तदपि ताहि दिय अतुल सर्म[4]॥
पच्छी मर्यो सु जब काल पाय, वह भो तब भूपति वेणु आय४०९
सो सुमिरि पूर्वभव[5] वत्त सर्व, आयो नृप अर्बुद नति अखर्व[6]॥
पूजे न ईस[7] धरि चित्त चाह, लग्गो सु प्रदक्खिनकेहि लाह।४१०।
पुनि जनन[8] तत्थ पुच्छिय महीस, अर्चत तू बिधिजुत क्यों न ईस॥
नहिं करत श्राद्ध१जप२दान३न्हान, ४इढदेत प्रदक्खिन कहि निदान[10]
अक्खिय तब पुराय[11] जु हुव अखर्व, लग्गे ति[12] प्रदक्खिन करन सर्व॥
ऐसे अचलेस्वर६२जँहँ उदार, धरनीसैं[13] गयो तँहँ भक्ति धार।४१२।
भँव[14] पूजि प्रदक्खिन करि सुभाइ, किन्नौं करार चिंतन[15] कराइ॥
प्रभु भेट कट्टि सिर करि प्रबुद्ध, सिवलोक्क गयो नृप सत्थ सुद्ध४१३
अग्गैं जजाति अर्बुद प्रभाव, पुच्छिय पुलस्त्य मुनि सन सचाव॥
अक्खिय मुनि सो क्रम सद्धि आप, पहुँच्यो नरेस सिवढिग बिपाप[16]४१४

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ वीतिहोत्रचरणडासिवंशवर्णने समष्टिताऽर्बुदाचलसर्वतीर्थकर्णाटरा

१सूवा (तोता) पच्छी ने २ घुरसाला बनाया ॥ ४०८ ॥ आधी प्रदक्षिणा का यह कार्य उसने ३ बुद्धि पूर्वक नहीं किया था तोभी शिव ने उसको अतुल ४ सुख दिया, वह पच्छी मरे पीछे वेणु नामक राजा हुआ ५ पूर्वजन्म की सब वार्ता याद करके ६ बहुत नम्रता के साथ आबू पर आया ७ शिव का पूजन तो नहीं किया ॥ ४१० ॥ ८ मनुष्यों ने पूछा कि हे राजा तू विधि पूर्वक महादेव को क्यों नहीं ९ पूजता १० किसकारण से प्रदक्षिणा ही देता है ॥ ४११ ॥ ११जो बड़ा पुण्य पहिले हूआ था यह कहा १२ वे पूछनेवाले भी१३भूपति रमनेस चहुवाण ॥ ४१२॥ १४ महादेव को पूजकर १५ मस्तक भेट करने का करार किया था उसको याद किया ॥४१३॥ आगे ययाति राजा ने पुलस्त्य मुनि से आबू का प्रभाव पूछा था और मुनि ने कहा था वह क्रम साधकर १६ पाप रहित होकर राजा रमनेस शिव के पास गया।४१४।

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में तीर्थों के समष्टि (समूह) रूप आबू पर कर्णाट देश के

जरमणेश८७श्रीमदचलेश्वरार्थशीर्षार्पणं षष्टितमो६०मयूखः।६०।

आदितो द्व्युत्तरशततमः ॥ १०२ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

दोहा

सिवहिँ अप्पि रमनेस८७सिर, लहु[1] पत्तो सिवलोक ॥
मच्यो सुनत मिहकावती, सबन अपूरब सोक ॥ १ ॥
प्रेतकर्म सब सद्धि पुनि, भट१सचिव२न अतिभास ॥
धर्यो तखत तव उदय[2] धर, दिनकर[3] भगवतदास ॥ २ ॥

षट्पात्

भगवतदास नरेस[4] भयो करनाट धराधर ॥
सस्त्र१सास्त्र२पढि सकल प्रथित[5] लिन्नों उदारपन ॥
मथुरापति जद्दव महीप बसुसेन महाबल ॥
तनया बिंदा८८।१तास एह परन्यौं गुन उज्जल ॥
इक१वाजपेय१दुव२मख चयन[6]२कुंडपाय[7]२दुव२जिहिँ करे ॥
हाटक[8] समप्पि सूतन[9] सहित भूदेवन[10] आलय[11] भरे ॥ ३ ॥
प्रतिष्ठानपुर[12] भयउ सातवाहन नरेस इत ॥
कुंतल रट्ठ[13] अधीस पाय ससि[14] बंस प्रतिष्ठित ॥
सर्ववर्म अभिधान[15] सचिव जाके गुनसागर[16] ॥
द्विज गुनाढ्य[17] तिनंदिनन भयो कवि विबुध[18] धुरंधर ॥

---

राजा रमणेश का श्रीमान् अचलेश्वर के अर्थ मस्तक भेट करने का साठवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ६० ॥ और आदि से एक सौ दो मयूख हुए ॥१०२॥
१ शीघ्र गया ॥ १ ॥ २ उदयगिरि रूपी तखत पर ३ भगवतदास रूपी सूर्य को धरा ॥ २ ॥ ४ राजा ५ प्रसिद्ध ६ सोमयज्ञ की ७ यज्ञ विशेष ८ स्वर्ण से ९ चारणों सहित १० ब्राह्मणों के ११ घर भर दिये ॥ ३॥ १२ पुरूरवा की राजधानी जो अब विठूर के नाम से प्रसिद्ध है, कुन्तल देश के १३ राष्ट्र (राज्य) का स्वामी १४ चन्द्रवंश को प्राप्त होकर १६ जिसके गुणों का समुद्र सर्ववर्म १५ नामक मंत्री था उन दिनों में १७ गुणाढ्य नामक ब्राह्मण १८ पंडितों में मुख्य.

जीवते व्यास अवलौं न जो तो तिनको अवतार तिहिं ॥
कहते परंतु अति आयुकारि कविजसहारयोदोसकिहिं ।४।

(दोहा)

सव पढि सास्त्र गुनाढ्य सो, प्रतिष्ठान पुर पत्त ॥
तजि कोकिल जिम अन्यतरु, अंब होत अनुरत्त ॥ ५ ॥
मिलत सातवाहन मुदित, पाटव[2] लखि गुन पूर ॥
सुकविगुनाढ्य१ हु किय सचिव, सर्ववर्म२ सम सूर ॥ ६ ॥
पहिलैं या नृपको पिता, विदित भयो रन बीर ॥
द्वीपिकर्ण१ सतकर्ण२दुव, धरे नाम जिहिं धीर ॥ ७ ॥
तास सातवाहन[3] तनय, मति१ नय२ विजय३ महंत४ ॥
पै न अमरवानी[5] पढ्यो, हानि रही यह हंत[6] ॥ ८ ॥
सात नाम धनपतिसखा, जो मृगपति हुव जच्छ ॥
तानैं सत१००कर्णहिं तनय, दिन्नौं जो मतिदच्छ ॥९॥

(षट्पात्)

प्रतिष्ठानपुर प्रथित[11] सातवाहन नृप सो यह ॥
विलसत सुख निज विभव सर्ववर्म१ रु गुणाढ्य२ सह ॥
कवहु सुरभि[12] ऋतु काल जाय रानिन संजुत वन ॥

---

१ इस समय वेदव्यास जीवित थे नहीं तो यह गुणाढ्य व्यास का अवतार कहलाता परन्तु व्यास की आयु अधिक होने के कारण गुणाढ्य इस यश को हार गया सो किसको दोष है ॥ ४ ॥ कोयल पक्षी जैसे अन्य वृक्षों को छोडकर आम्र पर जाता है तैसे गुणाढ्य भी सब शास्त्र पढकर अन्य राजाओं को छोडकर सातवाहन के प्रतिष्टान पुर में गया ॥५॥ २ चतुर और गुणों से पूर्ण देखकर गुणाढ्य को सर्ववर्म के समान मंत्री बनाया ॥ ६ ॥ ७ ॥ उस शतकर्ण का शातवाहन नामक ३ पुत्र बुद्धि नीति और विजय में ४ सबसे बडा हुआ परन्तु ६ खेद का विषय है कि ५ संस्कृत नहीं पढा सो यह हानि रही ॥ ८ ॥ सात नामक ९ यक्ष ७ कुबेर का सखा था सो शाप के कारण ८ सिंह होगया उसने शतकर्ण को यह १० चतुर बुद्धिवाला पुत्र दिया ॥ ९ ॥ ११ प्रसिद्ध १२ वसन्त ऋतु के समय में राणियों सहित वन में जाकर

मंजुल वापी मज्झ करन लग्गो जलक्रीडन॥
जिम बहु करेनु अंतर अजित केलि मत्तवारन करत ॥
सो इम जनीन छिरकत सलिल रह्यो अटाकि चिरकाल रत ।१०।

( शुद्धप्राकृतभाषा गीई)

तह विराहुसत्तिदुहिआ एक्का राणी कहीअ रायाणं ॥
मं सिअ मोअएहिं कम्पिज्जइ मइ हु सीअलत्तणओ ॥ ११ ॥

गीर्वाणभाषा उपजातिः

श्रुत्वा तयोक्तं त्वरया चिकीर्षुर्मां मोदकैस्ताडय मानदेति ॥
आनीय सद्योभवलड्डुकांस्तैरताडयत्स स्वरसन्धिमूढः ॥१२॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा ॥

( पादाकुलकम् )

इम पतनी रुचि जानि अनारत, पतिकों पिक्खि मोदकन मारत
बुल्ली तव रानी सु हीनबल, क्यों लड्डुन मारहु बपु कोमल ।१३।

---

सुन्दर बावड़ी में जलक्रीड़ा करनेलगा जैसे बहुत हथनियों में विजय पायाहुआ मस्त हाथी क्रीड़ा करे तैसे स्त्रियों में जल छिड़कता हुआ बहुत समय तक प्रीति पूर्वक वहां रहा ॥ १० ॥ भाषानुवाद ॥ वहां विष्णुशक्ति की पुत्री एक राणी ने राजा से कहा कि मेरा शरीर शीत से कांपता है इससे मेरे पर जल मत छिड़को ॥ ११ ॥ जलक्रीड़ा में पानी की मार से घबराई हुई राणी ने कहा हे मान देनेवाले मुझे "मोदकैः ताडय" इसका अन्वय होता है" उदकैः मा ताडय" अर्थात् पानी से मत पीटो. यह सुनकर प्यारी के कहने को शीघ्र करने की इच्छावाले व्याकरण की स्वरसन्धि के जानने में मूर्ख (स्वरसन्धि को नहीं जाननेवाले) उस राजा ने "मोदकैः ताडय" इसका अर्थ लड्डुओं से पीटो ऐसा समझ कर तुरत के बनेहुए लड्डू लाकर उनसे उस राणीको पीटी, यहां स्वरसन्धि यह है कि मा शब्द का आकार और उदक शब्द का उकार मिलकर ओकार होने से मोदक शब्द हुआ है ॥ १२ ॥ इसप्रकार स्त्री की रुचि जानकर मारने लगा सो पति को निरंतर लड्डुओं से मारताहुआ देखकर राणी बोली कि कोमल शरीर को लड्डुओं से

---

संस्कृत अनुवाद ॥ तत्र विष्णुशक्तिदुहिता एका राज्ञी अकथयत् राजानम् ॥ मां सिञ्च मोदकैः कम्प्यते मया खलु शीतलत्वतः ॥११॥

मैं आक्खिय छिरकहु तुम मोहि न, यह सरलहु समुझे तुम आहि न
जिम मा¹सब्द रु उदक²सब्द जुरि, मोदक होत सु बोध रह्यो मुरि१४
पुहवीसन इतनौं अजानपन, धूरि करत जस चूरि धराधन ॥
सुनि यह लज्जित बहुत सिटायो, आलय सातवाहन सु आयो१५
तजि तब भोग नृपति नृपताके, करि पछितावन अमरगिराके ॥
दुमन रहैं कितहु न चित दोरैं, निज भट¹सचिव²हु जदपि निहोरैं
सो गुनाढ्य इम नृपहिं बिमन सुनि, पुच्छन लग्यो सर्बबर्महिं पुनि
सर्बबर्म तब हेतु सुनायो, भूपहिं अब न मूढपन भायो ॥ १७ ॥
पटु रानी याके इक पंडित, वाकी सुनि लिय सोक अखंडित ॥
यह सुनि पुनि नृप ढिग दुव²आये, सांत्वन बैन गुनाढ्य सुनाये ॥
अवनीपति न दयो कछु उत्तर, बुल्ल्यो सर्बबर्म तब पटुबर ॥
अधिपति मोहि स्वप्न इक आयो, दिव्य पुरुख सितकमल दिखायो
तरुनी दिव्य कढी इक तासौं, सितपट धरत अतुल सुखमासौं ॥
सप तस पुस्तक¹ बीन² सुहावन, प्रविसी मुख सु रावरे पावन२०

---

क्यों मारते हो ॥ १३ ॥ मैंने कहा था कि तुम मुझे जल से मत छिड़को सो आश्चर्य है कि यह सीधा संस्कृत भी तुम नहीं समझे जैसे "मा" शब्द और "उदक" शब्द मिलकर स्वर सन्धि होने से मोदक शब्द होता है सो नहीं समझे ॥ १४ ॥ १ राजाओं को २ हे राजा ३ अपने भवन में आया ॥ १५ ॥ ४ राजापन के भोग छोड़कर ५ संस्कृत नहीं पढ़ने का पश्चात्ताप करने लगा ॥ १६ ॥ इसप्रकार राजा को ६ उदास सुनकर गुणाढ्य ने शर्ववर्मा से पूछा तब शर्ववर्मा ने कारण सुनाया कि अब मूर्ख रहना राजा को अच्छा नहीं लगता ॥ १७ ॥ ७ चतुर ८ समझाने के वचन ॥ १८ ॥ भूपति ने कुछ उत्तर नहीं दिया तब श्रेष्ठ चतुर शर्ववर्मा बोला कि हे राजा एक दिव्य पुरुष ने स्वेत कमल दिखाया । १९ । उस कमल से एक स्त्री निकली जो अत्यन्त परमशोभा (ये दोनों एकार्थवाची शब्द अत्यन्त के बोधक हैं अर्थात् जहां अतिशय अर्थ जनाना होवे वहां एकार्थवाची दो शब्दों का प्रयोग कियाजाता है) के साथ स्वेत वस्त्रों को धारण कियेहुई थी उसके हाथ में पुस्तक और वीणा थी वह आपके पवित्र मुख में घुस गई ॥ २० ॥

मैं प्रभु ताहि भारती मानी, अति उत्तम विद्या जिहिं आनी ॥
जो सुनि नृप अक्खिय गुनाढ्यजित, पढि कतिकालें होत नर पंडित
सुनि गुनाढ्य कवि कहिय प्रीति सन, विद्याको मुख प्रथम१०व्याकरन
वारह१२वरस पढत तिहिं वित्ते, जो छंद्मैंहि मोसों प्रभु जित्तैं२२
सर्ववर्म अक्खिय तँहँ धीसन, उचित इतो काल न अवनीसन ॥
मैं पढाइ प्रभुकों खट६मासन, संगत करौं सब्द अनुसासन ॥२३॥
कह्यो गुनाढ्य सुनत यह सक्रुध, विरचैं जो तू नृपहिं छ६मैं बुध
तो प्राकृत१ देशीय गिरा२ जुत, देवगिरा३ कहिवोहि तजों द्रुत
सर्ववर्म तब कह्यो प्रसभ सन, पूरन जो न करौं लिन्नों पन ॥
तव पादुका गुनाढ्य लहौं तो, वारह१२ हायन स्वसिर वहौंतो
यह संधा दुव २ कारि गृह आये, जंपित होन हेतु उपजाये, ॥
सर्ववर्म हठ संग कही सो, सोक डारि चुभि चित्त रही सो ॥२६॥
संधा दुष्कर कही नारिसन, अवला कह्यो वनैं किम अप्पन ॥
करैं प्रसाद देव विधि कोहू, सिद्ध होय संधा तव सोहू ॥ २७ ॥
स्वामिकुमार इष्ट तव स्वामी, करहु प्रसन्न तिन्हैं पनकामी ॥
सर्ववर्म लेकैं तव अनसन, घोर कर्‍यो तप पाइ कष्ट घन ॥२८॥

---

१सरस्वती२कितने समय में पढकर मनुष्य पंडित होसक्ता है३जो छै वर्ष में व्याकरण पढादेवें. वही मुझसे विजय पावे अर्थात् उससे मैं हारा बुद्धिपूर्वक शर्ववर्म बोला कि इतना समय राजाओं के लिये उचित नहीं ४ शब्दों के अर्थ और अन्वय जानने में कुशल करदूं क्रोधित होकर गुणाढ्य ने कहा कि तू राजा को छै महीनों में पंडित बनादेवै तो प्राकृत और देशभाषा के साथ संस्कृत बोलना ही छोड दूं ॥ २४ ॥ शर्ववर्मा ने हठ करके कहा कि मैंने जो प्रण लिया है इसको पूरा नहीं करूं तो हे गुणाढ्य तेरी पावडियें लेकर बारह वर्ष तक मस्तक पर रक्खूं ॥ २५ ॥ यह १ प्रतिज्ञा करके दोनों घर आये २ अपने कथन को सत्य करने के कारण ३ डाल कर ॥ २६ ॥ यह कठिन प्रतिज्ञा शर्ववर्म ने अपनी स्त्री से कही, स्त्री ने कहा कि यह अपने से कैसे होसक्ता है, किसीप्रकार देवता कृपा करे तब यह प्रतिज्ञा सिद्ध होसक्ती है ॥ २७ ॥ हे पति स्वामिकार्तिक तुम्हारा इष्ट है जिनको प्रण पूर्ण करने की कामना से प्रसन्न करो८उपवास करके

तदपि दुराप जानि अति त्रस्तक, कट्टन वह लग्गो निज मस्तक॥
मासनमैं हि ताहि खटद्१मातर, तुष्टभये भक्तन दुख कातर॥२९॥
स्कंद कह्यो मो सिखि कलाप सन, कढ्यो सरन कालाप व्याकरन॥
सो निजभूपहिं जाइ सिखावहु, पन करि सत्य उचित फल पावहु
सूत्र सहज इम अखिल सिखाये, भये पिहित२ पुनि भक्तन भाये॥
दुर्गम सर्बवर्म मति दीसी, त्रिदस प्रसाद करैं न कितीसी ॥३१॥
प्रमुदित आर्य नरेस पढायो, बानी त्रितय३गुनाढ्य बिहायो ॥
मोद सातवाहन नृप मान्यौं, जन्म सफल व्है पंडित जान्यौं ॥३२॥
रानी जिंहिं यह रंग रचायो, पंडित तिंहिं महिखीपन पायो ॥
कोउक समय काम कोतूहल, बिकखी नहिं रसअंध सुदुर्बल॥३३॥
कपर प्रयुक्त कर्तरी कीनी, दइता मृदुल तनू तजि दीनी ॥
[illegible] सतकर्ण तनूजे महामति, भयो सातवाहन इम भूपति ॥३४॥
[illegible] तीन३गुनाढ्य बिहाई, पट्ठ पिसल्ल भाखा पुनि पाई ॥

---

॥ २८ ॥ तोभी अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करना अथवा स्वामिकुमार के दर्शन ने दुर्लभ जानकर भय से कांपता हुआ अपना मस्तक काटने लगा क के दुःख से कायर होनेवाले स्वामिकार्तिक ( शिव के ज्येष्ठ पुत्र ) न्न हुए ॥ २९ ॥ स्वामिकुमार ने कहा कि मेरे मयूर (स्वामिका-क का वाहन मयूर है) के १ पांखों से ॥ ३० ॥ २ अन्तर्धान होगये ३ चार में नहीं आवे ऐसी देवता का प्रसन्न होना क्या नहीं करता अ-तू सबकुछ करसक्ता है॥३१॥४गुणाढ्य ने तीनों भाषा (प्राकृत, देशभाषा र संस्कृत) का बोलना छोडदिया ॥ ३२ ॥ जिस राणी ने राजा सा-हन के संस्कृत का रंग लगाया था उसने पटरानीपन पाया का-ड़ा के रस में अंधे हुए राजा ने उस राणी की दुर्बलता को नहीं ना अर्थात् वह बहुत ही दुर्बल थी सो नहीं देखकर ॥ ३३ ॥ रति समय कपाल में कर्तरी का प्रयोग किया, अर्थात् प्रीति से सीमंत (केशपा-के अग्रभाग में चिटी अंगुलि से प्रहार किया (यह कर्तरी तीन प्रकार है जिसका विशद वृत्तान्त देखना होतो मुंबई के निर्णयसागर छापा खा-में छपेहुए वात्स्यायन प्रणीत कामसूत्र के पृष्ठ१५३ में देखो) जिससे उ-कोमल प्यारी स्त्री ने शरीर छोड़दिया५शतकर्ण का पुत्र । ३४ । तीनों भाषा का बोलना छोडदिया ७ पैशाची भाषा

*काणभूति क्रव्याद मित्र चहि, भयो पिसाच कुबेर साप लहि ३५

दोहा

धनद[1] दास इक जच्छ[2] हो, सुप्रतीक अभिधान[3] ॥
थूलसिरा क्रव्याद[4] जिँहिँ, सखा करयो असमान[5] ॥ ३६ ॥
नरबाहन[6] तब सापदिय, संगति नीच निहारि ॥
सँत्वर[7] होहु पिसाच सठ, धी[8] अनुचित अवधारि[9] ॥ ३७ ॥
काणभुति नामक भयो, तब पिसँल्ल[10] वह जच्छ ॥
बिंध्यबासिनी[11] बिपिन जो, मिल्यो गुनाढ्य समच्छ[12] ॥ ३८ ॥
गृह सकुटुम्ब गुनाढय तजि, बीतराग[13] तँहँ आइ ॥
काणभूतिसौं इक कथा, ललित सुनी मन लाइ ॥ ३९ ॥
जो बिद्याधर सप्तमय, अग्ग उमा[14] प्रति ईस[15] ॥
बरनी सो सुंदर कथा, किन्नी श्रवन कवीस ॥ ४० ॥
पन जबतैं पूरन करयो, सर्ववर्म मतिसूर ॥
मूक[16] भयो तबतैं दुमन[17], कवि गुनाढ्य जिम कूर[18] ॥ ४१ ॥
काणभूतिके संग करि, अब सु बिंध्यबनि[19] आइ ॥
बुध[20] पैसाची बानिमैं, बंद[21] भो मौन बिहाइ ॥ ४२ ॥

॥ पादाकुलकम् ॥

कथासप्त७बिद्याधर[22]मय जो, सुकवि गुंफि[23] पैसाची[24]

*काण भूति नामक राक्षस को मित्र पाकर १ कुबेर का सेवक सुप्रतीक ३ एक २ यक्ष था जिसने स्थूलशिरा नामक ४ राक्षस को अपना सखा बनाया उसके ५ समान नहीं था (राक्षस और मनुष्य में समता नहीं होसक्ती) ६ ने ७ शीघ्र अनुचित ८ बुद्धि को ९ धारण करके ॥ ३७ ॥ वह यक्ष नामक १० पिशाच हुआ सो विंध्यवासिनी ११ वन में गुणाढ्य से १२ मिला ॥ ३८ ॥ १३ विरक्त होकर जहां वह पिसाच था वहां आया। १४ पार्वती को १५ शिव ने कहा था सो उस पिशाच (काणभूति) ने की वह गुणाढ्य ने सुनी ॥ ४० ॥ १६ मौन रखनेवाला १७ उदास होकर गुणाढ्य कवि १८ मूर्ख के समान होगया ॥ ४१ ॥ १९ विन्ध्याचल के वन आकर वह २० पंडित मौन छोडकर पैशाची भाषा में २१ वक्ता (नेवाला) हुआ ॥ ४२ ॥ २२ सात विद्याधरों की कथा २४ पैसाची भाषा में २०

सत्तलक्ख७०००००मित ग्रंथ सुहायो,बृहत्कथा अभिधान बनायो
विबुध पढाइ उभैर्रहि छात्र वर, इक गुनदेव१नंदिदेव२अपर ॥
ग्रंथसहित लै पुनि छात्रन कहँ, गो कवि भूप सातवाहन पहँ ४४
अप्प प्रतिष्ठितपुर बाहिर रहि, नृप ढिग पठये छात्र यहै कहि ॥
जाहु ग्रन्थ भूपहि यह अप्पहु, कहहु ख्याति याकी थिर थप्पहु ।४५।
यहै गुनाढ्य रच्यो अति उत्तम, रक्खहु भूपति ग्रन्थ मनोरम ॥
नंदिदेव१गुनदेव२यहै सुनि, पहुँचि नृपालय सोहि कही पुनि ।४६।
नृप सुनि कह्यो पिसाची नीरस, तातैं आदर कोन करैं तस ॥
उभय२सिस्य गुरुढिग तब आये, कह्यो ग्रैर्व यामैं ठहराये॥४७॥
तब कवि सोचि इक्क गिरि ऊपर, बिरच्यो आंपत वन्हिकुंड बर ॥
पावक करि तामाँहि प्रज्वलित, होमन किय प्रारंभ सुरन हित।४८।
इक१इक१पत्र उच्चस्वर पढि पढि, अग्गाँहि दैनलगो आग्रह चढि
सुनैं छात्र दुव२सजल नैंन जुत, निर्मित ग्रंथ गुनाढ्य करैं हुत४९
होमैंन पत्र पढ्यो पहिलो जब,सुनि ध्वनि तास पसु१रु पच्छी२सब
वा बनके इक्कत व्हे आये, सुनिबे संतत वृत्त सुहाये ॥ ५० ॥
भुल्ले खान१पान२भय३भोग४न, मृग१खग२लग्गे सुनन इक्क मन॥
प्रथम उमाँ प्रति कही पुरारी१, कवि तिम सक्ति सु रोचक डारी५१

१ बृहत्कथा नामक ग्रन्थ बनाया ॥ ४३ ॥ २ उस पंडित ने श्रेष्ठ दो शिष्यों को पढाया ३ दूसरा ४ शिष्यों को ॥ ४४ ॥ ५ जिसप्रकार यह ग्रन्थ बना यह ख्याल करकर अथवा राजा से कहना कि इस ग्रन्थ को स्थिर करके इसको प्रसिद्ध करो ॥ ४५ ॥ ६ सुन्दर ७ राजभवन में ॥ ४६ ॥ गुरु से कहा कि राजा ने इस ग्रन्थ में पैशाचीभाषा नीरस होने का८दोष लगाया है ॥४७॥९पर्वत पर ११अग्नि का१०चौड़ा कुंड रचा जिसमें१२अग्नि लगाकर १३ देवताओं के अर्थ होम प्रारंभ किया ॥ ४८ ॥ उस ग्रन्थ के एक एक पत्र को ऊंचे स्वर से पढ पढ कर १५ हठ पर चढा हुआ १४ अग्नि में डालने लगा १६ दोनों शिष्य नेत्रों में जल भरकर १७ अपने बनाये हुए ग्रन्थ को गुणाढ्य होमनेलगा१८होम करने के लिये पहला पत्र पढा.जब १९ शब्द सुनकर२०सुहावने वृत्तों को २१ निरंतर सुनने के लिये ॥ ५० ॥ २२ पार्वती से २३महादेव ने पहले कही थी इसीप्रकार कवि (गुणाढ्य) ने २४ रुचिकारी शक्ति उसमें रक्खी

पुनि विंद्याधर[1] चरित अपूरब२, क्यों नहिं कान परैं सु सुनैं सब ॥
लैन लगो अंग्गिहु[2] प्रसन्न जिंहिं, अतिकृस[3] भये मृगादि सुनत तिंहिं
कछुक सातवाहनके हुव गदं, पुच्छिय वैद्य बुलाइ हेतु१हद२ ॥
भूपति अतिकृस मृगपल[8] चक्खिय, इम यह रोग चिकिच्छक अक्खिय
त्वरित बुलाइ बंधिक पुच्छे तब, उन अक्खिय वन पसु अति कृस सब
गिरि उप्पर इक सिद्ध महामन, करत होम पढिपढि कछु पत्रन।५४।
सुनत ताहि खग१मृग२ जुरि सारे, बिचरन१खान२रु पान३बिसारे
सूको मिलत हमैं पल यातैं, बधिकन मुख यह सुनि नृप बातैं ५५।
सत्वर[12] उठि तिहिं सैल[13] सिधायो, पलन होमकरत वह पायो ॥
हुतभुंक[14] कथा छलक्ख६०००००करी हुतें[15],
नृप पाई खिल[16] लक्ख१०००००रही नुतं[17] ॥ ५६ ॥
नरबाहन दत्तको चरित वर, जामैं कह्यो गुनाढ्य सु धीधर[18] ॥
सो अवसेस रहत नृप पत्तो, परि पायन मंग्यो वह तत्तो ॥ ५७ ॥
जब गुनाढ्य बानी पहिचानी, पैसाची[20] तब रम्य[21] प्रमानी ॥
कह्यो गुनाढ्य अब न पछितावहु, जुग२ मम छात्र[22] संग लैजावहु
नव्य[23] कथा ए२ तुमहिं सुनैहैं, पैसाची मज्झहु रस पैहैं ॥
नंदिदेव१ गुनदेव२ दये तब, नृपके संग रु सेस[24] कथा३ सब ॥५९॥
इम गृह सातवाहन सु आयो, कथन वहै पुहवी[25] प्रकटायो ॥

---

है ॥ ५१ ॥ १ विद्याधरों (देवयोनि विशेष) का २ अग्नि भी प्रसन्नता से लेने-लगा इस ग्रंथ को सुनने से खाना पीना छोड देने के कारण मृग आदि ३ दु-र्बल होगये ॥ ५२ ॥ सातवाहन राजा के कुछ ४ रोग होगया था जिसका ५ कारण वैद्यों से पूछा ६ हे राजा आपने दुबले ७ मृगों का मांस खाया है ८ इ-सकारण से यह रोग हुआ है. यह ९ वैद्यों ने कहा ॥ ५३ ॥ १० शिकारियों को बुलाकर पूछा ११ मांस १२ शीघ्र उठकर उस १३ पर्वत पर गया १४ अग्नि में १५ होमदी १६ बाकी एक लक्ष १७ स्तुति योग्य रही १८ श्रेष्ठ बुद्धि को धारण करनेवाले ने १९ पहुंचा २० पैशाची भाषा को २१ सुन्दर मानी २२ मेरे दोनों शिष्यों को २३ यह नवीन कथा २४ बाकी कथा भी सब राजा को दी २५ इस कथा को पृथ्वी में.

देह गुनाढ्य जोगबल डारयो,बिदित सुजस निज अतुल[2] बिचारयो६०
भगवतदास८८ बली इम भूपति, किन्नौं राज्य धर्म१ नय१ संगति
उपज्यो कृष्णादास८९ सुत याकै, जुद्ध१ रु दान२रहे नव[3] जाकै६१

( दोहा )

धीरपाल उत्कलधरा[4], नृपचालुक पटुनीति[5] ॥
ताकै गुन आकर[6] सुता, प्रथित[7] नाम करि प्रीति८९।१।६२।
कृष्णादास८९सौं तब करन, सु नृप तास संबंध ॥
दूत पठावत भो मुदित, सुनि बर सूर सुसंध[8], ॥ ६३ ॥

( षट्पात् )

चालुक नृपके चार[9] आइ पत्तन[10] मिहिकावति ॥
सचिवनसौं मिलि सजव[11] कह्यो आसय करि सम्मति ॥
तिम नृप भगवतदास८९ जाइ सचिवन[12] संबोध्यो[13] ॥
कृष्णादास८९ प्रभु[14]को कुमार सो उन बर सोध्यो ॥
करनाटराज सो सुनि कह्यो धीरपाल नास्तिक[15] निपट ॥
हम कुल स्वसीस[16] बेदन बहत बहत[17] तुल्लय संबंध बट॥६४॥

( दोहा )

इम सुनि किय सचिवन अरज, कन्या मतसैं[18] न काम ॥
सो पतिकुलकी रीति सब, अनुसरिहै अभिराम[19] ॥ ६५ ॥

---

प्रसिद्ध की २ तुलना रहित यश फैलाया ॥ ६० ॥ ३ नवीन ही रहे ॥ ६१ ॥ ४ उडीसा देश की भूमि का राजा ५ नीति में चतुर ६ गुणों की खान ७ प्रसिद्ध ॥ ६२ ॥ ८ श्रेष्ठ प्रतिज्ञावाला ॥ ६३ ॥ सोलंखी राजा के ९ हलकारे १० मिहिकावती पुर में आये ११ शीघ्र १२ कामदारों ने भगवतदास नामक राजा को १३ समझाया कि १४ हे स्वामी आपके कुमर कृष्णदास को सोलंखियों ने वर तलाश किया है १५ धीरपाल सोलंखी अत्यन्त नास्तिक (ईश्वर को नहीं माननेवाले जैनमत में) है और हमारे कुल में १६ अपने मस्तक पर वेदों को धारण करते हैं सो समान मार्ग में ही संबंधीपन १७ प्राप्त होता है ॥६४॥ कन्या के मत १८ से कोई काम नहीं है यह पति के कुल की १९ सुन्दर रीति के साथ चलेगी ॥६५॥

जैनभाव उनकै जदपि, तदपि[2] सुद्ध संतान ॥
जनन[3] छोरि पिक्खहु जैनन[4], प्रभु यह करहु प्रमान ॥ ६६ ॥
सचिवनके ए बैन सुनि, किन्नी नृप स्वीकार ॥
पठयो चालुक भूप पुर, करन बिवाह कुमार ॥ ६७ ॥
धीरपाल तब धरनिधव[5], बिधि सब सज्ज बनाइ ॥
कुमर कृष्णदास८९ हिं कुमरि, प्रीति८६।१ दई परिनाइ ॥ ६८ ॥
बुधन[6]१ कविन२ दै यह बिविध, स्वापतेय[7] गुन[8] सूरि[9] ॥
आयो आलय परनि इम, पुहवीतल[10] जस पूरि ॥ ६९ ॥
कृष्णदासकै हू कुमर, सूर भयो सिवदास९० ॥
बालवैयहिं[11] गुनवृद्ध जिहिं, पायो स्वमति प्रकास ॥ ७० ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचण्डासिवंशवर्णने भगवद्दास८८विंदा८८।१विवहनयज्ञाऽनुष्ठानसातवाहनविद्याप्रापणशर्ववर्ममानवर्द्धनत्यक्तसंस्कृतादिभाषात्रय३समभ्यस्तपैशाचीकगुणाढ्यबृहत्कथानिर्माणज्ञाततदनादरतत्स्वकृतिहव्यवाहहवनसातवाहनखिललक्षकथाप्रतिष्ठापनचण्डासिराजभगवद्दासकुमारकृष्णदास८९प्रीति८९।१परिणयनतत्कुमारशिवदासो९०द्गमनमेकषष्टितमो मयूखः ॥ ६१ ॥ आदितस्त्र्युत्तरशततमः ॥

२तोभी सन्तान तो शुद्ध है३ मनुष्यों को छोडकर ४कुल को देखो ॥६६॥ ॥६७॥५ भूपति ने ॥६८॥ ६पडितों को ७ धन ८ गुणों में पंडित ९ अपने घर आया१०भूमि तल को यश से पूर्ण करके॥६९॥बालक११अवस्था में ही उस गुणों में वृद्ध ने अपना बुद्धि का प्रकाश पाया ॥ ७० ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में भगवतदास विन्दा का विवाह, और यज्ञ का अनुष्ठान, सातवाहन राजा को विद्या प्राप्त होना, शर्ववर्म का मान बढाना, संस्कृत आदि तीनों भाषाओं का छोडकर पैशाची भाषा का अभ्यास करके गुणाढ्य का बृहत्कथा बनाना, और उसका अनादर जानकर उस अपने किये ग्रन्थ को अग्नि में होमना, बाकी की एक लक्ष कथा को सातवाहन का स्थापन करना, चहुवाण राजा भगवतदास के कुमर कृष्णदास का प्रीति नामक स्त्री से विवाह करना, इसके शिवदास कुमर का जन्म होने का इकसठवां मयूख समाप्त हुआ ॥६१॥ और आदि से एक सौ तीन मयूख हुए ॥ १०३ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

षट्पात्

सूर सातबाहन नरेस कुंतल अधीस इत ॥
अखिल अज्जभुव[1] जित्ति दई ओदंक[2] जितहीतित ॥
बलवाननको बैर सुन्यौं पचतो न सदाही ॥
काहुक पिसुन[3] कही सु सुनत दुस्सह हठ साही ॥
नृपकासिनाथ श्रीधर नृपहिं समर[4] दब्बि जित संहरयो[5] ॥
गो बैरलैन मदसेन पुनि जामिप[6] जुत जुज्झि सु परयो ॥१॥
सातबाहनहु कहिय गयो उततैं लीलाधर ॥
श्रीधर१अरु मदसेन२उभय२इततैं बसुधावर[7] ॥
इक्क१बैर उनमांहिं रहत अप्पन अब यातैं ॥
[8]व्याजसहित बाहुरत चलहु चहुवान निपातैं[9] ॥
बल[10] अतुल साज्जि इम अक्खि बल[11] घन[12] भद्दवघन घाटसौं[13]॥
दरकुंच जाय मंडिग दुसह कुंतल रन करनाटसौं[14] ॥२॥

सचरणगद्यम्

कुन्तलराज मदसेनके बैर पर लक्ख सात७००००वाहिनीसौं[15] सातबाहननैं कालरूप काल[16] काकोदरलौं कुराडल[17] करि मिहिकावती बेढिलई[18] ॥ अरु कुमार कृष्णदास सहित भूपाल भगवद्दासहू देह व्यर्थ[19]

१ आर्यावर्त की सब भूमि जीतकर २ आतंक ३ किसी चुगल ने कही सो, ४ युद्ध में दबाकर ५ मारा ६ बहिनोई सहित ॥ १ ॥ ७ भूपति ८ सूद (मूल धन की वृद्धि, कला) सहित ९ मारें १० सेना ११ उस बलवान् ने १२ भाद्रपद के मेघ के १३ अधिक रूप से १४ यहां कुन्तल ने कर्णाट से युद्ध रचा लिखा है सो लक्षणा से कुन्तल देश के राजा ने कर्णाट देश के राजा से युद्ध रचा ऐसा जानना चाहिये ॥ २ ॥१५सेना१६ काले सर्प के समान १७ घेरा डालकर मिहिकावती पुरी को १८ घेर ली १९ यदि युद्ध में मरना नहीं हुआ तो यह देह व्यर्थ जावेगा इस शोक को छोड़कर

जाइबेको सोक तजि कुंकुमी[1] कर्पट[2] करि घोरनं[3] सहित पुरतोरन[4] खुलाइ अनी उठाइबेकी आज्ञा दई ॥

दोहू २ दलनके मिलिबेमैं अनेक पुद्गल[5] १ प्रानन २ को बिछुरिबो भयो ॥

अरु द्विगुसमासके[6] सूत्रके समान कितेक कातरन[7] संख्याही देखिबेको बिबेक लयो ॥ ३ ॥

कुलटाके अपांगलौं बीरनके भुजदण्ड प्रहारके प्रस्तार[10] रचनलगे॥

अरु भीरुनकी[11] भामिनीके[12] सौभाग्यसमेत सारदीके[13] ससिके[14] समान सूरनके सुजस बचनलगे ॥

तहाँ राजकुमार कृष्णदासनैं कुंतलराजके सेनानी[15] सत्रुजित सौं जाइ प्रानबाजी लगाई ॥

अरु जीवांके[16] टंकारकरि समरकी[17] सोभा१नागराजके[18] नैन२जोगिनीनकी निद्रा३जुत संकरकी समाधि४जगाई ॥ ४ ॥

एक मुहूर्तके[19] आहवमैं[20] सत्रुजितके प्रानतो चहुवानके बानकौं अभ्युत्थान[21] दैकैं महामार्गके पथिक[22] भये ॥

अरु कृष्णदासनैं दाहिनीदिसा बाजी[23] बढाइ सातबाहनके सचिवें[24]-

---

१ केसरिया २ वस्त्र ३ घोड़ों पर चढकर ४ पुर के दरवाजे खुलाकर सेना को आगे बढने की आज्ञा दी ५ अनेक शरीरों से प्राण बिछुड़े और कितने ही ७ कायरों ने ६ द्विगु समास के सूत्र (संख्यापूर्वो द्विगुः) के समान संख्या देखने का ही विवेक लिया अर्थात् द्विगु समास के सूत्र ने जैसे मुख्य कर-के८संख्या को ग्रहण किया है ऐसे कायरों ने युद्ध करने का कार्य छोडकर सुभटों की संख्या करने का ही कार्य किया ॥ ३ ॥ कुलटा नायिका के ९ कटाक्ष के समान वीरों के भुजदंड शस्त्र प्रहार के १० विस्तार रचने लगे और ११ कायरों की १२ स्त्रियों के सुहाग के सहित १३ शरद पूर्णिमा के १४ चन्द्रमा के समान वीरों के यश बाकी रहने लगे १५ सेनापति १६ धनुष की प्रत्यञ्चा के टंकार से १७ युद्ध की शोभा १८ शेषनाग के नेत्रों ने योगनियों (देवी की दासियों) की निद्रा सहित महादेव की समाधि जगाई ॥ ४ ॥ १९ दो घड़ी के २० युद्ध में २१ ताजीम देकर (उठकर) बड़े मार्ग(परलोक मार्ग) के २२ पन्थी (मार्ग चलनेवाले) हुए २३ घोड़ा बढाकर २४मंत्री.

राज सर्वबर्माकैं कलंब[1] दये॥

देखतही मंत्रीनैं याकौं समुखभेलि बुंधनकी[2] बुद्धिसी सितं[3] सक्ति चलाइ मूर्खनके मानलौं[4] कुमारको तुरंग गिरायो ॥

तोहू पाइक्क[5] होय बाननकी बुद्धि तैं मंत्रीकौं मोह[6] दैकैं सत्रुके सामंत[7] सिंहगुप्तके समीप आयो ॥ ५ ॥

तहाँ सिंहगुप्तनैं स्वर्गके सोपानसो[8] मंडलाग्र[9] मारि कर्णाटराजके कुमारकौं सुरराजको सभ्य[10] कीनौं॥

अरु चंडासिराज[11] भगवद्दासनैं पंच५गज तेरह १३ तुरंग पंचसत ५०० पाइक्क मारि कुंतलराजपैं दावदीनौं ॥

तहाँसातवाहनकेसामंतसंभुदेवनैंराजापैंअचानकआयप्रहारकस्यो॥

तासौं छिन्न[12]मस्तकभो तथापि चहुवाननैं पचावन ५५ अराँतिनके[13] प्रानसहित तिनकी गजगामिनिनको[14] गुनगोरिको गैंबो[15] हस्यो ।६।

ऐसैं मिहिकावती रनजीति कुंतलराज सातबाहनतो प्रतिष्ठानपुर प्रविष्ट[16]भयो ॥

अरु बिंदा८८।१तथा प्रीति८९।१इन दोउनर सहगमन[17]करि आप आपके स्वामिनको लोक लयो ॥

बाल वयमैं ही चंडासिवंसके अवतंस[18] सिवदास ९० नैं कर्णाटकी गद्दी पाइ छत्रधस्यो ॥

अरु ससिवंसी[19] चेदिराज[20] दृढमित्रकी कन्या चंद्रकला९०।१कौं

१ बाण २ पंडितों की बुद्धि के समान ३ तीक्ष्ण वरछी चलाई जिसने मूर्खों के ४ मान सदृश कुमर के घोड़े को गिरादिया ५ पैदल होकर ६ मूर्छा देकर ७ उमराव ॥ ५ ॥ ८ स्वर्ग के जीना (सीढी) के समान ९ खड्ग मारकर इन्द्र का१०सभासद बनाया अर्थात् स्वर्ग भेजादिया११चहुवाण राजा १२ मस्तक कटगया१३ शत्रुओं के प्राण सहित उनकी१४हाथी की चाल के समान चलनेवाली स्त्रियों का गुणगोरि के गीतों का१५गाना मिटाया(सुहागण स्त्रियें ही गुनगोरि के गीत गाती हैं) ॥६॥१६प्रवेश हुआ१७सती होकर(जहां कहीं सती होना लिखाजावे उसका अभिप्राय पति के साथ अग्नि में जलना जानना चाहिये)१८चहुवाणवंश के मुकुट१९चन्द्रवंश२०चन्देरी के राजा

बिवाहि राजधर्म बिदितकरयो ॥ ७ ॥

( दोहा )

सत्त७ करे चउमास[1] सब, इक१ इक१ उकथ[2]१ रु याम[3]१ ॥
द्विजन भूरि हाटक[4] दयो, नृप सिवदास१० सुनाम ॥ ८ ॥
कुमर भूप सिवदासके, पटु[5] उपज्यो हरिपूर्ण९१ ॥
पीछैं यह भुवपालभो, चंड[6] अरिन करि चूर्ण ॥९॥
इत चालुक प्रद्युम्नसुत, इंद्रद्युम्न नरेस ॥
वैष्णाव व्है किन्नौं सुबुध[7], दूर जैन उपदेस ॥ १० ॥

( षट्पात् )

इंद्रद्युम्नहि देस भयो वैष्णाव सब उत्तम ॥
स्वप्नमाँहिं जगदीस मिलै जाकौं जाग्रत[8] सम ॥
मूरति स्वीय[9] बताइ कह्यो विरचहु मम मंदिर ॥
जगि प्रातहि नृप जाइ स्वप्नगत[10] चिन्ह लखे थिर ॥
मूरति कढाइ खुदवाइ भुव नियति[11] भक्ति चालुक नच्यो ॥
पूरवसमुद्र उपकंठ[12] पर रम्य[13] पृथुल मंदिर रच्यो ॥ ११ ॥

( दोहा )

पुण्यधाम[14] चउ४मैं प्रथित[15], जानत आस्तिक[16] जाहि ॥
पधराये तँहँ विष्णुप्रभु, विधि वेदोक्त[17] निबाहि ॥ १२ ॥
जाके बपु[18] परसे जलहि, करे संकुष्ट[19] अकुष्ट[20] ॥

---

१ चातुर्मास्य यज्ञ २ महाव्रत नामक यज्ञ करके ३ आप्तोर्याम नामक यज्ञ विशेष ४ सुवर्ण दिया ॥ ८ ॥ ५ चतुर ६ भयंकर शत्रुओं का ॥ ९ ॥ ७ श्रेष्ठ पंडित ने ॥ १० ॥ ८ जगतेहुए को मिले जैसे ९ अपनी मूर्ति को बता करके कि अमुक स्थान पर है १०स्वप्न में जो चिन्ह देखे थे वेही वहां जाकर देखे ११नियम पूर्वक भक्ति करके १२ पूर्वसमुद्र के समीप (किनारे) मोटा और १३सुन्दर मन्दिर रचा ॥ ११ ॥ जिसको १६ वेद मत माननेवाले लोग १४ पवित्र चार धामों (बद्रीनाथ १ द्वारका २ रामेश्वर ३ जगदीश४ ) में १५ प्रसिद्ध मानते हैं वहां १७ वेद की कहीहुई बिधि को निभाकर विष्णु भगवान् को पधराये ॥ १२ ॥ उनके १८ शरीर से स्पर्श हुए जल से इन्द्रद्युम्न राजा का शरीर १९ कोढ सहित था सो २० कोढ रहित

भये दुलभ ता भूपसौं, त्रि३गुननाथ इम तुष्ट ॥ १३ ॥
जगदीस१ रु बल्लभद्र२ जहँ, जाँमि सुभद्रा३जुत्त ॥
करे प्रतिष्ठित सांति करि, रहि संतत हरि उत्त ॥ १४ ॥

( षट्पात् )

जो चालुक्य कुमारपाल किय पुष्ट जैनमत ॥
इंद्रद्युम्न नरेस ग्रंथ ते सर्व करे गर्त ॥
छपनकँ जनन बुलाय दयो तुलसी चरनोदक ॥
जैन जनितें जिततितहि असह पाई भाजि ओदक॥
करि द्विजन मान बहु दान करि श्रुति अनुसरि प्रद्युम्न सुव
बुड्डत अथाह वैष्णव धरम इम चालुक अवलंब हुव ॥१५॥
पुहवीपति हरिपूर्ण१ उचित नयं१ धर्म२ पढ्यो इत ॥
कूरमनृप सूरमय सुता चम्पा१।१हित संहित ॥
परन्यौं वह चहुवान कस्यो इक मख अग्निष्टुत१ ॥
इक१बिरचि अतिरात्र१हव्य समुचित महर्घ हुत ॥
याकै तनूज चम्पा१।१उदर देवीदास१२दुरूह हुव ॥
हरिपूर्ण१२जुज्झि कुन्तल समर भूप बस्यो पुनि स्वर्गभुव॥१६॥

दोहा

कुंतल सन करनाटकै, बढिगो विसम विरोध ॥
व्है तिम तिम सुमिरन हृदय, जिम जिम गज्जैं जोध ॥ १७ ॥

---

होगया और १ सत, रज, तम तीनों गुणों के स्वामी उस राजा से इसप्रकार २ प्रसन्न हुए ॥ १३ ॥ श्रीकृष्ण को, बलदेव और ३ बहिन सुभद्रा सहित स्थापित किये वहां विष्णु भगवान् ४ निरन्तर रहते हैं ॥ १४ ॥ कुमारपाल ५ सोलंखी ने जैनमत को पुष्ट किया था उन ग्रन्थों को इन्द्रद्युम्न ने ६ समाप्त (नाश) कर दिये और ७ श्वेताम्बरी (जैनमत के साधु) ८ लोगों को बुलाकर उनको तुलसी और विष्णु का ९ चरणामृत १० जैन से उत्पन्न हुए लोगों ने ११त्रास पाई १२वेद के पीछे चला १३ प्रद्युम्न का त्रपु १४ सहारा॥ १५ ॥ १५ नीति १६हित सहित १७अग्निष्टोम यज्ञ १८यज्ञ विशेष १९ होमने के पदार्थ २०महंगे होमे २१कठिनाई से तर्कना में आवे ऐसा २२ कुन्तल देश के युद्ध में लड़कर स्वर्ग को प्राप्त होकर वहां बसा ॥ १६ ॥ १७ ॥

हरिपूर्णाहु यातैं हठी, कढ्ढन बैर अकाल[1] ॥
कुन्तलपति सन रंग रुपि, सोयो रन अरिसाल ॥ १८ ॥
नृपति सातवाहन तनय, कुन्तलपति वसुमित्र ॥
हरिपूरन जानैं हन्यौं, करि रन चक्रन[2] चित्र ॥ १९ ॥

षट्पात

बलवानन सन बैर निह्वि कढ्ढत बीरहु नर ॥
चहुवाननकी दौर[3] रहैं अविरत[4] कुन्तलपर[5] ॥
देवीदास९२उदार भयो करनाट महीपति ॥
हरि जदुकुल मरहट्ट[6] सुता परन्यौं यह कीरति९२।१ ॥
हुव कर्मचंद्र९३ताकै तनय सो रविकुल[7] सिंधुल सुता ॥
सोरठ आय परन्यौं सुपहु जया९३।१नाम सब गुनजुता।२०।

दोहा

उत नरेस वसुमित्र सुत, कुन्तलपति दृढसेन ॥
अर्ज्जमहीमैं[8] इक१भो, जासौं अपर[9] जुरे न ॥ २१ ॥

पादाकुलकम्॥

नंत्ती[10] सु नृप सातवाहनको, धरा१कटक[12]र२आँकर[13] पति धन३को॥
चरम[14]उदय[15]विच आँन[16] चलावन, रक्खैं हौंस बढैं जिम रावन२२।
तप्यो न सातवाहनहू तैसो, यह दृढसेन सक्तित्रय[17]ऐसो ॥
गंर्जन[18] ताहि कोन रन गज्जैं, भेजा भचकि सुनत अरि भज्जैं २३

दोहा

---

१ विना समय वैर लेने से ॥ १७ ॥ २ सेनाओं में आश्चर्य उत्पन्न कराके ॥ १९ ॥ ३ दौड़ (धावा मारना) ४ निरन्तर ५ कुंतल देश पर, यदुवंशी श्रीकृष्ण के वंश में ६ महाराष्ट्र देश के राजा की ७ सूर्यवंशी ॥ ८ ॥ ८ आर्यावर्त की भूमि में एक ही हुआ जिससे कोई ९ अन्य युद्ध में नहीं जुआ ॥ २१ ॥ ११ वह. सातवाहन राजा का १० पोता १२ सेना १३ खान १४ जो अस्ताचल और १५ उदयाचल के बीच में १६ आण चलाने के लिये रावण के समान इच्छा रक्खें ॥ २२ ॥ १७ प्रभुशक्ति, उत्साहशक्ति और मन्त्रशक्ति इन तीनों शक्तियों में १८ इसको जीतने के लिये गर्जना करें ऐसा कौन

कर्मचंद्र९३पट्टप[1] कुमर, सह नृप देवीदास९३ ॥
सहँस असी८०००निज सेनसौं, लरनगयो रनलास[2] ॥२४॥
देवीदास९२स्वपुत्रकै,[3] लगो करन अभिषेक ॥
कर्मचन्द्र मन्त्री न सो, करी अग्ग कुलटेक[4] ॥ २५ ॥
कर्मचन्द्र९३को तब कुमर, रामदास९४अभिधान[5] ॥
तात[6]९२तनय९३दोउन२तखत, बाल धरयो सविधान॥२६॥

षट्पात्

पिता१पुत्र२चहुवान बीर कुलवैर बहोरन ॥
कुन्तल[7] हंकिय कटक रटक[8] इकटक[9] रन रोरन[10] ॥
सुनत भूप दृढसेन अनख[11] नख१सिख२उफनायो ॥
सत्तलक्ख७००००००करि संग चराड चतुरंग[12] चलायो ॥
कुन्तल अधीसके भट कलह[13] चहुवानन मारे बहुत ॥
पै अति अवृष्टि[14] सिंधुन सुसत हुव असिपावक[15] उभयरहुत[16] ॥२७॥
बहुत१पहुत२अन्त्यानुप्रासः[17] ॥ १ ॥
भगवतदास१रु कृष्णादास२जुज्झे अपुब्ब[18] जिम ॥
देवीदास१रु कर्मचन्द्र२अरि अमित[19] मार इम ॥
व्है मंदर[20] दृढसेन सेन करि करि पयसागर[21] ॥

---

मनुष्य है ॥ २३ ॥ १ पाटवी कुमर २ युद्ध में नृत्य करने को अथवा क्रीड़ा करने को ॥ २४ ॥ ३ अपने पुत्र के ४ युद्ध नहीं तजने की अपने कुल की पहिले की टेक (हठ) करी ॥ २५ ॥ ५ नाम ६ पिता और पुत्र दोनों की गद्दी पर बालक पोते को विधि पूर्वक रक्खा ॥ २६ ॥ अपने कुल का वैर पीछा लेनेको ६ निरन्तर १० भयंकर ८ टक्कर लेने को ७ कुंतल देश को सेना सहित चले ११ क्रोध १२चारप्रकार (रथ, हाथी, घोड़े, पैदल) की सेना को १३ युद्ध में बहुत मारे परन्तु अत्यन्त १४ अनावृष्टि में समुद्र सूखजावैं ऐसे खड्ग रूपी १५ अग्नि में दोनों सेना १६ होम होगई ॥२७॥ १७अभङ्गपद और सभङ्गपद दो प्रकार के पदों से अन्त्यानुप्रास होते हैं जिनका लक्ष्य लक्षण प्रथमराशि में कर आये हैं उनमें से सभङ्गपद से अन्त्यानुप्रास आते हैं वहां पर मूल में ऐसा लिखाहुआ है १८ अपूर्व लड़े १९ अमाप शत्रु मारे और२०मन्दराचल के समान होकर दृढसेन की सेना को२१क्षीरसागर करके

तिल तिल खग्गन[1] तुट्टि वसे सुरलोक बीरबर ॥
विंदा१रु प्रीति२जस सुनि बिहित[2] कीर्ति१जया२सहगोन किय
दृढसेन तनय हरिसेन इत प्रतिष्टान[3] गद्दिय गहिय ॥ २८ ॥

( दोहा )

रामदास९४ नरनाह इत, करत राज्य करनाट ॥
भवन[4]रूप बामन[5]१ भजत, बलि[6] रनरूप बिराट२ ॥ २९ ॥
सुव बिदर्भपति भीमकी, सुता पद्मिनी९४।१ सूर ॥
ससिकुलभव संकेत[7]पुर, परन्यौं पाटव[8]पूर ॥ ३० ॥
देवदत्त१ बिप्रहिं दये, सासन[9] नवति९०[10]समंद्ध ॥
पंद्रह१५ जय२ पौरा[11]निकहिं, गहि काव्यन रस गेंद्ध[12] ॥३१॥
दिय चारन धनदेव३कौं, द्वि२अयुत२०००० हाटक[13] दम्म ॥
निज पुरुखन जस काव्यसुनि, कुंतल्ल सन रन कम्म[14] ॥३२॥
नृप सत्रुघ्न४३ अनेहतैं[15], सूतकुलहिं[16] हुव साप ॥
पाई[17] भववृख चारि पुनि, छिज्जत[18] चारन छाप ॥ ३३ ॥
आर्यमित्र लहि हर हुकम, पटु[19] तब विदित प्रसंस[20] ॥
बासुकि[21] तनया व्याहिकैं, बाढयो पुनि निज बंस ॥ ३४ ॥
रचि हैं अष्टम८ राशिमैं, निजकुल सो सनिदान॥

---

१ खड्गों से टूटकर २ उचित यश सुनकर राजा देवीदास के साथ विन्दा और प्रीति, और कर्मचन्द्र कुमर के साथ कीर्ति और जया नामक स्त्रियां सती हुईं ३ प्रतिष्ठान पुर की गद्दी पर बैठा ॥ २८ ॥ अपने घर में ४ बावन (ठिंगने) रूप को ५ पुनि ६ युद्ध में विराट स्वरूप को धारण करता है ॥ २९ ॥ ७ पुर विशेष ८ पूर्ण चतुर ॥ ३० ॥ ९ उदक ग्राम १० समृद्धिवाले ११ जय नामक चारण को १२ काव्य का दृढ रसग्रहण करके ॥ ३१ ॥ १३ सोने की मोहरें १४ कुन्तल देश में युद्धकार्य किया था उसका कार्य सुनकर ॥ ३२ ॥ १५ समय से १६ लोमहर्षण नामक सूत के कुल को श्राप हुआ था सो १७ महादेव के वृषभ को चराकर १८ छीजते हुओं ने चारण पदवी पाई ॥ ३३ ॥ आर्यमित्र नामक सूत ने शिव की आज्ञा लेकर १९ चतुर और २० प्रशंसा योग्य २१ वासुकि नाग की अवरी नामक कन्या को व्याहकर फिर अपने वंश को बढाया ॥ ३४ ॥ ग्रन्थकर्ता (सूर्यमल्ल) कहते हैं कि पुराण वृत्ति को

पौरानिक चारनपदहिँ, जिम यह भजत सुजान ॥ ३५ ॥
रामदास९४कविता रसिक, कर्मचन्द९३जसकन्न[1] ॥
सुनि चाहै कुन्तल समर[2], छकि रसबीर अछन्न[3] ॥३६ ॥
भूपति भगवतदास८८सौं, इक१सिवदास९विहाय[4] ॥
कुन्तल रन सबहि कटे, जनक[5] वैर धक जाय ॥ ३७ ॥
रामदास९४के हुव कुमर, महानंद९५वय बाल ॥
संलैं[6] वैर नरेस हिय, करैं जतन करि काल ॥ ३८ ॥
नृपति रामदास९४हु निडर, करि सुत मासन्न[7] कर्म ॥
होय राहु हरिसेनकै, धकि[8] लग्गो कहि धर्म ॥ ३९ ॥

षट्पात्

अनी[9] च्यारि४करि अप्प रहैं अरि बिभव बिगारत ॥
दब्बत कुन्तलदेस निखिल[10] हैलकर्म[11] निवारत ॥
द्वैरधा[12]को संभव न वैर मन्नैं न संधिमुख[13]४ ॥
यातैं बिग्रह१एक रुट्ठि मंडिय रावन रुख ॥
इम बित्ति अट्ठन्हायन[14] गये कोप अतुल हरिसेन किय ॥
वाँरको[15] मुलक करनाट कछु लागि साहस पुनि दब्बिलिय॥४०॥

दोहा

कुन्तलपति लरिबो चहैं, चहैं दाव चहुवान ॥

---

धारण करनेवाले (सूत) जिसप्रकार चारणपद को धारण करते हैं उस हमारे कुल को कारण सहित अष्टमराशि में कहेंगे ॥ ३५ ॥ १ कानों में २ कुन्तलदेश के युद्ध का ३ प्रसिद्ध वीर रस ॥ ३६ ॥ ४ छोडकर ५ पिता का वैर लेने के क्रोध में जाकर ॥ ३७ ॥ राजा का वैर हृदय में ६ सालता (चुभता) है इससे शत्रु के काल का यत्न करता है ॥ ३८ ॥ पुत्र का ७ अन्नप्राशन संस्कार (बालक को प्रथम ही अन्न खिलाने का कार्य) करके ८ क्रोध करके वैर लेना अपना धर्म कहकर राहु होकर लगा ॥ ३९ ॥ ९ अपनी सेना के चार भाग करके १० सम्पूर्ण ११ खेती के कार्य को मिटाकर १२ दोनों ओर मिलावट रखना तो संभव नहीं और सन्धि १३ आदि उपाय वैर लेने की अवस्था में माने नहीं जाते इसकारण से रावण की भांति हठ करके विग्रह ही ठाना १४ आठ वर्ष बीत गये १५ इस तरफ का ॥ ४० ॥ ४१ ॥

अरि मिहिकावति उप्परहि,पुनि किय कुप्पि प्रयान ॥४१॥
लैन रामदासहु लख्यो, जब अरि निजपुर जात ॥
आय जुरयो तब अध्वमैं, घल्लि अचानक घात ॥ ४२ ॥

षट्पात्

रामदास९४नरराज भूप हरिसेन सेनैभट ॥
जिम सिचान खैरकोन वहुत किन्नैं बट उब्बटै ॥
वहु सत्रुन रन व्याह दई अच्छरि नव दुलहनि ॥
तनु तजि अप्पहु त्रिदिव वस्यो सुरराज सभ्य बनि ॥
निज वैर लैन चाह्यो नृपति विधिजोग सु उलटो बढ्यो ॥
करनाटईस दारुन कलह चाहि टेक धारनै चढ्यो ॥ ४३ ॥

दोहा

रामदास९४कौं मारि रन, सत्रु प्रबल हरिसेन ॥
गज्जि महानंद९५हिं गहन, धायो सजवे धरेनं ॥४४॥
जान्यों सात्रव मूल जब, रंचहु भुम्मि रहैं न ॥
मैं तिमकरि कुंतल सुरौं, चाहौं निस१दिन२चैन ॥४५॥

षट्पात्

मन्त्रि नियत यह मंत्र प्रबल हंकिय कुंतलपति ॥
रिपु आवन१ नृप मरन२सुन्यों पैत्तन मिहिकावति ॥
अग्गिकुलहिं करनाट अंखि बदलि रु दिय उत्तर ॥

१मार्ग में॥४२॥रामदास चहुवान ने हरिसेन की२सेना के वीरों को जैसे शिकरा पक्षी ३ तीतर पक्षियों को बिखेर देता है तैसे मार्ग और ४ विना मार्ग बिखेर दिये ५ शरीर छोडकर ६ आप भी ७ इन्द्र का सभासद होकर स्वर्ग में बसा ८ तरवारों की धारों पर चढा अर्थात् कटगया ॥ ४३ ॥ ९ शीघ्र१०भूपति ॥४४॥ भूमि पर शत्रु का ११मूल (जड़) कुछ भी नहीं रहै ऐसा करके मैं१२कुन्तल देश को पीछा जाऊं ॥ ४५ ॥ १३निश्चय यह सलाह मानकर १४मिहिकावती पुरी में १५ जब अग्निकुलवाले (चहुवाणों) को कर्णाट देश ने नेत्र बदल कर( क्रोध से) उत्तर दिया तब हित करनेवाले राज्य

लैलै वित्त पलाये अंग पलटे हित अवसर ॥
पद्मिनी तवहि लै पुत्र निज भजि विदर्भ पीहर गई॥
इम दिष्ट जोग मिहिकावती प्रतिष्टान पत्नी भई॥४६॥

दोहा

लछमन वाला सीमलारि, रामदास नरराय ॥
परयो जुज्झि छट्ठो पुरुष, कुंतल रन तजि काय॥४७॥
हरिसैनहु दरकुंचकरि, गरद विछावत गैन ॥
मिहिकावति करि निज अमल, लख्यो वाल असु लैन४८
महानंद जब नहिं मिल्यो,तब तहँ सेन सम्हारि॥
पकरन अरि संकेतपुर, रचन विचारी रारि ॥४९॥
प्रतिष्टान प्रति आय पुनि, दिय अग्गहि लिपिदूत ॥
देहु भीम दौहित्र कौ, रन मंडहु रजपूत ॥५०॥
पुत्र करन१जुत भीम२पहु, सुनि यह भो रन सज्ज ॥
वलवाननकों बुल्लिकैं, करे उचित सव कज्जं॥५१॥
पुत्रसहित तब पद्मिनी९४।१, निजपीहर१कुल२ नास॥
निरखि छन्न कढि निक्खसी, उत्तर दिस धरि आसं॥५२॥
जावतकलिजुग छदसत६००जुत, हायनं इक्कहजार१०००
महानंद तजि इम मही, आयो चम्मलिवार ॥५३॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीति-

के अंग थे वे भी समय पर पलटगये और १ धन ले ले कर २ भागगये ३ भाग्य के योग से मिहिकावती पुरी प्रतिष्टानपुर की ४ स्त्री हुई ॥ ४६ ॥ ५आकाश में॥४७॥ महानन्द नामक बालक का ६प्राण लेना चाहा ॥ ४८ ॥ ॥ ४९ ॥ ७ पत्र दिया कि हे भीम तुम्हारे दौहित्र (महानन्द) को हमें देदो ८ अथवा रजपूतों के साथ युद्ध करो ॥ ५० ॥ ९ राजा १० उचित कार्य किये ॥ ५१ ॥ पद्मिनी अपने पीहर के ११कुल का नाश होता देखकर उत्तर दिशा की ओर १२आश करके चली ॥ ५२ ॥ कलियुग के सोलह सौ१३वर्ष जाते समय महानन्द इसप्रकार अपनी भूमि (कर्णाटदेश) को छोडकर१४ चम्मल नदी के इस पार आया ॥ ५३ ॥

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहु-

होत्रचरडासिबंशबर्णने कुन्तलराज सातवाहन चहुवाणराजकुमार कृष्णदास ८९ सहितभूपालभगवद्दास ८८ मारणप्रीति८६।१सहितविन्दा ८८।१ सहगमनकर्णाटराजशिवदास ९० चंद्रकला ९०।१ परिणयनयज्ञानुष्ठानकुमारहरिपूर्ण ९१द्भवनोत्कलपतिचालुक्यराडिन्द्रद्युम्नश्रीजगदीशमन्दिरप्रतिष्ठापनहरिपूर्ण ९१ चम्पा ९१।१ विवहनकुमारदेवीदास ९२ जननकुंतलराजरणहरिपूर्णबीरशय्याशयनदेवीदास ९२ कीर्ति९२।१ कर्मचन्द्र ९३ जया ९३।१ पाणिग्रहणकुमाररामदास ९४ प्रादुर्भवनसपुत्रकर्मचन्द्र ९४ नरेशदेवीदास ९२ दृढसेनसमित्तनुत्यजनजयो ९३।१ पेतकीर्ति ९२।१ पावकस्नानहरिषेणकुंतलच्छत्रधरणरामदास ९४ पद्मिनी९४।१परिणयनसमनुभूतकाव्यरसकबिजनशासनवितरणपौराणिकचारणपदप्रापणसूचनकर्णाटराजकुमारमहानन्दो९५द्भवनहरिसेनरामदास ९४ मारणमिहिकावतीस्वगेहसमानयनसपुत्रपद्मिनी ९४।१ सङ्केतपुरपलायनहरिषेणबिदर्भराजभीमत्रासनश्रुतैतद्विग्रहसपरिकरसपु-

---

राण वंशवर्णन में कुन्तलदेश के राजा सातवाहन का राजकुमार कृष्णदास सहित राजा भगवतदास को मारना, प्रीति सहित बिन्दा नामक दोनों सास बहू का सती होना, कर्णाटदेश के राजा शिवदास का चन्द्रकला को व्याहना, यज्ञ का अनुष्ठान करना, कुमार हरिपूर्ण का जन्म, उत्कलदेश के पति चालुक्यराज इन्द्रद्युम्न का श्रीजगदीश के मन्दिर की प्रतिष्ठा करना, हरिपूर्ण का चम्पा से विवाह करना, कुमर देवीदास का जन्म, कुन्तलदेश के राजा के युद्ध में हरिपूर्ण का वीरशय्या में सोना, देवीदास का कीर्ति से और कर्मचन्द्र का जया से विवाह होना, कुमर रामदास का जन्म, पुत्र सहित कर्मचन्द्र और राजा देवीदास का दृढसेन के युद्ध में शरीर छोडना, जया सहित कीर्ति नामक दोनों सास बहू का सती होना, हरिसेन का कुन्तल के छत्र को धारण करना, रामदास का पद्मिनी से विवाह करना, काव्यरस का अनुभव करके कविलोगों को उदकग्राम देना, पुराण की वृत्ति धारण करनेवाले सूतों को चारण पद प्राप्त होने की सूचना, कर्णाटदेश के राजा के महानन्द कुमार का जन्म, हरिसेन का रामदास को मारना, अपने घर मिहिकावती से पुत्र को लाकर पद्मावती का संकेतपुर भागना, हरिषेण का विदर्भदेश के राजा भीम को त्रास देना; यह विग्रह सुनकर अपनी परगह

त्रपद्मिन्युदीचीप्रस्थानचर्मरावतीसमुल्लङ्घनं द्विषष्टितमो ६२ मयूखः ॥ ६२ ॥ आदितश्चतुरुत्तरशततमः ॥ १० ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

( षट्पात् )

स्वामिधर्मरत[1] रहिय सुभट नृप संग पंचसत५०० ॥
इक्क१वनिक[2] कायत्थ इक्क१ दुव२ सचिव मंत्रमत ॥
द्रविड[3] बिप्र[4] बुध दोय२ सूत[5] संकर३ तृतीय३ तिम ॥
बंदीजन[6] बलभद्र१ इक्क१ मागध[7] प्रसेन१इम ॥
धावर खनित्र[8]१ धात्री[9]२ सहित सबदास१ रु सुद्धांतजन[10] २॥
दुव२द्वास्थ[11]२इक्क१नापित[12]१इते छायोपम[13] लग्गे चलन ॥ १ ॥

( दोहा )

नये सुभट रक्खे इतर[14], सल[15]१सकट[16]२न भरि साज ॥
इम नृप चर्म्मलि[17] उत्तरिग, लै जननी१ भुवलाज२ ॥ २ ॥

( षट्पात् )

टोडापुर तिनदिनन तपैं पांडवकुल तोमर[18] ॥
इंद्रसेन अभिधान[19] सुन्यौं यह वृत्त[20] प्रीति पर ॥
पत्र समुख पठवाय महानंद९५हिं बुलाय घर ॥
रुमा९५।१ नाम तनया स्वकीय[21] दिन्नी बिबाहि वर ॥

---

पुत्र सहित पद्मिनीका उत्तरादिशा में गमन करना, और चामल नदी को लांघने का बासठवां मयूख समाप्त हुआ।६२।और आदि से एकसौ चार१०४मयूख हुए॥

स्वामिधर्म में १ प्रीति रखनेवाले २ बनिया ३ द्रविड़वंश के दो ब्राह्मण ४ पंडित और तीसरा पंडित संकर नामक ५ चारण ६ प्रातःकाल में स्तुतिपाठ करके राजाओं को जगानेवाले भाट ७ वंशावली लिखनेवाले बड़वाभाट ८ खोदने की वृत्ति करनेवाला (बेलदार) अथवा खोदने के आयुध (कुदाली) धाऊ (धाय का पति) ९ धाय सहित १० जनाने लोग ११ दो द्वारपाल १२ नाई इतने १३ छाया की उपमा रखनेवाले अर्थात् शरीर के साथ छाया चलती है ऐसे साथ चलनेलगे ॥ १ ॥ १४ दूसरे १५ ऊटों पर और १६ छकड़ों में सामान भर कर १७ चामल नदी को उतरे ॥ २ ॥ १८ तँवर जाति के क्षत्रिय १९ नामवाले. यह २० वृत्तान्त सुना २१ रुमा नामक अपनी

सकुटुंब नृपहिँ रक्ख्यो सहित बरख सत्त७करि करि विनय
चहुवानराज तत्थहि लयो वालापन१तजि तरुन बय२ ॥३॥

( दोहा )

जामातहिँ[2] अद्धी अवनि[3], लग्गो तोवँर दैन ॥
स्वसुर ग्रास अनुचित समुझि, लुब्भ्यो[4] नहिँ नृप लैन ॥४॥

( षट्पात् )

निस इक१ सोवत नृपहिँ स्वप्न दिन्नौँ साकंभरि[5] ॥
करि रन बिंदन[6] कदन सदन[7] यह लेहु अमल करि ॥
गोधि तिलक सिंदूर पुत्र पिक्खहु जब प्रातहि[9] ॥
साजि आवहु तब सेन अवनि पावहु हुंत आतहि ॥
नृप जग्गि स्वप्न सुमिरन नियंत[11] रत्त[12] तिलक हेरत रहैं ॥
बिंदन बिडारि[13] उतकी अवनि चाहुवान भुग्गन चहैं ॥५॥

( दोहा )

नागज[14] तिलक ललाट निज, जगि इकदिन नृप जानि ॥
तकि साकंभरि[15] इष्ट तब, प्रत्यय[16] लिन्न प्रमानि ॥ ६ ॥

षट्पात्

जननी[17] पहँ नृप जाय स्वप्न कारन सुनाय सब ॥
दल[18] रक्खन कछु द्रव्य तनय मंगिय बिनीत[19] तब ॥
मुद्रा प्रयुत[20]१००००००प्रमेय कंठभूखन[21] माता दिय ॥

---

पुत्री को १ युवा अवस्था ॥ ३ ॥ २ जमाई को आधी ३ भूमि ४ लोभ नहीं किया ॥ ४ ॥ ५ शाकंभरी देवी ने स्वप्न दिया युद्ध में ६ विन्दा जाति के क्षत्रियों का नाश करके ७ इस घर (सांभर) में अधिकार करलै और हे पुत्र ६ जब प्रभात में उठते ही अपने ८ ललाड़ में सिन्दूर का तिलक देखै तब सेना सझ कर आना सो आते ही १० शीघ्र भूमि पावेगा ११ निश्चय ही १२ लाल तिलक १३ निकाल कर॥ ५ ॥१४सिन्दूर का १५शाकंभरी देवी को इष्ट जानकर यह १६ सुबूत पाया ॥ ६ ॥ महानन्द ने १७ माता के पास जाकर१८सेना रखने को १९बहुत नम्र होकर पुत्र ने धन मांगा २०दश लक्ष रुपयों के समान प्रमाण रखनेवाला२१गले का भूषण माता ने

च्यारि अयुत४००००चतुरंग कलह चहुवान सज्ज किय ॥
वंबन[2] बजाय धरि सक्ति[3] वल रारि लैन बिंदन रटकं[4] ॥
उफनाय विजयदसमी१०दिवस महानंद हंकिय कटक[5]॥७॥

पादाकुलकम्

साकंभरी सक्ति जनपद[6] जँहँ,राज्य करैं रजपूत बिंद तँहँ॥
नरवाहन अभिधान नरेस्वर, बज्जैं वह संभर अवनीबर॥८॥
जो अन्वय[10] चाक्षुष६मनुजायो[11], सो तँहँ धारत छत्र सुनायो॥
कुंच नृपति तापैं इम किन्नौं, लरन बेग बीरन पन लिन्नौं॥९॥

दोहा

साकंभरि व्रत करि सुपहु[12], रहि टोडा नवधरत्त ॥
सत्रह१७हायन[13] वय समय, मन रन रंगिय मत्त ॥ १० ॥

सारङ्गः ॥

चल्ल्यो महानंदलै बाहिनी[14] चंड,बढ्ढ पताकौ[15] छये मत्त बेतंड[16]॥
आदित्य[17] ढंक्यो मच्यो खेह अंधार,काली लगी संगही बुल्लि जैकार[18]
यौं कुश्चपैं कुश्च मंडे महानंद९५,डारयोहि साकम्भरी[19] देसपैं फंद ॥
पिल्ली[20] चमू[21] सम्मुही बिंद भूपाल,किन्नी सबै टूक सो व्है प्रलैकाल
जान्यो न चोहानकौं रोकनौं सत्थ[22],राजा गजरूढ[23]भो बिंदही तत्थ[24]॥
आयो सु हत्थीघटा[25] संग आरोपि,कच्छी[26] महानंदहू नक्खये कोपि

दिया १ सेना २ नगारे बजाकर ३ देवी का वल धारण करके युद्ध में बींदा क्षत्रियों से ४ टक्कर लेने को ५ महानन्द की सेना चली ॥ ७ ॥ शाकंभरी देवी का ६ देश है जहां पर ७ बींदा पदवीवाले ८ नरवाहन नामक ९ सांभर का भूपति ॥ ८ ॥ चाक्षुष मनु से ११ उत्पन्न हुए १० वंश में छत्र धारण करता हुआ सुना ॥ ९ ॥ १२ राजा १३ सब हर्ष की अवस्था में ॥ १० ॥ १४ भयंकर सेना लेकर चला १५ध्वजायें बढ़ाकर मस्त १६हाथियों को छाया १७ सूर्य ढकगया १८ जय हो ऐसा शब्द करके कालिका साथ हुई॥११॥१९ सांभर देश पर २० सेना साम्हने २१ भेजी ॥१२॥२२जो साथ साम्हने भेजा था वह चोहान को रोकने में समर्थ नहीं ऐसा जानकर२३हाथी पर चढकर२४तहां पर२५ हाथियों की घटा साथ में करके बीन्दों का राजा ही आया तब महानन्द ने२६घोड़े डाले(शत्रुकी सेना के सामने दौड़ाये.)

चंडी रिझाते मिले बिंद१चोहान२,दंडी मनौं फग्गके चच्चरी[3] दान॥
ताली[3] खुली ईसकी रीसकी रारि,नैबेलगी[4] सेसके सीसकी बारि
खैबेलगी जुग्गिनी टूक के टारि, गैबेलगी[6] डाकिनी प्रेतकौं गारि॥
कट्टैं कलावा खुलैं के करीकंध, तुट्टैं उडैं रीति के बीति[9] के बंध१५
भेजाकढैं खुप्परी उच्छटैं भिन्न, खुल्लैं दहीसाँर[10]ज्यौं गग्गरी खिन्न
बज्जैं मनौं प्रातकी झल्लरी तेग, गज्जैं घनैं वैरकौं बाहुरैं वेग।१६
पीवैं भरैं साकिनी अस्त्रसौं[11] टोप,जीवैं भजैं भीरु[12] के अर्जुनी[13] ओप॥
झूलैं करी[14] अंत्रके हिंडुलौ[15] प्रेत, खिल्लैं[16] भरी हेतसौं खेचरी खेत।१७
जैपाल व्हाँ बिंदु भूपालको पुत्त[17], आयो रिसायो महानंदके हुत्त[18]॥
तापैं भयो भूपके हत्थको वार, जैपालको व्हैं पर्‍यो मत्थ चो४फार
चडौसिको[19] बंस जुज्झे महाकाल,मार्‍यो महानंद यौं बिंदु भूपाल॥
फेरी तहाँ संगही जित्ति चोहान,साकंभरी देसमैं अप्पनी आन१९

( दोहा )

नरबाहन१मार्‍यो नृपति, सुत जयपाल२समेत ॥
साकंभरि जनपद सकल, पायो विजय उपेत[21] ॥ २० ॥

पादाकुलकम्

साकंभरि[22] मंदिर१अति सुंदर, बनवायो नूतन[23] धरनीवर[24] ॥

---

देवी को १ प्रसन्न करते हुए, फाल्गुन मास में गेहर (पुरुषों का नृत्य विशेष) खेलनेवाले २डांडिये देवें जैसे तरवारों के प्रहार करते हुए विन्दें और चहुवाण मिले जिससे शिव की ३ समाधि खुलगई और शेषनाग के मस्तकों की ५ वाड़ ४ नमनेलगी ॥ १४ ॥ ६ गानेलगी ७ गाली ८ हाथियों के कन्धे, बंध (तंगआदि) तूटकर रीते होकर कितने ही ९ घोड़े उडते हैं ॥ १५ ॥ गागर फूटकर १०मक्खन निकले ऐसे ॥ १६ ॥ टोप में ११ रुधिर भरकर, कितने ही १२ कायर १३ गौवों के समान भागकर जीते हैं १४ हाथियों की आँतों के १५ हिंडोले बनाकर प्रेत झूलते हैं १६ प्रसन्न होती हैं ॥ १७॥१७पुत्र. क्रोध करके महानन्द को१८होम करने आया ॥ १८ ॥ १९ चहुवाण वंशी ॥ १९ ॥ २० .विजय२१सहित पाया ॥ २० ॥२२ साक　　का २१

बलि साकंभर१नगर बसायो, गढ संभर सब जग जो गायो॥२१॥
ए उभयरहि जीरन उद्धारे, सकल बिंद संगर संहारे ॥
साकम्भर पहिले उष्मासह, संस्कृतबानि सिद्ध जो पद यह॥२२॥
सो प्राकृत परि ह्वै साम्रंभर, सोही अपभ्रंस परि सम्भर ॥
जापुरके आवत जग ठायो, चहुवानन सम्भर पद पायो ॥२३॥
महानंद९५जो पुर इम लैकैं, किन्नौं अमल प्रजा सुख दैकैं ॥
सवित्री१६ रानी२टोडा सन, पाय अवनि बुल्ली निज पत्तन ॥२४॥

( दोहा )

सो निज अज्जू संगही, पितुसन दायज पाय ॥
रुमानगर पहुँचो रुमा९५।१, सबलै बसु समुदाय ॥ २५ ॥
सुनि प्रसन्न तोवँर सुपहु, सुत निज दिन्नौं संग ॥
रानी इम संभरनगर, पेत्ती पति रसरंग ॥ २६ ॥

मनोहरम्

चक्खुस मनूके कुलके जे बिंद छत्रिय,
सबही रन मारि आन फेरी निज छंद यौं ॥
साकम्भरी इष्ट करि सक्ति व्रत साध्यो बेद,

---

महानन्द ने बनवाया१फिर सांभर नगर बसाया ॥ २१ ॥ कितनों का मत है कि साकंभरी देवी का मंदिर और सांभर नगर प्राचीन थे जिनका जीर्णोद्धार किया और सब विंदा क्षत्रियों को युद्ध में मार. गर्मी सहित होवे उसको संस्कृत में साकंभर कहते हैं इसकारण से संस्कृत भाषा में यह सिद्ध हुआ शब्द है ॥ २२ ॥ प्राकृत भाषा में पड़कर वही शब्द 'साम्रंभर' हुआ और वही शब्द अपभ्रंश भाषा में संभर प्रसिद्ध हुआ. उस पुर के आने से चहुवाणों ने प्रसिद्ध संभर पद पाया अर्थात् चहुवाण भी संभर संभरीक कहलाने लगे ॥ २३ ॥२माता और राणी को भूमि पाकर टोडा से अपने पुर में बुलाई ॥ २४ ॥३वह रुमा नामक राणी पिता से दहेज पाकर सास के साथ ही धन का समूह लेकर संभर पुर गई ॥२५॥४तँवर राजा ने५गई॥२६॥ ६चाक्षुष मनु के वंश के सब विन्दा क्षत्रियों को रण में मारकर अपनी स्वतंत्र आण फेरी. साकंभरी देवी को अपना इष्ट करके फैलाया, जैन आदि नीच मत को मिटाया जिसके सुनने से कुन्तल देश के राजा ने भी त्रास पाया

धर्म विथरायो मेटि छुद्रमत मंद यौं ॥
कुन्तल नरेस हु सुनैं तैं त्रासपायो जाहि,
दूरकीनैं देसके असेस दुख१दंद२यौं ॥
छोरि करनाट चम्मलीके वार आवतही,
रानी रुमा९५।१पाई रुमा२पाई महानंद यौं ॥ २७ ॥

षट्पात्

नृप बिदर्भ पति करन१सुनत आयो पुर सम्भर ॥
इंद्रसेन२तोमर अधीस टोडापति दुद्धर ॥
इक१मातुल२इक१स्वसुर१मिले जामिज१जामात२हिं ॥
समय पाय अभिसिक्त नृपन किन्नौं नृप गातहिं ॥
द्विजवरन दम्म३ लक्खन दये नियॅत पाय जनपद नयो ॥
इम महानंद९५संभर सहर भद्रासन राजत भयो ॥ २८ ॥

दोहा

भुम्मिगई पुनि भूपतिन, आवत निठ्ठि अगार ॥
संग रहत लग्गी सदा, बसुधेश्वर कुल वार ॥ २९ ॥
करन१इंद्रसेन२हु कतिक, मासन रहि अति मोद ॥
नृप आये निज निज निलय, करत भीत चउ४कोद॥३०॥
महानंदकै हुव तनय, विष्णुदास९६अधिवीर ॥

(कुन्तल देशवालों ने चहुवाणों को मारकर कर्णाट देश छीन लिया था इससे उनको भय हुआ कि चहुवाण प्रबल हुए हैं तो हमसे पीछा बदला लेवेंगे) १ सम्पूर्ण दुःख भूख तिस आदि २ चम्मल नदी के इस पार आते ही महानन्द ने इसप्रकार रुमा नामक राणी और रुमा (सांभर) नामक पुरी को पाई ॥ २७ ॥ तँवरों का पति विदर्भ देश का राजा करण तो मामा और टोडा का राजा इन्द्रसेन स्वसुरा सांभर में जाकर भाणेज और जमाई से मिले और समय पाकर राजा महानन्द के शरीर पर अभिषेक किया ३ रुपये ४ निश्चै ही नया देश पाकर सिंहासन पर शोभायमान हुआ ॥ २८ ॥ गईहुई भूमि राजाओं के घर में फिर कठिनाई से आती है परन्तु चहुवाण कुल के द्वार पर यह साथ ही लगी रहती है ॥ २९ ॥ ५ चारों दिशाओं में भय उपजाते हुए अपने अपने घर आये ॥ ३० ॥ शत्रुओं की भूमि दबाने और

परपक्खन दब्बन पुहवि, निज कुल रक्खन नीर ॥ ३१ ॥
दिग्घसेन नृप तिन दिनन, धरत छत्त मरुधाम ॥
जो गोहिल लवभव जनन, जस खट्टत बसु८जाम ॥ ३२ ॥
रैवतमनुके बंस सब, दै पहिलैं निज दाव ॥
लिन्नी मरुभुव गोहिलन, अति राजस उपनाव ॥३३॥
दिग्घसेन तनया बिदित, निपुन सुभद्रा९६।१नाम ॥
बिष्णुदास९६कौं व्याह करि, दई गुनन उद्दाम ॥ ३४ ॥

( षट्पात् )

महाराम९७महिपाल सूर हुव बिष्णुदास९६सुत ॥
धर्म१चतुर नय२धीर जुद्ध१पंडित बितरन२जुत ॥
नृप प्रमार गांधारदेस अनुबिंद बंसभंव ॥
चंद्रदेव अभिधान दुसह सालव अटवी दव ॥
ससिप्रभा९७।१नाम ताकी सुता संभरपति लायो परनि ॥
ताकै उदार उपज्यो तनय देवादास९८कुमारमनि ॥ ३५ ॥

[ दोहा ]

भानुबंस सोरठभुव, नंदध्वज नरनाह ॥
इंदुमती९८।१तस अंगजा, लायो नृप बयलाह ॥ ३६ ॥

[ षट्पात् ]

देवादास तनूज धरनिधव अमरसिंह९९हुव ॥
बडगुर्ज्जर लवबंस भूप श्रीधर दसार्ण भुव ॥

---

अपने कुल का पराक्रम बढाने में विशेष वीर हुआ ॥ ३१ ॥ दीर्घसेन राजा मारवाड़ का छत्र धारण करके लव से पैदा हुए वंश में गोहिल पदवी वाला क्षत्री आठों पहर यश पैदा करता है ॥ ३२ ॥ रैवत मनु के वंशवालों पर दाव देकर रजोगुण के उफाण में मारवाड़ की भूमि गोहिलों ने ली ॥ ३३ ॥ १ गुणों में निरंकुश ॥ ३४ ॥ २ दान सहित ३ कन्धार देश में अनुबिन्द के वंश में ४ उत्पन्न हुआ ५ शत्रुओं रूपी वन का दुस्सह अग्नि ॥ ३५ ॥ ६पुत्री ॥ ३६ ॥ ७ भूपति ८ बडगूजर पदवी के क्षत्रिय ९ दशार्ण देश का राजा (विन्ध्याचल के पूर्व और दक्षिण प्रान्त को दशार्ण कहते हैं)

नाम मंजुला९९।१तास सुता आकृति१गुन२सुंदरि ॥
चित्तउदधि चहुवान वीर संभर लायो वरि ॥
हुव तास वास सत्रुन हरन गंगादास१००सुभास सुत ॥
जद्दव प्रसक्त तनया रमा१००।१पुरवयान परन्यौं प्रनुत।३७।

[ दोहा ]

गंगादास तनूज हुव, मानसिंह१०१मतिमान ॥
नृपजद्दवकै श्रीनगर, व्याहयो यह सविधान ॥३८॥
सुता त्रिलोचनकी सुघर, नववय जमुना१०१।१नाम२॥
दंपति२सुख बिलसे दुलभ, क्रीडन जिम रति१कार्म२॥३९॥

[ षट्पात् ]

मानसिंह१०१सुत सूर विदित प्रकट्यो विश्वंभर१०२ ॥
मूलदेव कछवाह सुता स्यामा१०२।१व्याह्यो वर ॥
जाय कच्छ बुगलान अंडर दुलहनि यह आनी ॥
मथुरादास१०३महीप तनय ताकै हुव दानी ॥
द्वारका भूप जयदेवकी सुता यहै परन्यौं सुमति१०३।१ ॥
भाखिये कौन अन्वयभव सु ग्रंथन बिच पाई न गति ।४०।

दोहा

जाको कुल१न लिख्यो लिख्यो, नगर२जनक३अरु नाम४
किम हम तँहँ कल्पित लिखैं, जानैं धर्महिं जाम ॥ ४१ ॥

---

१स्वरूप से और गुण से सुन्दर२समुद्र के समान चित्तवाला चहुवाण परण लाया जिसके शत्रुओं का पास हरनेवाला ३ श्रेष्ठ कान्तिवाला गंगादास नामक पुत्र हुआ ४ विशेष स्तुतियोग्य ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ ५ सुघट् (श्रेष्ठ घड़नावाली अथवा बुद्धिमान) ६ नवीन अवस्थावाली ७ स्त्री पुरुष ने जोड़ा से सुख विलसे और जैसे रति के साथ ८ कामदेव क्रीड़ा करै तैसे क्रीड़ा करी ९ बुगलान पुर में जाकर१०निर्भय११इसका जन्म किस वंश में था जिसकी गति ग्रंथों में नहीं पाई ॥ ४० ॥ ग्रन्थों में इस कन्या का नाम, इस के पिता और पुर का नाम तो१२लिखा है परन्तु कुल नहीं लिखा तब ग्रन्थकर्ता (सूर्यमल्ल) कहते हैं कि हम मन से ही१३कल्पना करके कैसे लिखें१४ जहां धर्म को जानते हैं तहां झूठ कैसे लिखैं ॥ ४१ ॥

बिंबत्थल अलराज नृप, प्रतप्यो इत प्रतिहार ॥
सुत पचीस२५ताकै भये, जंग सबहि जुज्झार[1] ॥ ४२ ॥
हंसराज तिनमैं बडो, सो जद्दव दृढ दंस[2] ॥
मृगयामैं[3] अप्रज[4] हन्यौं, गिन्यौं पितर तस बंस ॥ ४३ ॥
सुमतिहु मथुरादास१०३सन, उपजायो सुत एक१ ॥
सबन द्वारकादास१०४सो, बरन्यौं बिहित बिबेक[5] ॥ ४४ ॥
जीवापुर दिनकर[6] जनन, बीरसेन नरनाह ॥
तास सुता पद्मावती१०४।१लायो यह बरि ब्याह ॥ ४५ ॥
तनय द्वारकादास१०४कै, हुव नृप माधवदास१०५ ॥
कलि[7] सत्रुन चूरन करन, अर्थिन[8] पूरन आस ॥ ४६ ॥
मदनपुरी[9] जद्दव नृपति, ससिकुल[10] भूखन सूर ॥
तास सुता चन्द्रावती१०५।१,परन्यौं नृप गुन पूर ॥ ४७ ॥
सुत हुव माधवदासकै, सूरन[11] मुकुट सुदास १०६ ॥
गंज्यो तिहिं दंतालगढ, वैरिन दै बनवास ॥ ४८ ॥
नृप चालुक हरनाथकी, सुता सुप्रभा१०६।१नाम ॥
संभरपति परन्यौं सुमति, धन्वंतरिपुर[12] धाम ॥४९॥
इत चालुक मोहन नृपति, सूकर१ उत्कल२नाह[13] ॥
पूरबधर पट्टनि पुरी, रची सिल्पमत राह ॥५०॥

पादाकुलकम्॥

भयो महीप राजमोहन सुत, तनय तीन३ताकै हुव नयजुत ॥
जेठो महाकर्ण१खट्टन[14] जस, बीरभानु २सुरकर्ण३अनुज तस॥५१॥
बीरभानु१पाई पट्टनि[15] भुव, जाकै कुल झाला[16]२चालुक हुव ॥

१वीर(युद्ध करनेवाले)॥४२॥२दृढ कवचवाला३शिकार में४बिना सन्तान मरा जिस को उसके वंशवाले पितर मानते हैं ॥४३॥५उचित ज्ञानवाला ॥४४ ॥ ६ सूर्यवंशी ॥ ४५ ॥ ७ युद्ध में ८ याचकों की ॥ ४६ ॥ ९ मैनपुरी में १० चन्द्रवंश का भूषण ॥ ४७ ॥ ११वीरों का मुकुट ॥ ४८ ॥१२काशीपुर ॥४९॥ उत्कल देश का१३पति ॥ ५० ॥ यश१४पैदा करनेवाला ॥ ५१ ॥ १५ पाटणपुर की भूमि १६ झाला पदवीवाले सोलंखी हुए

सुरकर्ण१हिंकिलराजनगर दिय,अन्वयतास भुरटिया२अक्खिय५२।
महाकर्ण १उत्कल१निवास तजि, रहनलगो सूकरगंगा३ भजि ॥
नृप सुदास१०६संभरपतिकै इत,सुत दस१०भये बीररस वंदित५३

( षट्पात् )

बीरभद्र१०७।१अरुकासिनाथ१०७।२मधुसूदन१०७।३बामन१०७।४
बलि मुरारि१०७।५बाराह१०७।६हृषीकेस१०७।७हुउदारमन ॥
केसव१०७।८पुनि बलभद्र१०७।९कमलनयन१०७।१०हु सर्बानुज३॥
ए१०सुदास अंग४भव भये आजानुबाहु भुज॥
जान्यौं न सकल अनुजन जनन५ बीरभद्र१०७।१ अग्रज बली॥
रुक्मिनी१०७।१०्याहि लायो रसिक कुल जद्दव पंकजकली६५४

दोहा

सेनपाल नृपकी सुता, जो कंवलपुर जाय ॥
गृह आनी यह पानि गहि, रानी संभरराय ॥ ५५ ॥
संभरकी करनाटसौं, अवनी चोथे४अंस ॥
सो अब बढत सुदाससौं, वसुधेश्वरके बंस॥ ५६ ॥

[ षट्पात् ]

बीरभद्र सुत भयउ धारि गोपाल१०८धर्मधुर ॥
सल चालुक्क तनया पृथा१०८।१सु परन्यौं कौंकनपुर॥
नृप गोपाल तनूज भयो गोविंददास१०९पुनि॥
सो तोवँर संकर सुता सु परन्यौं समता९ सुनि ॥
अभिधान जास राधा१०८।१बिदित हुव सुपुत्त तामैं कुमर॥
मानिक्यराज११०नामक सुमति कैंलि१०जिहिं लिन्नौं सबनकर५७

१उसका वंश२सोरम घाटपर गंगा का सेवन करके।५३।३सबसे छोटा ४ सुदास के पुत्र ५ इनमें छोटे पुत्रों का वंश कितना चला और कहां रहा सो नहीं जाना ६ यादवों के वंश रूपी कमल की कली ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ कर्णाट देश से सांभर की ७ भूमि चौथी पांती थी सो ८ चहुवाण वंश में सुदास से बढनेलगी ॥ ५६ ॥ ९ अपने समान(बराबरीवाला) सुनकर १०युद्ध में जिसने सबसे खिराज लिया ॥ ५७ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय ३ राशौ बीतिहोत्रचण्डासिवंशवर्णने महानन्द ९५टोडेश्वरतोमरकन्यारुमा ९५।१ परिणयनसमवगतशाकम्भरीस्वप्नहतबिन्दशाकम्भरनगर-स्कन्धावारस्थापनशक्तिमन्दिर१तत्पुर२जीर्णोद्धरणविष्णुदास ९६ सुभद्रा९६।१महाराज९७शशिप्रभा ९७।१ रेवादासे९८न्दुमत्य९८।१ ऽमरसिंह९९बञ्जुला९९।१गङ्गादास१००रुमा१००।१मानसिंह१०१ यमुना१०१।१विश्वम्भर१०२श्यामा १०२।१ मथुरादास१०३सुमति १०३।१द्वारकादास१०४पद्मावती१०४।१माधवदास १०५चन्द्रावती १०५।१सुदास१०६सुप्रभा १०६।१समुद्वहनसुदासराजकुमारबीरभद्रा १०७ऽऽदिदशको१०द्भवनतज्ज्यायोबीरभद्र १०७ रुक्मिणी १०७।१ गोपाल१०८पृथा१०८।१गोविंददास १०९राधो१०९।१परिणयनतन्मा-णिक्यराज११०समुद्भवनं त्रिषष्टि६३तमो मयूखः॥ ६३ ॥

आदितः पञ्चोत्तरशततमः ॥ १०५ ॥

प्रायो व्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

पादाकुलकम्

---

श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में महानन्द का टोडा के पति तँवर की कन्या रुमा से विवाह करना, साकंभरी देवी का स्वप्न में श्रेष्ठ रीति से जलाये हुए बिन्दा क्षत्रियों को मारकर सांभर नगर में राजधानी स्थापन करना, और शक्ति के मन्दिर और उसके पुर का जीर्णोद्धार करना, विष्णुदास का सुभद्रा को महाराज का शशिप्रभा को रेवादास का इन्दुमती को अमरसिंह का वंजुला को गंगादास का रुमा को मानसिंह का यमुना को विश्वंभर का श्यामा को मथुरादास का सुमति को द्वारकादास का पद्मावती को माधवदास का चन्द्रावती को सुदास का सुप्रभा को विवाहना, और सुदास के वीरभद्र आदि दश कुमरों का जन्म होना, जिनमें ज्येष्ठ वीरभद्र का रुक्मिणी को गोपाल का पृथा को गोविंददास का राधा को विवाहना, उससे माणिक्यराज का जन्म होने का तिरसठवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ६३ ॥ और आदि से एक सौ पांच मयूख हुए ॥ १०५ ॥

नृप गोविंददास१०९कै हुव सुत, जो माणिक्यराज११०सव गुन जुत॥
एकछत्र प्रतप्यो संभर यह, अधिपति भयो मंडलेस्वर यह ॥ १ ॥
भरयह१स्वरयह२अन्त्यानुप्रासः ॥ १ ॥

[ दोहा ]

इत नृप गोकुलराजसौं, छुट्टो सूकर देस ॥
लयो जोरकरि जद्दवन, गयो निकसि तन एस ॥ २ ॥
सो चालुक दक्खिन अवनि, धरि विदर्भ निज धाम ॥
जदुन दरित निवस्यो जहाँ, गंजि लये कछु ग्राम ॥ ३ ॥

[ एकांत्यानुप्रासिनी ]

( रोला )

इत संभर मानिक्यराज११०भो अविरत दानी ॥
बढती भुम्मि सुदास पहुहु जिहिं अधिक बढानी ॥
लये विजैपुर१देवदुर्ग२ऊखापुर३धानी४ ॥
चंदावारी५वहुरि लुट्टि निज अमल लगानी ॥ ४ ॥
सत्तलपुर६अरु नागनैर७जित्ते जुरि मानी ॥
व्रध्ननगर८वलभी९समेत सिवपुर१०सिंहानी११ ॥
जयतारँन१२जालोर१३दुर्ग सुझंति१४सिखरानी१५ ॥
पेल१६तिजारा१७सुकताल१८मेरट१९बुगलानी२० ॥ ५ ॥
पानीपथ२१अजमेर२२जील२३अब्बू२४धरआनी ॥
धरनीधर२५संचोर२६सीम निज आन फिरानी ॥
पव्वागढ२७किरनाल२८दुर्ग रत्ता२९रजधानी ॥
सिंगानाँ३०कानौंड३१मैंम३२वौंद३३रु भीवानी३४ ॥ ६ ॥
अंतीला३५अर नारनोल३६जज्झर३७तिरभानी३८ ॥

---

१ चार योजन भूमि पर राज करनेवाले को राजा कहते हैं और ऐसे सौ राजा जिसके आधीन होवें उसको मंडलेश्वर कहते हैं ॥ १ ॥ २ ॥ २ दक्षिण की भूमि में ३ यादवों से डराहुआ ॥ ३ ॥ ४ निरन्तर दान देनेवाला हुआ ५ देवगढ ६ नगर विशेष ७ जैतारण ८ सोजत ॥ ५ ॥ ९ अरु

खरसिंदू३९अरु सामरैन४०चरखी४१चिकलानी४२ ॥
पट्टालय४३कुरुखेत४४सीम छिति[1] सर्व छुरानी ॥
इत प०वपसर४५डिड्डवान४६परैं[2] आन भगानी ॥ ७ ॥
नारायनपुर४७जुब्बनैरै[3]४८दब्बे इत दानी ॥
फग्गी४९कालख५०पटल५१ फाक५२लागि चाक५३लवानी५४ ॥
टोडा५५डग्गी५६नगर५७टौंक५८बरवाड५९बुधानी६० ॥
लोँचनपुर६१दुन्नी६२वडोद६३घट्टी६४घरआनी ॥ ८ ॥
गढबयान६५हिँडौंनि६६दुर्ग व्रजअंत बखानी ॥
इत खट्टू६७हिंसार६८चंग६९जंगल लग जानी ॥
रेवाडी७०जाजव७१अटेर७२अब स्वीयँ कहानी ॥
इत्यादिक नृप नगर१दुर्ग२जित्त्यो जुरि मानी ॥ ९ ॥
सत्त७गुनी करनाटसौंहु अवनी अधिकानी ॥
यौं सम्भर मानिक्यराज११०बंधी रजधानी ॥
मारे जद्दव १ गहिरवार २ गोहिल ३ मह्वानी४ ॥
चालुक५तोमर६सुकवार७मेहर८मुलतानी ॥ १० ॥
वडगुज्जर९चंदेल१०चाच११सैंगर१२धर आनी ॥
जित्त्यो रन इतनैं नरेस करि तुष्ट मृडानी ॥
मथुरापति जद्दव मुकुंद तैंनया जगजानी ॥
हेमा११०११नाम सु चाहुवान परनी पटरानी ॥११॥
आनी वह संभरनिकेतैं[12] इन्द[13] कि इन्द्रानी ॥
पंचपकरे मख कुराडपायँ५चउ४चैयन४विधानी ॥
सौत्रामणि१मैं सहँस१०००भौंर किय घृत कीलानी ॥

१भूमि२शत्रुओं की प्राण को भगादी ॥ ६ ॥७॥ ३जोधनेर४फागी५नैणसा नामक ग्राम ॥ ८ ॥ ६ रेगिस्तान (थळी) तक ७ अपनी कहलाने लगी ॥ ६ ॥ ८ भूमि ९ गहरवाल पदवी के क्षत्रियों की जाति विशेष ॥ १० ॥ १०देवी को प्रसन्न करके ११पुत्री ॥ ११ ॥ १२इन्द्र इन्द्रानी को लाने जैसे चहुवाण ने उस हेमा को अपने १३घर में लानी १४ सोमयज्ञ १५ यज्ञ विशेष १६ तोल विशेष १७ अग्नि की ज्वाला में

साकम्भरि मन१वचन२सुद्ध सेई सुररानी ॥ १२ ॥
अठ्ठ८दिसानैं भागधेय२ अप्पी चउ४आनी३ ॥
ऐसी भूतल प्रबल आन मच्ची चहुवाँनी४ ॥
पिन्नौं गड्डरि१ सारदूल२ इक१ घट्टैं पानी५ ॥
जे हत्थन धरते कमान६ तिन्ह कंठ गिरानी ॥ १३ ॥
कतिकन भौंहन बिछुरि मुच्छ चिबुकँन७ चिपकानी ॥
कर जिनके तजते न मुट्ठि८ तिन मत्थ गहानी ॥
जिन मानी ग्रीखम अनेह९ निज गेह हिमानी ॥
तिन भूपनकी तपँत१० जेठ सम्भर११ थिति जानी ॥ १४ ॥
सिंघनके १ देखे न देस २ मेघनके १ पानी २ ॥
रक्खी यह मानिक्यराज११०करि सत्य कहानी ॥
किन्नौं संगर समरसिंह निज दल सेनानी१२ ॥
दै सत २०० सासन१३ द्विजन अत्थ१४ दिन्नैं दिन दानी ॥ १५ ॥
पौरानिक१५ प्रद्युम्नकाज दस१०सौं घड़वानी११ ॥ १६
चारन केसव१कौं बडोद२मधुकौं१ छग्गानी२ ॥ १७
वंदीजन१८ मेघ१रु मुरारि२किन्नैं धनमानी ॥
बसुधा१९ बाला सबन छोरि नृप हत्थ बिकानी ॥ १६ ॥

१ देवी को २ खिराज ३ एक रुपये में से चार आने (चतुर्थांश) ४ चहुवान की ५ भेड़ और सिंह ने एक घाट पर पानी पिया ६ जो हाथों में धनुष धारण करते थे उनके गले में डालदिया ॥१३॥ कितनों की मूंछें भौंहों से उलटी मुड़कर ७ ठोडी से चिपकगईं अर्थात् मूंछें नीची होगईं (मूंछ नीची करलेना पराजय का लक्षण है) जिनके हाथ खड्ग की ८ मूँठ नहीं छोडते थे उन्होंने खड्ग मस्तक पर रख लिया जिन राजाओं ने माणिक्यराज के ९ समय को ग्रीष्म ऋतु जानी उनके घर में १० शीतलता रही और जिन राजाओं ने जाना कि ग्रीष्म क्या है उनके लिये ११ चहुवान की स्थिति ज्येष्ठमास के सूर्य समान रही ॥ १४ ॥ अपनी सेना का १२ सेनापति १३ ब्राह्मणों को दो सौ १४ उदकग्राम दिये ॥ १५ ॥ प्रद्युम्न नामक १५ चारण को १६ दश ग्रामों के साथ घड़वानी नगर दिया १७ छांगाणी नामक ग्राम दिया १८ भाट १९ भूमि रूपी स्त्री सबको छोड़कर माणिक्यराज के ही हाथ में बेचीगई अर्थात् इसकी मोल लीहुई होगई ।१६।

अज्जानी१अज्जी सुहाग लज्जी तुरकानी ॥
को गंजैं चहुवान वंस बढ्ढी यह बानी ॥
सहँसबाहु अर्जुन समान जग आन प्रमानी ॥
मित्रन१ठानी अचल ऋद्धि२सत्रुन१घर हानी२ ॥ १७ ॥
कलिजुगकी मानी अनेक बत्तैं पलटानी ॥
द्वापर१त्रेता२कृत३कथाहि सव्वन सुमिरानी ॥
राज्य करत मानिक्यराज संभर सुखधानी ॥
बसुधेस्वरँ१पैंतीस३५वंस अग्गैं डग्ग आनी ॥ १८ ॥

पादाकुलकम्

इम मानिक्यराज११०सम्भरपति,तप्यो सवन सिर मिहिर महामति
प्रभुपन विस्वविजित करि पायो,सु पुनि विस्वपति११२नाम कहायो

दोहा

पाडव सक सर नाग नभ, जामल२०८५तिम कलिजात॥
पुरसंभर मानिक्य११०पहु,विदित करी जस बात ॥२०॥

सोरठा

हेमामैं हनुमान१११।१, प्रथम विश्वपतिसौं भयो ॥
पुनि सुग्रीव१११।२सुजान, एसोदर प्रकटे उभय२ ॥२१॥

दोहा

लई जनक अवनी सु लखि, मन अनिच्छ हनुमान१११।१
खैहैं निज भुज खट्टिकैं, चिंती यह चहुवान ॥२२॥

---

१ आर्यावर्त की भूमि ने सुहाग २संचय किया और ३ तुर्किस्थान की भूमि लज्जित हुई (नूह आदि के हमले आर्यावर्त पर पहिले होचुके थे इससे तुरकानी का लज्जित होना लिखागया) ४ चहुवान वंश को कौन जीतसक्ता है ॥ १७ ॥ ५ बातें ६ सत्ययुग की कथा सबको याद कराई ७ चहुवाण ने पैंतीस वंश के आगे ८ पैंड दिया (क्षत्रियों के छत्तीस वंश माने जाते हैं) ॥ १८ ॥ ९ सूर्य १० संसार को जीतकर युधिष्ठिर के सम्वत के और ११ कलियुग के दो हजार पचीस वर्ष जातेहुए १२राजा माणिक्यराज ॥ २० ॥ १३सहोदर (सगेभाई) ॥ २१ ॥ १४पिता की लीहुई भूमि को देखकर उसकी १५इच्छा नहीं करके हनुमान ने विचारकिया कि अपने भुजों की १६उपार्जन

पिता जबहि जुवराजपद, लग्गो याकौंहैं दैन॥
कुमर नट्यो तब अरज करि, नये देस लरि लैन ॥२३॥

षट्पात्

किय हनुमान११११कुमार प्रनतं यह अरज पिता प्रति ॥
सिक्खदेहु प्रभु सुतहिं सदा छत्रन रन संगति ॥
राजकुल१रु मृगराज२बसत सुहि देस बिचारत॥
मिलैं छिति न तब मोहि असन अप्पहु लखि आरत ॥
निज जनक धाम पावत निखिल विनु श्रम यह पद्धति बहत ॥
नव भव गहैं न भूपन तनय किंमहु पुत्त ताहि न कहत २४

दोहा

सोदर मम सुग्रीव यह, भुग्गहु संभर भोग ॥
पृथक देस हम पायहैं, जय१नय२समुदयं जोग ॥२५॥

षट्पात्

सु सुनि बिस्वपति११०सुपहु खंध थप्पालि सिराहि खिन॥
जंपियँ दलं लैजाहु यह हु मन्नी न कुमर इंन ॥
जननी निज जैंद्दोनि इक्क१अप्पिय मनिभूखन ॥
सो लहि मातुलं निलँय अप्प पत्तो मधुपत्तन ॥
भूपति मुकुंद सुत रुक्मरथ धरत छत्त मथुरा नगर॥
जँहँ जाइ बंटि भूखन वह रु कटक नव्य रक्खिय कुमर।२६।

की हुई भूमि भोगेंगे ॥ २२ ॥ २३ ॥ १ विशेष नम्र होकर क्षत्रियों के सदैव युद्ध ही २संगम है ३ सिंह ४ मुझे अन्य जगह भूमि नहीं मिले तब ५ पीडित जानकर आप भोजन दीजिये ६ अपने पिता का घर ७ सभी पाते हैं यह बिना परिश्रम के ८ मार्ग में चलना है परन्तु राजाओं के पुत्र नवीन भूमि नहीं लेवें उनको ९ किसीप्रकार से पुत्र नहीं कहते ॥ २४ ॥ १ विजय और नीति के १० श्रेष्ठ उदय के योग से ॥ २५ ॥ ११ कहा कि १२ सेना लेजा सो १३ कुमरों के सूर्य ने यह भी नहीं माना १४ कुमर की माता जादवाणी ने १५ मणियों का एक भूषण दिया १६ मामा के १७ घर १८ मथुरा पुरी में गया १९ नवीन सेना रक्खी ॥ २६ ॥

दोहा

मधुपुरतैं हनुमान१११इम, सज्जे अतुल सिपाह ॥
प्राचीदिस चलिबो प्रथम, रुच्यो कुमारहिं राह ॥ २७ ॥

षट्पात्

सूकर१ गंगान्हाइ पिंड समुचित प्रयाग२ करि ॥
कासी३सद्धि विधेय गया४ भूदेवं भर्म भरि ॥
अवनी पिक्खन अग्ग चित्त जगदीस५अवधि किय॥
निज दूतन तँहँ आय कुसुमपुर सुद्धि निवेदिय ॥
जँहँ राज्य करत रविकुल चटुल सो सचिवन रुट्ठो रहत॥
परदार संग गहि जारपन वट१ उव्वट२ उद्धत बहत॥२८॥

सोरठा

तातैं छह प्रकृति तास, अधिप करयो चाहत इतर ॥
चढयो कुमर इहिं चास, कुसुमद्रंग संगर करन ॥२९॥

षट्पात्

हंकि कटक हनुमान कुसुमपत्तन प्रयान किय ॥
चटुल सज्जि चतुरंग दाव सुनतहि सम्मुह दिय ॥
जुद्ध भयउ दुव२जाम परे नर१तुरग२हजारन ॥
पै सचिवादिक पलटि कह्यो कुमरहिं दुख कारन ॥
विसवासि सवन करि चटुल वध जित्ति कुसुमपत्तन लयो॥
तँहँ स्वीय राजधानी बिरचि मोद जनक१भ्रात२हिं दयो॥३०॥

---

१ पूर्व दिशा में ॥ २७ ॥ २ सोरमघाट पर ३ ब्राह्मणों को सोना से पूर्ण करके अगली ४ भूमि देखने के लिये जगदीश तक जाने का विचार किया ५ पटना की ६ खबर सुनाई ७ चटुल नामक सूर्यवंशी राजा वहां राज्य करता है ८ पराई स्त्रियों के साथ ९ अनम्र होकर चलता है ॥ २८ ॥ राज्य की सात प्रकृति हैं जिनमें राजा को छोडकर बाकी की छै१० प्रकृति ११ दूसरा राजा करना चाहती हैं १२ इस खबर पर १३ पटना में युद्ध करने को कुमर चढा ॥ २९ ॥ १४ दो पहर तक युद्ध हुआ परंतु १५ मंत्री आदि ने चटुल से पलट कर हनुमान कुमर को अपने दुःख का कारण कहा १६ पटना पुर को जीतलिया १७अपनी १८पिता

(दोहा)

लै पुरपाटलिपुत्र इम, हुव भूपति हनुमान१।१।२॥
पायो सम्मंद विश्वपति, बिक्खि सुतहिं बलवान ॥ ३१ ॥

(पादाकुलकम्)

अवन राम नरनाह धरहु सब, चहुवाननकुल भेद फटत अब॥
वंसपुरुख जे प्रथम गिनाये, तिनकै इक१इक१पुत्रहि पाये ॥३२॥
काहूकै न होय दूजो२सुत, यहहु असंभव गिनहु नरननुत ॥
प्रमति साप रक्खैं जो कारन, इक्क१कैहु व्है तव विस्तार न॥३३॥
तो तेरह१३अजपाल तनय किम, तनय तीन३भटदलनकैहु तिम॥
पुनि इकबीस२१अनंगराज सुव, दसक१०सुदासकैहु कैसैं हुव ३४
प्रमति कह्यो अंतर कछु पैहो, जब चहुवान बहुत बढि जैहो ॥
बहुत प्रजा कतिकनकै ताँतैं, चहिये सोहु सुनी नहिं यातैं॥३५॥
काहूको न चल्यो कुल१जानहु, अल्पहु बढ्यो काहुको मानहु॥
अबलौं बंस रह्यो नहि जिनको, लोभिनैं कर्यो अनादर तिनको३६
कारन द्वै२कविबुद्धि बिचारैं, व्है ते मागध जनन निकारे॥

१पटना को लेकर२हर्ष पाया३देख कर४हे राजा रामसिंह! सुनो५पहिले पीढियें गिनाईं उनमें एक एक ही पुत्र होना पायाजाता है६हे मनुष्यों में स्तुतियोग्य रामसिंह ! किसीके भी दूसरा पुत्र नहीं हुआ यह७नहीं मानने योग्य है८ प्रमति ने पहिले श्राप दिया था वह जो सन्तान नहीं बढने का कारण माना जावे तो एक के भी ९ सन्तान का विस्तार नहीं होना चाहिये ॥ ३३ ॥ १० पुत्र ॥ ३४ ॥ ११ इसकारण से कितनों के बहुत सन्तान चाहिये सो भी नहीं हुए ॥ ३५ ॥ अथ ग्रन्थकर्ता (सूर्यमल्ल) अपनी सम्मति लिखते हैं कि किसीका तो वंश चला ही नहीं और किसीका वंश कम बढा उनका अनादर करके १२ लोभी १३ बड़वा भाटों ने उनके नाम अपनी पुस्तकों से निकाल दिये इसकारण से ऊपर की पीढियों में एक एक ही पुत्र होना पाया जाता है. (ग्रन्थकर्ता ने बड़वाभाटों की पुस्तकों पर पूर्ण विश्वास करलिया इसीकारण से इस ग्रन्थ के इतिहास में सम्वतों में और पीढियों के नामों में भूलें रही हैं सो हम दिग्दर्शन न्याय से कहीं कहीं दिखाते जावेंगे और इस टीका की पूर्वपीठिका लिखेंगे वहां पर भी इस विषय में हम अपनी संमति

इत हनुमान कुसुमपुरं लिन्नौं, कुमर राज्य पूरबधर किन्नौं॥ ३७॥
ते चहुवान तास कुल जाये,ते पूरबिया१प्रथम१कहाये॥
कुसुमदंग ताहीके अन्वय, भयो विक्रमादित्य बीतिभय॥ ३८॥
चंद्रावती जास हुव रानी, वैजलदेव तास हुव मानी॥
जो नृप सकल सास्त्र पारंगत, बिस्मरि मंगलमैं न लिख्यो वत॥
ताकै तनय श्रीहराधर हुव, जिहिं सिसु लखि उपदेस धारि ध्रुवँ।
सुगम व्याकरन छंटि सुहायो, ग्रंथ प्रबोधचंद्रिका गायो॥ ४०॥
ऐसो वैजलदेव भयो पँहु, बिस्तर ताके वंस लह्यो बहु॥
पूरबियाहु भेद बहु पावैं, नृप सुनिये ते सुकवि गिनावैं॥ ४१॥
आल१बील२सागर३आसावर४, अरु तोगी५पप्पडिया६आमर७॥
असिमेरी८भाकर९सावरिया१०, है इंग११रु जहेचक१२हरिया१३
नम्मसवाल१४भंगासिक,नामक, समरांचक,समरूप,सुधामक॥
मुकराना१८भावड१९तिम मानहु,यौं पुनि गोगसेन२०उर आनहु४३
सामवाल२१तोसीनाँ२२संभर, बहुरि गुरावा२३धामनेच२४बर॥

---

लिखेंगे परन्तु यहां इतना लिखदेना अवश्य समझते हैं कि बड़वा भाटों की पोथियों में दो सौ वर्ष इधर के नाम और संवत तो सही मिलते हैं और आगे के नामों में और सम्वतों में गड़बड़ है सो तीन सौ वर्ष तक तो फिर भी कुछ सही और कुछ गलत मिलते हैं परन्तु पन्द्रह सौ के शतक से आगे के तो निरे मनउपंग लिखेहुए हैं इसका कारण यह मालूम होता है कि बड़वाभाटों में वंशावली लिखने की पहिले प्रथा ही नहीं थी और जो प्रथा थी तो बीच में छोड़ बैठे और पन्द्रह सौ के शतक में अथवा इससे भी कुछ पीछे वंशावली लिखना प्रारंभ करके अपने पुस्तकों को प्रामाणिक करने के लिये कल्पित नाम और कल्पित सम्वत लिखकर पूर्वापर संगति मिला दी है इसीसे इतिहासकर्ताओं ने भूलें खाई हैं) १ पटना में उसीके २ वंश में॥ ३८॥ ३ सब शास्त्रों का जाननेवाला हुआ जिसको ४ भूलकर ५ मंगलाचरण में नहीं लिखा॥ ३९॥ उस हरधरा ध्रुव को ६ बालक जानकर उसको पढ़ाने के अर्थ ७ निश्चै ही सुगम व्याकरण ८ छांटकर प्रबोधचन्द्रिका नाम ग्रन्थ बनाया॥४०॥ ९ राजा हुआ जिसके वंश ने बहुत १० विस्तार पाया ११ ग्रन्थकर्ता (सूर्यमल्ल) गिनाते हैं॥ ४१॥ १२ श्रेष्ठ धामवाले १३ चहुवान.

मारू२५मंत्री२६भवर२७महामन, हव्वासी२८दानिक२९अरातिहन्‌
कलेचा३०रु बग्गड३१इत्यादिक, वंसभेद तिनमैं गन बादिक ॥
पूरबिया१इतहू कछु पाये, राने सुभट जे सुनहु सुहाये ॥ ४५ ॥

[ दोहा ]

वेदला१रु कोठारिया२, बहुरि पालसोली३हु ॥
पूरबिया चहुवान ए, करहु श्रवन खिलकौ हु ॥ ४६ ॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीय३राशौ वीतिहोत्रचरडासिवंशवर्णने च्युतराज्यचालुक्यगोकुलराजविदर्भनिवसनकृतदिग्विजयमाणिक्यराज ११० यादवीहेमा ११०।१ परिणयन सत्रदानादिसमनुष्ठानराजकुमारहनुमत्‌ १११।१ सुग्रीव १११।२ समुद्भवनत्यक्तशाकम्भरज्येष्ठकुमारमागधराज्यसमासादनपूर्वपुरुषसन्तानाऽभावशङ्कासमाधानहनुमत्सन्ततिचाहुवाणपौर्विकपदमापणौकलिंश३१त्तद्भेदप्रकटनं चतुःषष्टितमो६४मयूखः ॥ ६४ ॥

आदितः षडुत्तरशततमः ॥ १०६ ॥

प्रायो ब्रजदेशीया प्राकृती मिश्रितभाषा

दोहा

---

१ शत्रुओं को मारनेवाले ॥ ४४ ॥ २ उदयपुर के महाराणा के उमराव ॥ ४५ ॥ वेदला, कोठारिया और पारसोली नामक ग्रामों के पति पूरबिया चोहान हैं और ३ बाकी रहे जिनकी भी कथा सुनो ॥ ४६ ॥
श्रीवंशभास्कर महाचंपू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाणवंश वर्णन में गोकुलपाल सोलंखी का राज्य छूटकर विदर्भदेश में बसना, माणिक्यराज का दिग्विजय करके यादवी हेमा से विवाह करना, और यज्ञ और दान आदि का अनुष्ठान करना, राजकुमार हनुमान्‌ और सुग्रीव का जन्म, बडे कुमार हनुमान्‌ का सांभर को छोडकर मगधदेश के राज्य को प्राप्त करना, पूर्वपुरुषों में सन्तान के अभाव की शंका का समाधान करना, हनुमान्‌ के वंश के चहुवाणों को पूरबिया चहुवाणों की पदवी प्राप्त होना और उनके इकतीस भेद प्रकट होने का चौसठवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ६४ ॥ और आदि से एक सौ छै मयूख हुए ॥ १०६ ॥

विश्वपतिहु१२सुग्रीव१११कै, करि सम्भरं अभिसेक ॥
वास कियउ वारानसी, बिधिसह सद्धि विवेक१ ॥ १ ॥
तिनदिवसन लग्गो मिटन, दंपति२विपिनै४ प्रयान ॥
वैखानस५३आश्रम कठिन, हेरैं कलिं तस हान ॥ २ ॥

[ षट्पात् ]

सुनहु राम नरनाह अहो दारुन कलि आगम ॥
धर्म घटन घटि सकलँ होत प्रतिकूल समागम ॥
याके प्रथम१सहस्र१०००लोभ दुस्सह जोरयो जग ॥
मग रक्खन व्यय मेटि नृपन जलकरि तोरे मग ॥
जिम कन्हअग्ग गजनैरतजि मिजल पंच५करि निजनयर ॥
पहुँचे सु वत्त सुपनन परिग हुव दुर्गम उद्यानधर ॥ ३ ॥

[ दोहा ]

दुवसहस्र२०००कलिके बरस, बित्तत होय निसेस ॥
चलि कृतघ्न१चोर२न चलन, बरत्यो त्रास बिसेस ॥ ४ ॥
नियतहु छोरैं कबहु जड, पै पल१अन्न२तजैं न॥
काम१क्रोध२मद३मोह४करि, इक्क चहैं निज अैंन ॥ ५ ॥

---

१ सांभर के राज्य का अभिषेक करके २ काशीवास किया ॥ १ ॥ उन दिनों से ३ स्त्रीपुरुष का जोडा से तप करने को ४ वन में जाना मिटनेलगा ५ वानप्रस्थ आश्रम कठिन है जिसको कलियुग नाश करना चाहता है ॥ २ ॥ ६ आश्चर्यकारक कलियुग का आना ७ सब. इस कलियुग के प्रथम हजार १००० वर्ष जाने पर संसार ने दुस्सह लोभ जोड़ा और राजाओं ने मार्ग (सड़क) की रक्षा के खर्च मिटाकर परस्पर जलकर अथवा वर्षा के जल से मार्ग को तोड़ दिया. जिसप्रकार आगे हस्तिनापुर को छोड़कर श्रीकृष्ण पांच मंजिल में अपने नगर (द्वारका) पहुंचे थे वह वार्ता तो स्वप्न की सी होगई क्योंकि रस्ता टूटजाने से वन की भूमि दुर्गम होगई ॥ ३ ॥ कलियुग के पूरे दो हजार वर्ष बीतजाने पर कृतघ्न (कियेहुए उपकार को न माननेवाले) और चोरों का चलन चला जिससे विशेष त्रास वरता ॥ ४ ॥ कभी मूर्खलोग नित्यकर्मों को (संध्यावंदनादिकों को) भी छोड़देते हैं परंतु मांस खाना नहीं छोड़ते और काम, क्रोध, मद, मोह करके एक अपने ही घर को चाहते हैं

निंदे इन्ह संकास गुरुहि जव, साप दयो दुस्सह कास्यप तव३२
जे बिप्रन करि दया गिनें सम, ते ब कहत कोउ न हमही हम॥
कूर मूढ कहि मुनिन कुपाये, जाहु खयहिँ पौरानिकजाये॥३३॥
बचन बज्र कास्यप यह डार्‌यो, सूतनं जिततित मरन सम्हार्‌यो॥
आर्यमित्र यह सुनि आतुर अति,कास्यप पयन गिरे विनीत मति३४
आकृतव्रन करुना द्रुत आनी, बुल्ले सजलनयन हित बानी॥
उग्रश्रवा महामुनि अन्वय, जन्महिँ पाय धन्य तुम दुर्जय ॥३५॥
भूमित्रहिँ तरज्यो संकासहिँ, हमहु मूढ वरने करि हासहिँ ॥
कोप बढ्यो सहसा इहिँकारन, उचित दंड किम होय निवारन३६
पै गोधूम कुसंगहिँ पावत, जंत्र घरट्ट कृमिहु पिसिजावत ॥
इम तुमपैँहु भार यह आयो, मंजु एक १करि कुलहिँ गुमायो॥३७॥
पीछैँ हमहु वहुत पछिताये, करैँ कहा तव भ्रात कुपाये ॥
बहुद्विज मान हरे करि बादहिँ,पुनि वक्यो सु यँहँ आनि प्रमादहिँ३८
राजसँभा कानि न कछु रक्खी,अहि द्विजकोप जगाय रु अक्खी॥
चित्त हमहु कछु रिस इम चाही,साप असह निकर्‌यो सहसाही३९

स्मरण हुआ अर्थात् यह जाना कि यह भूमित्र हमारे गुरु के पुत्र (उग्रश्रवा) के दौहित्र हैं जिनने जब संकास के गुरु की निन्दा की तब काश्यप ने दुस्सह श्राप दिया॥ ३२ ॥ ब्राह्मणोंने दया करके जिनको अपने समान(बराबरीवाले) माने हैं वे अब कहते हैं कि जो कुछ है सो हम ही हैं हमारे समान अन्य कोई नहीं है और मुनियों को मूर्ख कहकर क्रोध कराया है इसकारण पौराणिक (लोमहर्षण) के वंशवाले क्षय होजाओ ॥ ३३ ॥१लोमहर्षण के वंशवाले२काश्यप के पगों में नम्र होकर गिरे तब आकृतव्रण ने शीघ्र करुणा लाकर नेत्रों में जल भरकर हित के वचन कहे कि हे दुर्जय (आर्यमित्र) महामुनि उग्रश्रवा के वंश में जन्म पाकर तुम धन्य हो ॥ ३५ ॥ भूमित्र ने संकास को धमकाया और हसी करके हम को भी मूर्ख कहा ॥ ३६ ॥ परन्तु गेहूँ के संग से कीड़े भी घरटी यंत्र में पिसजाते हैं इसप्रकार इस श्राप का भार तुम पर भी आया है और एक ने अपराध करके मनोहर कुल का नाश कराया है ॥ ३७ ॥३उसने शास्त्रार्थ करके बहुत ब्राह्मणों के मान हरे थे ॥ ३८ ॥४राजसभा की शंका भी कुछ नहीं रक्खी५सर्प रूपी ब्राह्मण के क्रोध

कथित सु विप्रन मोघ होय कब, उरग गयो रु रही लेखा अब॥
कुप्पि रु गुरुकुल पाप कुमायो, अब भावी अैसो सुधि आयो॥४०॥
तुम द्रुत जाहु अद्रितुहिनाचल, आराधहु भव भक्ति अनर्गल ॥
वृखसेवन हर तुमहिं बतैहैं, द्रुत वृख तुष्ट वृद्धि वर दैहैं ॥ ४१ ॥
ताके वर अन्वय बढिहै तव, भव करिहै हरिहै चिंता भव ॥
यासौं हमहु प्रसन्न अनाग्रह, उत्क्रमिटहु गुरु बंस रहहु यह ॥४२॥
वासुकिनागसुता अवरी बलि, दैहैं तुमहिं रुद्र संसय दलि ॥
तनय होहिं वीस रु सत१२०तामैं, इम बढिहैं गुरुवंस इलामैं॥४३॥
साप असह इतरन संहारहिं, तुमकौं आर्यमित्र अब टारहिं ॥
आर्यमित्र यह सुनि गृह आये, पुनि जिततित मृत कुल सुनिपाये
कास्यप कथित तबहि आतुर करि, सेये हर अकपट तप अनुसरि
देह उपरि वलमक उपदेही, अर्जन लगी गही अति एही ॥ ४५ ॥
सदय उमा लखि सिवहिं सुनाई, रक्खहु प्रभु न यहै निठुराई ॥
प्रान लयैं बालहिं कैसो पय, सूकैं खेत कहा घन संचय॥ ४६ ॥

---

को जगाकर१ यकायक॥ ३९ ॥ब्राह्मणों का कहाहुआ वृथा नहीं होता इसकारण वह लोकोक्ति सत्य हुई कि सर्प तो निकल गया और लकीर बाकी रहगई. क्रोध के वश गुरु के कुल का नाश करके हम ने भी यह पापकर्म किया है परन्तु अब आगे के लिये यह स्मरण हुआ है कि ॥ ४०॥ शीघ्र हिमाचल पर्वत पर जाकर निरन्तर भक्ति से महादेव की आराधना करो वहां महादेव तुमको बैल (महादेव का वाहन) की सेवा करना बतावेंगे वह वृषभ प्रसन्न होकर शीघ्र ही तुम्हारे वंश के बढने का वर देवेगा ॥ ४१ ॥ उसके वर से तुम्हारा वंश बढैगा महादेव चिन्ता हरेंगे और भव (कुशल) करेंगे इस में हठ छोडकर हम भी प्रसन्न हैं कि हमारा कहाहुआ (शाप) मिटजाओ और हमारे गुरु का यह वंश बनारहो ॥ ४२ ॥ पुनि सन्देह मेटकर शिव तुमको वासुकि नाग की अवरी नामक पुत्री देवेंगे१पृथ्वी में ॥ ४३ ॥ हमारा शाप औरोंका नाश करैगा और हे आर्यमित्र तुमको बचादेवेंगे२कुल का मरना सुना ॥ ४४ ॥ आर्यमित्र ने कास्यप का कहना शीघ्र करके कपट रहित होकर महादेव का सेवन किया, जब देह के ऊपर उदेही दूसरी देह इकट्ठी करनेलगी, यह गति होगई तब ॥ ४५ ॥ दया सहित पार्वती ने प्राणगये पीछे बालक को दूध पाना किस काम का है और खेत सूखने पीछे मेघ

देव इष्ट भक्तहिँ द्रुत दीजै, लय कुल होत रक्खि अब लीजै ॥
देखि दया सु कह्यो हर देवहु, सूत मदीय वृखभ यह सेवहु॥४७॥
आर्यमित्र तब प्रीति परायन, हर वृख जेंज्यो द्वै रु दस१२हायन॥
भजी दिलीप नंदिनी जा भति, सूतहु भद्र भज्यो हित संगति४८
संग रहे छाया सम नतिसन, वारह१२अब्द चरायो बन बन ॥
वृख व्है तुष्ट दयो सूतहिँ वर,तवकुल वढहु फुल्लि फलि बहुतर४९
गिरिस दत्त अब धारि परिग्रह, सुगुन प्रजा तुम रचहु सक्ति सह॥
करि हित मोहि चरावन कारन,चतुर भजहु उपपद अब चारन५०
सु सुनि सूत आये वृख संगहि,कुलवर्द्धन हुव बर सु दयो कहि॥
भक्ति प्रसन्न निदेस कर्‌यो भव,तिय बिनु किम बढिहै संतति तव५१
सूत जाति निस्सेस मिटी सव, इक्क करहु आनर्त जाहु अब ॥
जो पृथुभूप तुमहिँ दिय जनपद, है अतिपुराय तीर्थ पावन ह्रद।५२।
छम मम लिंग जहाँ छबि पावत, सोमनाथ अभिधान कहावत॥
तिहिँ मंदिर वासुकिकी तनया, अवरीनाम सती हतअनया।५३।
उभय२घटी निस रहत सु आवत,रचि हित पूजन मोहि रिझावत॥
नटन१गान२आदिक करि नवनव,भनत प्रनामि पति उचित देहु भव
तँहँ तू जाय भजहु बरि ताकौं, जँनिहै वह कुल वढन प्रजाकौं॥

का सींचना क्या है ॥४३॥ हे देव ! भक्त को वांछित वर शीघ्र दीजिये और नाश होते कुल की रक्षा कीजिये,१हे सूत मेरे वृषभ की सेवा कर २सेवन किया३बारह वर्ष पर्यन्त राजा दिलीप ने नन्दिनी नामक गऊ की सेवा की थी उस भांति सूत(आर्यमित्र)ने वृषभ का हित सहित सेवन किया ४ नम्रता से शिव की दीहुई परगह(परिजन)को धारण करके श्रेष्ठ गुणवाले सन्तान रचो और मुझको हित के साथ चराने के कारण चारण उपपद धारण करो।५०। ५महादेव ने आज्ञा की कि स्त्री के विना तेरा वंश कैसे बढेगा॥५१॥सूत जाति तो सम्पूर्ण मिट गई इसकारण से एक हमारा कहना करके आनर्त देश (द्वारका प्रान्त) में जा. वह देश सूत [सूत कुल के आदि पुरुष] को राजा पृथु ने दिया था ॥५२॥ वहां पर मेरा समर्थ लिंग शोभित है. सोमनाथ नाम कहलाता है६वासुकि नाग की पुत्री विपदा मिटानेवाली७नृत्य८नवीन नवीन करके कहती है कि हे महादेव मेरे योग्य पति दे९सेवन कर१०सन्तान

सो जातहि सिर धरि मम सासन, आदर तव करिहै तजि आसन
अग्गैं सैन तुमरोहि देस वह, सरजहु प्रजा तहाँ रहि सुख सह ॥
पौरानिक तव जपत पुँरारे, स्वीय देस आनर्त सिधारे ॥ ५६॥
तँहँ तैसँहि पाय अवॅरी तिय, करि गेहाश्रम प्रजा प्रकट किय॥
सत रु वीस १२० उपजे तिनके सुत,
जिनतैं चारन खरवि १२० भेदजुत ॥ ५७ ॥
तिनमैं नवम१भेद वैरोचन, जामैं हम सबही मिश्रणाजन ॥
हमरे पुव्वपुरुख कातरकटु, चराडकोटि१तिनदिनन हुते पटु।५८।
बुल्लत मिश्रित गुंफि छ६वानी, जिन्ह अभिधा मिश्रन जगजानी
प्रकटि वादँ दिसदिस जय पायो, वाँदिविहण्डन विरुद कहायो५९
है जिनकेहि नाम मिश्रन हम, वे तिहिं समय हुते जयँ उद्यम॥
पायो तिन नृपसौँ पट्टालय, जु इतरँ नृपन राज्य सम कृतजय६०
इतरँहु वहु चारन नृप आश्रित, है तिन्ह नाम सुनहु प्रभु करि हित
संभुदेव२उद्धव३संकरखन४, कासीनाथ५अमर६विद्याधन ॥ ६१ ॥
चन्द्रदेव७भास्कर८वाचस्पति९, देवीदास१०मुरारि११महामति ॥
इत्यादिक पौरानिक सूरिनैं, दये धाम पन्द्रह१५पन्द्रह१५दिन ६२
पुनि मागध हरिसेन१प्रभाकर२,ईश्वर३चन्द्र४विजय५गुनआकर ॥
च्यारि४भट्ट धनदेव१देवमनि२, खेमपाल३भैरव४विद्याखँनि॥६३॥
इनकौँ पुर पंच५रु चउ४अप्पिय,मिजलन इम कंगुर भुव मप्पिय

---

जनेगी १ उठकर ॥ ५५ ॥ २ पहिले से वह देश तुम्हारा ही है ३ महादेव के यह कहते ही वह पौराणिक (आर्यमित्र) अपने आनर्त देश में गया ॥५६॥ ऊपर कहे अनुसार४अवरी नामक स्त्री को पाकर५गृहस्थाश्रम करके सन्तान उत्पन्न की ॥५७॥६ग्रंथकर्ता [सूर्यमल्ल]७कटु बोलने में कायर ॥५८॥८ छहों भाषा को मिलीहुई गूंथकर बोलते थे इससे उनका९नाम मिश्रण हुआ १०शास्त्रार्थ करके११वादिविहंडन ऐसी स्तुति कहाई(मिश्रणों को चारणों के याचक लोग वादविहंडन कहते हैं)॥५९॥१२उद्यम को जीतनेवाले१३दूसरे राजाओं के राज्य की १४ और भी १५पंडितों को १६ विद्या की खान ॥ ६३ ॥

दानसील ऐसो कहुँ दीसैं, हितकरि तो बरनैं हसि दीसैं ॥ ६४ ॥

दोहा

पथ आये जे ग्राम१पुर२, मिजलन अवधि मुकाम ॥
तकि सहजहि मानिक्य³ ते, दिय दुल्लह धुर धाम ॥६५॥
सम्भर अहो उदारता, यह काके⁴ अनुरूप ॥
पट्टालयसे अप्पि पुर, भुवँ किय चारन भूप ॥ ६६ ॥
तदनु चढ्यो पुर तालसौं, दुल्लह करि बहु दान ॥
कंगुर जाय विवाह किय, चोथो४इम चहुवान ॥ ६७ ॥
मनुस्वायंभुव कुल खर्मनि, जल्हन भूपति जत्थ ॥
सीता१२३४।४वरि ताकी सुता, अधिक दयो पुनि अत्थ॥६८॥
वैवस्वत मनुवंस भव, तिन दिवसन लाहोर ॥
करत राज्य केदार नृप, जो उद्धत दल जोर ॥ ६९ ॥
जल्हनके लरि पुब्ब जिहिं, दब्बिलये दुवरदेस ॥
तस बिन्नति जामातसौं, अब मानव किय एस ॥ ७० ॥
कर आब्दिक देनौं कर्‌यो, दुष्ट तदपि केदार ॥
छिति अप्पन वहु छिन्निलिय, उचित तुमहिं उपकार॥७१॥

[ षट्पात् ]

स्वसुर¹⁰ उक्त यह सुनत चढ्यो चहुवान पुरंदर¹¹ ॥

---

ऐसा दानी कोई दीखे तो वर्णन करें नहीं तो वर्णन करने में हसी दीखती है ॥ ६४ ॥ १ मार्ग में २ माणिक्यराज ने ॥ ६५ ॥ इस चोहाण की ३ आश्चर्य देनेवाली उदारता है सो किसके४सदृश है अर्थात् इस उदारता के समान यही उदारता है ५ भूमि पर चारणों को राजा करदिये ॥ ६६ ॥ ६ जिस पीछे ॥ ६७ ॥ स्वायंभू कुल का ७ सूर्य ८ धन दिया ॥ ६८ ॥ ९ सेना के बल से उद्धत था किन्तु अपने बल से नहीं था ॥ ६९ ॥ उस केदार ने पहिले लड़ कर जल्हन राजा के दो देश जीतलिये थे जिनको पीछे लेदने के अर्थ मनु वंशवाले जल्हण ने जमाई से विनती की ॥ ७० ॥ सालाना खिराज देना किया तोभी दुष्ट केदार ने अपनी भूमि छीन ली जिसका तुमको उपकार करना चाहिये ॥ ७१ ॥ १० सुसर का कहाहुआ ११ इन्द्र

बिंटि नगर लाहोर घोर मंडिय घन संगर ॥
केदारहिं करि जेर स्वसुर जनपद[1] दुवरछिन्नैं ॥
दुवरसिवाय लिखवाय च्यारि४कंगुर बस किन्नैं ॥
दिन कछु तदीय[2] अरि ओर दमि[3] सिक्खपाय सिर दिवघसंत[4] ॥
नाहरनरेस संभर[5]नगर लै दुलहनि आयो लसंत[6] ॥७२॥
त्रिसत३००विप्र[7]बुध तत्थ तीस३०पंडित पौरानिक ॥
खट६मागध[9] चउ४भट्ट[10] बिदित बिद्या बल बानिक ॥
तीनलक्ख३०००००पाइक्क[11] लक्ख१०००००सु बिनीत[12] तुरंगम
मत्त सहँस१०००मातंग[13] जानि पब्बय हुव जंगम[14] ॥
ए जाहि सतत[15] सेवत रहैं बहैं दुलभ जस बीतभय[16] ॥
मानिक्यराज लाहोर इम कंकन[17]सह किन्नौं विजय ॥७३॥

[ दोहा ]

स्वीय[18] स्वसुरकी सीममैं, लग्गे अठ८मिलान[19] ॥
तिन संटैं निवसथ[20] इतर, दैनकहे चहुवान ॥ ७४ ॥
न लये ते जल्हन नृपति, दै दायज सब द्रव्य ॥
करे बिदा बर१कन्यका२, भुव छुराय निज भव्य[21] ॥ ७५ ॥
इम नृप संभर आयकै, कियउ राज्य दुख कढ्ढि॥
धर्म अनुग[22] भुग्गी धरा, बैरीगन रन्न बढ्ढि[23] ॥७६ ॥
सौत्रामणि पंद्रह१५सैवन[24], बाजपेय[25] मख बीस२० ॥

---

१स्वसुरा के देश२उस जल्हन के अन्य शत्रुओं को३दंड देकर४मस्तक से आकाश को घिसता हुआ(यह लोकोक्ति है कि विजय पाकर ऊपर को उठेहुए का मस्तक ऐसे जाता है कि जैसे मस्तक से ब्रह्मांड को घिसता हुआ जाता होवे)५सांभर नगर में६शोभायमान होताहुआ७ब्राह्मण जाति के पंडित८चारण जाति के पंडित९वड़वा भाट१०स्तुतिपाठ करनेवाले भाट११पैदल१२शिक्षा पायेहुए घोड़े१३हाथी मानों१४चलतेहुए पर्वत हैं ऐसे१५निरन्तर१६निर्भय होकर यश को धारण करता है१७कंकण डोरड़ों सहित विजय किया॥७३॥१८अपने ससुर की सीम में आठ१९मुकाम हुए थे वे ग्राम दान करादिये जिनके बदले में दूसरे २०ग्राम चहुवाण ने देने कहे ॥ ७४ ॥२१राजा केदार से अपनी सुन्दर भूमि छुडाकर ॥ ७५ ॥२२धर्म के साथ२३काटकर ॥ ७६ ॥ २४ यज्ञ २५ यज्ञविशेष

चयारि४बृहस्पति सव चेयनें, अट्ठ८करे अवनीस ॥ ७७ ॥
ईडरपति जयमल्ल१नृप, दसपुरपतिँ रतधीर२ ॥
पद्मसेन३गुग्गैरपति, हंसीपति हम्मीर४ ॥ ७८ ॥
नीलकेतु५ग्वालेर नृप, पट्टनिपति हरपाल६ ॥
सुपहुँ इते रक्खे समरँ, नाहर काल कराल ॥७९॥

षट्पात्

प्रकटे दस१०गुन पूर सूर मानिक्यराज सुत ॥
सुनहु मुहुकर्मा १३५।१रु लाल१३५।२हरिसिंह१३५।३नीतिजुत॥
सुत चउत्थ४सद्दूल१३५।४पूर्णराज१३५।५सु हुव पंचम५ ॥
छठो६मौक्तिकराज१३५।६अनुज निर्वान१३५।७वीतंभ्रम ॥
पुनिकृष्णराज१३५।८अष्टम८पँथितलसनराज१३५।९अतिबलनवम
सब लघु प्रबालराज१३५।१०हु सुमति कथित एह अनुंरीति क्रम८०

दोहा

प्रथम१द्वितीय२तृतीय३पुनि, चउम४पंचम५रु छठ्ठ६॥
स्यामा औरसं ए छ६सुत,कीलाकंर अरिकठ्ठ ॥८१॥
उभय२जनैं आसावरी,अष्टम८नवम९उदार॥
सीता सुत सप्तम७दसम१०, वाढन कुल विस्तार ॥ ८२ ॥

पादाकुलकम्

इत केदार पुनि सु कंगुर गय,लरिलरि थक्यो जिहिं न लहो जय
जल्लहन प्रबल पाय चउ४जनपद, चहुवानन संबंध महामद॥८३॥

१यज्ञविशेष२राजा३मन्दसोर का पति ॥७८॥ ४ श्रेष्ठ राजा नाहर ने काल के समान भयंकर होकर इतनों को ५ युद्ध में रक्खे (मारे) ॥ ७९ ॥ ६ भ्रम रहित ७ प्रसिद्ध ८ पिछली रीति के क्रम से हुए ॥ ८० ॥ ९ स्यामा के उर से शत्रुओं रूपी ११ काष्ठ के ऊपर १०अग्नि रूपी हुए ॥ ८१ ॥ ८२ ॥ लाहोर का राजा केदार कांगरे जाकर लड़ लड़ कर थकगया परन्तु जय नहीं पाया क्योंकि राजा जल्हण चार देश पाकर प्रबल होगया था और चहुवाणों से सम्बन्ध होजाने के कारण मदयुक्त था ॥ ८३ ॥

भिरि तानैं केदार भजायो, असुंलोभी लाहोर सु आयो ॥
जिहिं निज नंक कटन नन जान्यो, पर सहाय करि नास प्रमान्यों ८४

दोहा

इक पत्तन मकदूनियाँ, इत जनपद यूनान ॥
जवन सिकंदर नाम जँहँ, सूर भयो सुलतान ॥ ८५ ॥
पुनि तिंहिं संगर रूमपति, संहरि दारासाह ॥
रूम तखत पायो रुचिर, दै सत्रुन उर दाह ॥ ८६ ॥
नोसावौं बेगम निपुन, अरु दुवरतास वजीर ॥
इक बली नास१रु अपर, विदित अरस्तू२वीर ॥ ८७ ॥

षट्पात्

अर्ब१वलख२ईरान३आदि मंडल करि अप्पन ॥
आयो गजनी अवधि थिरा हाकिम निज थप्पन ॥
अटकें लंघि तस इतहु अमल करिबो मन आयो ॥
पावनं आसय पत्र प्रथम लाहोर पठायो ॥
अब आत हमहु केदार उत कैसी तुम चाहत कहहु ॥
कै होहु अनुग आदाब करि रन के सज्जहु दृढ रहहु॥८८॥
दुमति स्यार केदार हुतो बिरचैं यह चाहत ॥
मिलैं कबहु मृगराज करैं पीलुहिं प्रतलाहत ॥
हमहु चर्म१कछु हड्ड२पलल३पूतिहु तब पावैं ॥
दलि जल्हन तस देस अखिल जिंहिं बल अपनावैं ॥

प्राण का लोभी२उसने अपना नाक कटना नहीं जाना॥८४॥मकदूनिया नामक पुर यूनान देश में था जहां सिकंदर नामक यवन बहादुर ने बादशाह दाराशाह को युद्ध में मारकर रूम का सुन्दर तखत पाया॥८६॥उसके ३नोसाबा नामक चतुर बेगम (स्त्री) थी४दूसरा ॥८७॥५भूमि पर६अटक नदी उतर कर७लाहोरवालों का क्या अभिप्राय है इसको जानने के लिये८सेवक॥८८॥दुर्बुद्धि गीदड़ राजा केदार पहिले से यही करना चाहता था कि जो कभी सिंह मिलजावे तो अपनी हाथल (थप्पड़) से हाथी को मारैं उनमें से कुछ चमड़ी हड्डी मांस और दुर्गन्ध हमको भी मिले इसप्रकार उस बलवान के बल से

इम चित्ति सिकंदर पत्र वह जान्यौं सेवधि रंक जिम ॥
कन्या स्वकीय व्याहन कहि रु इत बुल्लिय जवनेस इम ८९

दोहा

इक्खहु कलि जुग घोर यह, रनदुल्लह नृपराम ॥
कन्या मिच्छहिं दैन करि, किय खल अनुचित काम।९०।
सजातीयकै देस जो, सो जिहिं अधम सह्यो न ॥
दुहिता जवनहु अत्थदै, भंड्यो कुलहि त्रि३भोन ॥ ९१ ॥

षट्पात्

सहसा भिंटत सिंह करत जिम प्रनति कंपि खिखि ॥
द्विरद१लुलाय२दिखात लेह यागति अनेक लिखि ॥
दै कग्गर केदार सजव बुल्ल्यो सु सिकंदर ॥
अक्खी तुम इत आय करहु जल्हन हमरे कर ॥
तनया मदीय तो दै तुमहिं जाति सबहि करिहै जवन ॥
तुम सहि धरहु सब सिर तुजक[1] भुग्गहिं हम कंगुर भवन ॥९२॥
करि आयउ दरकुंच सुनत दल[2] प्रबल सिकंदर ॥
जल्हन नृप यह जानि सुतर[3] पठयो पुरसम्भर ॥
इतर[4] नृपहु अनुकूल बिहित जानैं ति बुलाये ॥

---

जल्हन को मारकर उसका देश हम ले लेवें यह विचार कर सिकंदर के उस पत्र को जैसे रंक के हाथ धन लगै तैसे जानकर, अपनी कन्या को उसके साथ व्याह देना कहकर सिकंदर को इसप्रकार बुलाया ॥ ८६ ॥ हे रण के दुल्लह रावराजा रामसिंह इस घोर कलियुग को देखो कि म्लेच्छ (नीचजाति) को कन्या देना करके उस दुष्ट ने अनुचित कर्म किया ॥ ६० ॥ अपनी जातिवाले के वह देश था सो नहीं सहकर यवन के अर्थ पुत्री देकर तीनों लोकों में अपने कुल की निन्दा कराई ॥ ६१ ॥ सिंह के अचानक मिलजाने से जैसे लौंमड़ी (लोंगती) धूजकर हाथी और भैंसों को पता देती है तैसे अनेक लेख लिखकर केदार ने पत्र देकर सिकंदर को शीघ्र बुलाया. जल्हन को हमारे हाथ में देदो तो मेरी पुत्री तुमको देकर हमारी सब जाति (क्षत्रियों) को यवन करदेवेंगे १ यह तुर्की शब्द है जिसका अर्थ दबदबा अथवा बंदोबस्त है ॥९२॥ २ प्रबल सेना के साथ ३ सुतर सवार (खबर देनेवाला ऊँट का सवार) ४ अन्य राजा भी जो अपने अनुकूल थे उनमें से उचित समझे तिनको

सुनत मिच्छ* संक्रमन इते सम्मलि चढि आये ॥
पट्टनिनरेस हरपालसुत करन१नाम जदुकुल तरनि+ ॥
तोमर÷प्रताप२श्रीनैरपति चंदेरीपति चन्द्रमनि३ ॥ ९३ ॥
पब्बागढ छितिपाल गंगदेव४हु बडगुज्जर ॥
चंदाबारी अधिप चंदकुल कलस गदाधर५ ॥
भुजपति गोहिल अमर६भीम७सैंगर भरेहपति ॥
चाहिल गोकुल चन्द्र८सहित हंसीपति सम्मति ॥
मानिक्यराज९सम्भरमुकुट बैस[2] अमर१०सिवगढ सुपहु ॥
चित्रांग११गोर[3] सिंधुप चढे बिरचन रन इत्यादि बहु ॥९४॥
अटक[4] लंघि इत जवन कटक[5] हंकिय दरकुंचन ॥
ताजी[6] तुरग[7] त्रिलक्ख३०००००लक्ख पंचक५०००००पदाति[8] गन॥
प्रथम फेट मुलतानराज लिन्नी जयमंगल ॥
चढि धारन लरि चंड पर्‍यो तिलतिल करि अरिदल ॥
लाहोर तदनु[9] पहुचंत जवन समुख जाय केदार[10] सठ ॥
करि प्रनति भेट उपहार[11] करि स्वीय[12] निलय लायउ सहठ[13]९५

दोहा

नर[14]कर पूपी[15] जानि जिम, व्है नत[16] लूम[17] हलाय ॥
उदर दिखावत स्वान[18] इम, हुव केदारहु हाय ॥९६॥
कन्या निज दिय मिच्छकँहँ, सो तिहिं रच्छक[19] संग ॥
पठनि पठाई रूमपुर, जवन सज्ज हुव जंग ॥ ९७ ॥

षट्पात्

*म्लेच्छ का चलना सुनकर+यदुकुल का सूर्य÷तँवर॥९३॥ १राजा २बैस जाति का क्षत्री ३ गोड़ ॥ ९४ ॥ ४ अटक नदी को लांघ कर ५ सेना ६ ताजी देश के उत्पन्न हुए ७ घोड़े ८ पैदल ९ जिस पीछे १० केदार नामक मूर्ख राजा ११ सामग्री भेट करके नम्रता सहित १३ हठ पूर्वक १२ अपने घर में लाया ॥ ९५ ॥ १४ जैसे मनुष्य के हाथ में १५ पुड़ी (रोटी) देखकर १६ नम्र होकर १७ पूँछ को हिलाता हुआ १८कुत्ता पेट दिखाता (पगों में पड़ता) है तैसे ही खेद का विषय है कि केदार होगया ॥ ९६ ॥ १९ सिकंदर ने अपने रक्षक साथ देकर ॥ ९७ ॥

कंगुरपर अब कटक[1] सज्जि किय कुंच सिकंदर ॥
जल्हनके माहिमान भये सम्मुह सह[2] सम्भर॥
हुव आहव[3] आरंभ लगे हय[4]१गय[5]२नर३लोटन ॥
लरि दिनदिन[6] छकि लोह रत्ति[7] सुरैं[8] पटकोटन ॥
नाहर[9] नरेस जल्हन निलय[10] क्रमि निसीथ[11] भोजन करैं ॥
पुनि कछु अनेह[12] लै सब नृपन उचित मंत्र तँहँ उद्दरैं॥९८॥

दोहा

इक अमंत्र[13] सब नृप असन[14], करि समंत्र[15] कछुकाल ॥
सोवैं सिविरन[16] प्रात पुनि, जुज्झैं रचि दल जाल ॥ ९९ ॥
अचलभानु प्रतिहार इक, सो जल्हन सामंत[17] ॥
पंहु[18] मंगल कुल बैरपैं, इच्छैं सम्भर[19] अंत ॥ १०० ॥
कुल जद्दव भूपति करन१, चाँहिल[20] गोकुल चन्द२ ॥
सम्भर अग्गैं संहरे, इनके१जनक२अतन्द्र[21] ॥ १०१ ॥
सो चिंतत दोउ२न सिविर, प्रविसि छन्न प्रतिहार ॥
बुल्ल्यो अवसर बैरको, अब जिन टरहु उदार ॥
हरपाल१रु हम्मीर२हनि, भाखत तुमकों भीत ॥
तक्कहु भोजन संग तस, धिक नय[22] उभय२अधीत[23] ॥१०३॥

षट्पात्

---

१ सेना २ चहुवान सहित ३ युद्ध प्रारंभ हुआ ४ घोड़े ५ हाथी गुड़ने लगे६दिन में शस्त्रों से छककर ७ रात्रि को ८ डेरों में आजावें ९ माणिक्यराज चहुवान जल्हण के१०महलों में जाकर११आधीरात को१२कुछ समय ॥ ९८ ॥ १३ एकपात्र में सब राजा सलाह सहित सामिल १४ भोजन करके१५मंत्र सहित१६डेरों में शयन करें ॥ ९९ ॥ १७ जल्हन का उमराव १८ राजा मंगल (मंडोवर के पड़िहार मंगल को चहुवाणों ने मारलिया था उस) के वैर में १९ माणिक्यराज चहुवाण को मारना चाहता था ॥ १०० ॥ २०चाहिल जाति का क्षत्रिय. इनके पिताओं को चहुवान ने आगे २१निरालसी होकर मारा था ॥ १०१ ॥ उस बात को याद करके इन दोनों के डेरे में जाकर प्रतिहार अचलभानु ने कहा कि वैर लेने का यह समय है सो अब नहीं टलना चाहिये ॥ १०२ ॥ तुम दोनों के २२ नीति २३ पढने को धिक्कार

अचलभानु प्रतिहार भेद पटकत इन अन्तर॥
चाहिल१जद्दव२चविर्यं अवहि ताको नहिं औसर ॥
माँहि माँहिं लरि मरन बुरो नयसूरि बतावत ॥
जब टरिहै यह जवन उचित यह तब उर आवत ॥
यह कंगुरेस बांधव अखिल आये हम मिच्छन लरैं ॥
भीरकी बेर व्है अरि भनहु किम जल्हन अपकृत करैं १०४

दोहा

सबल बहुरि नृप सम्भरी, जो किम दव्यो जाय ॥
जीतैं पुनि अज्जन जवन,नीको सोहु न न्याय ॥१०५॥
अचलभानु तब उच्चरी, सिविरं रही तस सेन ॥
सद्दहु किन रजनी समय, तकि जल्हन गृह तेन ॥१०६॥
जवनेस हु यह जानिकैं,मिलि तुमकौं करि मित्त ॥
लंघि अटक जैहैं लघुंहि, चुक्कहु यह सुहि चित्त ॥१०७॥
अज्जन१जवनन२घोर इम, समर भयो दिन सत्त७॥
अचलभानु दिन अठम८हि, घल्ली खल्ल पद्द घंत्त॥१०८॥

षट्पात्

दिन हिंदुन विपरीत बहुत प्रतिहार कही जब ॥
जद्दव१चाहिल२जुगल२भये मारन तयार तब ॥
अहं लरि सब अवनीपं रत्ति आये जल्हन घर॥

---

है ॥ १०३ ॥ १ कहा २ बैर लेने का यह समय नहीं है ३ नीति के पंडित लोग माहोमाह लड़ने को बुरा कहते हैं ४ म्लेच्छ से लड़ने को ५ जल्हन का अपकार कैसे करें ॥ १०४ ॥ फिर यहां पर ६ चहुवान सेना सहित है सो कैसे दबाया जासक्ता है फिर चहुवाण को मार लेने से सिकंदर ७ आर्यों के घर (आर्यावर्त) को जीत लेवे सो भी उचित नहीं है ॥१०५॥ ८ चहुवाण की सेना तो डेरों में रहती है और उसको जल्हन के घर में अकेला देख कर ९ रात्रि में क्यों नहीं मारते ॥ १०६ ॥ १० शीघ्र ही चलाजावे ११ यह चूकते हो सो आश्चर्य है ॥ १०७ ॥ १२ आर्यों में और यवनों में १३ घात॥१०८॥ १४ दिन में सब १५ राजा लड़कर १६ रात्रि को

इक्क थाल करि असन[1] बैठि मंडिय रहस्य[2] बर ॥
तँहँ दृग बचाय चहुवान उर दृढ बल करन[3] कटार दिय॥
उट्ठिय समाज[4] भैचकि[5] अखिल चूक चूक जितातित चविय[6]१०९
छत[7] लग्गत चहुवान उलटि अरिमुख कर झारिय ॥
कृकं[8] समेत सिर तास मोरि प्रतिमुख[9] इम मारिय ॥
चाहिल गोकुलचंद्र गदां[10] पटकी तदनंतर[11] ॥
अचलभानु प्रतिहार भयो सम्मलि कृपान[12] कर ॥
सिर दुव[13]फिराय फोरे नृपहु गहि चाहिल१प्रतिहार२गल॥
सत अग्ग तीस१३०तिनके सुभट महत्त[14] किन्न दैदै मतल[15]११०

[ दोहा ]

सौधन[16] बिच हुव चूक सुनि, सबके बंधु१सिपाह२ ॥
अंदर पैठे ऐँचि[17] आँसि, रचत परस्पर बाह ॥ १११ ॥

[ षट्पात् ]

करन भ्रात जद्दव मुकुंद सम्मुह बढि आयउ ॥
नृप सालक[18] तोमर प्रताप हनि ताहि गिरायउ ॥
अंधकार निस[19]अतुल भयो अप्पन१पर२भान[20] न ॥
सह जल्हन सब सुपहु[21] परे गेहहि बिनु प्रानन ॥
चितांग गोर[22]१गोहिल अमर२तीजो तोमर चंद्रमानि३ ॥

---

१भोजन २ श्रेष्ट सलाह करने लगे ३यादव करण४राजाओं का समूह५भय से चकित होकर ६ कहा॥१०९॥७ घाव लगते ही ८ गला सहित मस्तक मरोड़ (बल दे) कर ९ उलटे मुख (पीठ पीछे) १० गुरज ११ जिस पीछे १२ तरवार हाथ में लेकर शामिल हुआ. चाहिल और प्रतिहार इन दोनों के १३ गले (कंठ) पकड़ कर फिराकर राजा माणिक्यराज ने शिर फोड़दिये और इनके एक सौ तीस सुभटों को १५थप्पड़ों की दे दे कर१४ मारडाले १६महलों में चूक हुआ सुनकर १७ तरवारें खींच कर ॥१११॥ १८ माणिक्यराज के शाले ने १९ रात्रि के अत्यन्त अन्धेरे में २० अपने पराये का ज्ञान नहीं हुआ २१ सब राजा घर में ही बिना प्राण होकर गिरे२२गोड़

उव्वरि इतेहि भोननं भंजिग इतर भूप पोढे अवनि॥११

[ दोहा ]

बिनु भूपन अवसेस बल, रचैं कहाँलग रारि ॥
आये आलय अप्पनैं, ते चखाय तरवारि ॥ ११३ ॥
सिद्धहि जय जवनेसकौं, दिन्नौं यह जगदीस ॥
अग्गैं आवन अहरयो, उमडि रूपपुर ईस ॥ ११४ ॥

[ षट्पात् ]

केदारहिं कंगुर दिवाय सुलतान सिकंदर ॥
किय सम्मुह दरकुंच धनी अज्जनं जित्तन धर ॥
लघु दिल्लियपुर लंघि अग्ग पूरबदिस आवत ॥
बहुरि अज्जनृप बहुत भये अड्डे उफनावत॥
स्फुरसेन१प्रथम सैंगरनृपति कालंजरपति रोध के
इतरहुं बुलाय ढिगके आधिप दुव२अवसर दि
कनउजपति वसुदेव२भूप रठ्ठोर सज्ज हँ॥
दतियापति रनमल्ल३भंडं भूपति ४तँहँ ॥
सूकरराज प्रताप५तोगद्दुग्गैर म ति ॥
मथुरापति मधुपाल७कुपित जुरे कति ॥
रन तुमुल मास इक१लग रह्यो दई विजय जवनन
इक संग नृपन पटके अरव भनि उपाय निप्फल भयो ॥११

दोहा

तिलतिल चढि धारन तवहि, समर भयो ॥
कालंजर जल चढ्ढिकैं, निवस्यो त्रिदिवं अनेनं ॥ १

१अपने घरों को भागे२अन्य राजा भूमि पर सोगये (मारेगये) ॥१ , २॥३
की सेना४अपने घर आये ॥ ११३ ॥ ५ वनावनाया (साधा) ॥ ११
६आर्यों की भूमि जीतकर धनी (स्वामी) होने को ७ शीघ्र ८ ६
भी समीप के राजाओं को बुलाकर १० रात्रि में सोतीहुई सेना र
मारा ॥ ११५ ॥११ नगर विशेष१२सूकरक्षेत्र का राजा१३घोर संग्राम१४
साथ घोड़े उठाये ॥ ११६ ॥१५ स्वर्ग में बास किया१६पाप रहित ॥ ११७

चालुकराज प्रताप२पुनि, नृप गोतम रनमल्ल३ ॥
तोग४बिंद ए४रनतल्प[1], ढेहि[2] सोये धरढल्लै[3] ॥ ११८ ॥

[ षट्पात् ]

समर[4] परत फुरसेन करत उज्जल कालंजर ॥
इक्खि[5] समय नृप इतर घेर तजि तजि पत्ते घर ॥
मरत च्यारि४महिपाल हिंदु कोउ न अड्डो हुव ॥
अज्जन[6] की अबला[7] सु भिंटि मिच्छन चंपी भुव ॥
प्रत्यंतराज[8] जयमत्त पुनि दिन कछु अंतरवेद[9] रहि ॥
तजि पुब्ब सरंनि[10] तिब्बत तरफ चल्यो पलटि दरकुंच चहि ११९
पूरब जावत पाहि लगे जब नटन नजूमी[11] ॥
मुररि गयो वह[12] मिच्छ रट्ठ[13] तिब्बत तव रूमी ॥
दिन कितेक तिहिं देस रह्यो बिहरत मृगयारंत[14] ॥
प्रचुर[15] एन[16] पुष्कलक[17] सरन बेधे बन संहत ॥
बल असह पुच्छि गणाकन[18] बहुरि जनपद[19] चीन सु जातभे ॥
इत उतहु बैठि पोतन[20] उदधि[21] दिस दिस सुगम दिखातभे १२०

[ दोहा ]

किते कहत दक्खिन दिसहु, पोतन[22] बिरचि प्रयान ॥
गयो सिकंदर दूर लग, इक्ख्यो उदधि अमान[23] ॥ १२१ ॥
भयकारक अग्गैं भ्रमन[24]१, बहु जलसत्व[25]२बिलोकि ॥

---

३ भूमि की ढाल थे सो२गिरकर १ रणशय्या में सोये ॥ ११८ ॥ ४ युद्ध में ५ समय देखकर६आर्यों की भूमि रूपी ७स्त्री को म्लेच्छों ने मिलकर दबाई ८ म्लेच्छ देश का राजा कुछ दिन ९ अन्तर्वेद (गंगायमुना के बीच में रहा १० पूर्वदिशा के मार्ग को छोडकर ॥ ११९ ॥ ११ ज्योतिषियों ने इसको पूर्व में जाने से मना किया तब १२ वह रूम का बादशाह मुड़ कर तिब्बत के १३ राज्य में गया १४ शिकार में रत होकर १५ बहुत १६ हरिण और १७ कस्तूरिये हरिणों (गन्धमृगों) को१८ज्योतिषियों को फिर पूछ कर १९ चीन देश में गया २० नावों में बैठकर २१ समुद्र को सुगम दिखादिया ॥ १२० ॥२२नौकाओं में बैठकर गमन करके२३अमाप (प्रमाण रहित) देखा ॥ १२१ ॥२४जल के भँवर (गोलाकार फिरना) २५ जल के जीव ॥ १२२ ॥

मग वह जान्यौं कालमुख, रह्यो सबन तब रोकि ॥१२२॥

[ षट्पात् ]

मुरतबेर नल इक्क[1]कांत अयमय बनवायो ॥
पारद[2] जिहिं बिच पूरि प्रथित[3] तिहिं ठाम रुपायो ॥
सालभंजिका[4] इक्क रुचिर[5] ताके सिर रक्खिय ॥
चरननसौं भुजअंत कठिन कलजंत्र[6] तत्थ किय ॥
जब आत निकट बाडवज्वलन[7] वह रसेंद्र[8] तब उच्छलत ॥
तसं[9] जोर आनि जिम जिम लगत तिम तिम पुत्तलि कर हलत ॥१२३॥

[ दोहा ]

यह प्रबंध करि मिच्छ वह, चलि आयउ पुनि चीन ॥
सुनी खबर तँहँ सदनकी[10], कलि[11] रूसिन जिम कीन ॥१२४॥

[ सौराष्ट्री ]

( दोहा )

नोसाबा जिहिं नाम, सो बेगम याकी पकरि ॥
धंकि[12] लैगो निज धाम, मुलक रूसको मिच्छपति[13] ॥१२५॥
सु सुनि सिकंदरसाह, सजवँ[14] कुंच करि चीन सन ॥
रूस अटक नदि राह, गंजन अरि नल जुतगयो ॥१२६॥
रूसी बहु हनि रारि, देस जारि करि छार[15] द्रुत[16] ॥

---

पीछे फिरते समय १ लोहे का मनोहर नल बनवाकर उसमें २ पारा भर दिया वह ३ प्रसिद्ध नल वहां पर रुपवा दिया उसके ऊपर एक ५ सुन्दर ४ पुतली रख दी ६ कल यंत्र लगादिया (कल का यन्त्र कहने का प्रयोजन यह है कि आप से आप चलने वाला यन्त्र) ७ बड़वाग्नि जब समीप आवे तब वह ८ पारा उफनता है ९ उस (पारे का) जोर ज्यों ज्यों लगे त्यों त्यों उस पुतली का हाथ हिलता है वह यह जनाता है कि इधर कोई मत आओ ॥ १२३ ॥ रूसियों ने रूम में जाकर ११ युद्ध किया वह अपने १० घर की खबर सुनी ॥ १२४ ॥ १२ क्रोध करके १३ म्लेच्छपति) आर्यावर्त के बाहर जितने रहनेवाले हैं उन सबको प्राचीन ग्रन्थकारों ने म्लेच्छ और यवन लिखे हैं इसी कारण से इस ग्रन्थ में भी अन्य देशवासियों के लिये ये शब्द लगाये गये हैं)॥ १२५ ॥ १४ शीघ्र ॥ १२६ ॥ १५ भस्म करके १६ शीघ्र ॥ १२७ ॥

लायो गृह निज नारि, जो प्रसारि जितत्ति जसहिं॥१२७॥

दोहा

इत संभर रानी चउ४हि, सुनि मृत नाहर१३४सूर ॥
गई त्रिदिव करि सहगमन, पति सेवन मतिपूर ॥१२८॥
भूप मुहुकर्मा१३५भयो, छंम संभर धरि छत्र ॥
सिक्ख्यो सब गुन जनक सम, मति१नय२धर्म३अमत्र१२९
किय कुकृत्य केदार जो, अभिधा धरि उपचार ॥
अनुचित कर्महिं जग अबहु, कहतजात केदार॥१३०॥
गयो जवहि जवनेस गृह, रन तव रचि अनुरूप ॥
केदारहु किन्नों कुणपं, भीम सिंधुपति भूप ॥१३१॥

इतिश्री वंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे१ तृतीय ३ राशौ वीतिहोत्रचण्डासिवंशवर्णने माणिक्यराज१३४प्रतिशरदस्त्रोहाऽभिसरणपुनर्नीतशाकम्भरराज्यवर्द्धनद्वितीयद्वितीयाऽऽशावरी १३४।२ तृतीयजयमा१३४।३चतुर्थसीतो१३४।४पयमनप्रतिशिविरपुर१ग्रामा

---

२ सती होकर १ स्वर्ग गई ॥ १२८ ॥ ३ समर्थ ४ पिता के समान ५ पात्र ॥ १२९ ॥ लाहोर के राजा के ६ दान ने यह बुरा कार्य किया इससे ८ व्यवहार में उसी ७ नाम को धारण करके अनुचित कार्य करने में ९ केदार कहाजाता है अर्थात् अनुचित कार्य करने की अवस्था में राजपूताना में अब तक यह लोकोक्ति प्रसिद्ध है कि "ओ केदारो क्यों कर पार जासी" इसका भावार्थ यह है कि लाहोर के राजा केदार ने सिकंदर को बुलाकर अपनी जाति का नाश किया था ऐसे यह पुरुष भी करता है अथवा केदार के समान अधम काम छेड़ा है सो कैसे पूर्ण होगा ॥१३०॥ सिकंदर अपने घर को चलागया जिस पीछे सिन्धु देश के राजा भीम ने अपने सदृश(भयंकर)युद्ध रचके केदार को भी १०मारलिया॥१३१॥ श्रीवंशभास्कर महाचम्पू के पूर्वायण के तीसरे राशि में अग्निवंशी चहुवाण वंशवर्णन में माणिक्यराज का प्रति शरद ऋतु में शस्त्र पूजा करके शत्रुओं का विजय करना, और प्राप्त हुए सांभर के राज्य को बढाना, द्वितीय विवाह में दूसरी आशावरी तीसरी जयमा चौथी सीता से विवाह करना, प्रति मुकाम पुर ग्राम आदि ब्राह्मण और चारणों को देना, अकृतव्रण मुनि का मृत के वंश को श्राप देना, और अष्टप्रकार से आराधन करके पार्वती

२ऽऽदिविप्र १ पौराणिका२ऽऽर्य्यपर्ण्णाऽकृतब्रणसूतसन्ततिशपनस मारांधितसाम्बशिवसेविततद्वृषभदत्तवरपौराणिकाऽऽर्य्यमित्रपुनः स्ववंशवर्द्धनसमाससूचनसमुपयतसीतश्वाशुर्य्यशुभशक्तदान्तलाहो-रराजकेदारमत्सारिकतद्देशचतुष्क ४ समुद्धरणजयमल्लादि ६ भूभुजङ्गनिपातनमुहुःकर्म्मा १३५ दिसम्भरकुमारदशको १० ढ्ढवनकझ्रेशजल्हणादोर्दमितपलायितकेदारसमात्तरूमयूनानिसिकन्दरमत्यन्तेन्द्रसमाव्हानसम्भर १ यादवा २ऽऽद्याऽऽर्य्यनृपजल्हणसहाय्यकरणरूमप्रेषितपरिणीतकेदारदुहितृकसिकन्दरयुद्धाऽभिसरणप्रतिहाराऽचलभानुप्रतियुद्धप्रारब्धविक्रमाऽऽर्य्यभूपसमूहभेदनकर्णगोकुलचन्द्रा२ऽऽदिभूरिभूमीशपरस्परसमापनम्लेच्छराडार्य्यावर्तसमभिसरणपुनःसंसृष्टसम्पातवहुनृपमारण १ विजयन २ कृतानेककौतुकसम्भुक्तचीनादिविषयविभवप्रकुपितगतयवनेन्द्ररूसराणनिपातनदग्धतद्देशरूपराजपत्नीप्रत्यानयनमाणिक्यराज १३४राज्ञीचतुष्क ४ सहगमनमुहुःकर्म १३५ शाकम्भराऽधिपत्यप्रापणं सप्तषष्टितमो मयूखः ॥ ६७ ॥ आदितो नवक्रोत्तरशततमः ॥१०१॥

---

सहित शिव की सेवा करना, और शिव के वृषभ के दिये हुए वर से पौराणिक आर्यमित्र का फिर अपने वंश को बढाने की संक्षेप से सूचना, विवाही है सीता जिसने ऐसे सुसर का शुभ करने में समर्थ और लाहोर के राजा केदार को दमन करनेवाले चहुवाण का उस (श्वसुर) के चार देशों को निकालना, जयमल्ल आदि राजाओं को मारना, चहुवान राजा के मुहुःकर्मा आदि दश पुत्रों का जन्म होना, कांगुरा के पति जल्हण के भुजों से दंडित होकर भागे हुए केदार का ले ली है रूम जिसने ऐसे यूनानी म्लेच्छ देश के पति सिकंदर को बुलाना, चहुवान और यादव आदि आर्य राजाओं का जल्हण की सहायता करना, केदार की पुत्री से विवाह करके उसको रूम भेज कर सिकंदर का युद्ध को चलना, प्रतिहार अचलभानु से युद्ध प्रारंभ करना, विक्रम का आर्यभूपों के समूह को भेदना, कर्ण गोकुलचन्द्र आदि बहुत राजाओं का परस्पर कटना (समास) होकर म्लेच्छराजा का आर्यावर्त में आना, फिर रचा है समूह जिन्हों ने ऐसे बहुत राजाओं को मारना और विजय करना, अनेक कौतुक करके चीन आदि देशों के वैभव को भोगकर क्रोध करके गये हुए यवनेन्द्र (सिकंदर) का रूस के बादशाह को मारना,

इतिश्रीमदखिलमहीभृन्मुकुटमल्लीमाल्यमकरन्दमद्यमत्तमिलिंदमुखरितचरणाचिन्हिताऽऽरातिचूडबुन्दीपूर्विलासिनीविलासिचाहुवाणचूडामणिभारतीभागधेयहड्डोपटाङ्कमहाराजाऽधिराजमहारावराजेन्द्रश्रीरामसिंहदेवाऽज्ञयागीर्वाणगीरादिषड्भाषावेशसुभ्रूभुजङ्गकाव्याऽकूपारकर्णधारवीररसविग्रहपौराणिकवंशविरोचनचक्रिचरणारविन्दचञ्चरीकचारुचमत्कृतचेतनचारणचक्रचण्डांऽशुचण्डीदानाऽत्मजामिश्रणसुकविसूर्यमल्लविहितवंशभास्करे महाचम्पूके पूर्वायणे तृतीयो राशिः समाप्तः ॥

---

उसके देश को जलाकर रूपराज नामक स्त्री को पीछी लाना, माणिक्यराज की चारों रानियों का सती होना, दुःकर्मा का सांभर का पति होने का सड़सठवां मयूख समाप्त हुआ ॥ ६७ ॥ और आदि से एक सौ नव मयूख हुए ॥

श्रीमान्, सब राजाओं के मुकुटों में रहेहुए मोगरे के पुष्प संबंधी मकरंद (पुष्परस) रूप मद्य में मस्त हुए भ्रमरों से शब्दायमान चरण करके चिन्ह युक्त किये हैं शत्रुओं के मस्तक जिन्होंने, बुंदीपुरी रूपी स्त्री के विलासी, चहुवाणों के शिरोमणि, सरस्वती है दायभाग में जिनके अथवा सरस्वती से कर लेनेवाले अर्थात् पूर्ण विद्वान्, हाडा पदवीवाले महाराजाधिराज महारावराजेन्द्र श्रीरामसिंहदेव की आज्ञा से, संस्कृतभाषा आदि छै भाषा रूपी गणिकाओं के पति, काव्य रूपी समुद्र के कैवर्तक (खेवटिये), वीरमूर्ति, विष्णु भगवान् के चरणारविन्द के भ्रमर, मनोहर चमत्कारिक बुद्धिवाले, चारणगण के सूर्य, चण्डीदान के पुत्र मिश्रण (मीशण) शाखा के श्रेष्ठ कवि सूर्यमल्ल के रचेहुए वंशभास्कर नामक महाचम्पू के पूर्वायण में तृतीय राशि समाप्त हुआ॥

---

इतिश्री-नीतिनिपुण-बुद्धिविशारद-सज्जनशिरोमणि-हरिभक्तिपरायण-धर्ममूर्ति-वीर-वदान्य-सोदावारहठ-चारणकुलाऽवतंस-शाहपुरप्रतोलीपात्र-सुयोग्यपितुरऽचनाड़सिंहस्याऽऽत्मजेन, पितृष्वाःशृङ्गारनामजनन्या:प्राप्तप्रसवपालनबालशिक्षोपदेशेन, सुशिक्षितैराऽऽज्ञाकारिभिराऽऽत्मजैः केसरीसिंह किसोरसिंह- जोरावरसिंहैर्विगतभाव्याऽऽधिना, कविकोविदनिजमातुलकविराज-श्यामलदासादाऽऽप्तकाव्यशिक्षेण,सन्तोषाऽऽदिसद्गुणसम्पन्न-विप्रच्छिरोमणि-परमवैष्णव-रामानुजसम्प्रदायिनःश्रीमदाचार्य-सीतारामाऽऽह्वयगुरोराऽऽसादितसंस्कृतविद्येन, सूर्यवंशोद्भव-रघुवंशीय-राणोत्त-शाहपुराधिप-राजाधिराजोपटङ्क नाहरसिंहवर्म, आर्यदिवाकर-रविकुलशिरोरत्न-

रघुवंशीय-गुहिलोत्त- मेदपाटदेशाऽधिपोदयपुराधीशसज्जनतादिसद्गुणस-म्पन्न-महाराणा सज्जनसिंहवर्म्म, तथैव तदुत्तराधिकारि-महाराणा-फतहसिंहवर्म्म, भानुवंशभूषण-राष्ट्रकूटकुलाऽवतंस-मरुधराधिप-जोधपुरेश-राजराजेश्वर-महाराज-यशवन्तसिंहवर्म्मभ्यो लब्धाऽतीवदान-मान-स्वर्णरचितपादभूषणाऽऽदिसत्कारेण, तथा तदुत्तराधिकारि- तत्तुल्यप्रीतिपुरःसरप्रतिपालक-मरुधराधीश श्रीसरदारसिंहवर्माश्रितेन, अधीतविद्यां सफलयितुं प्राप्तावसरेण, विद्वद्भिर्निजमित्रैर्लब्धसहायोत्साहेन, शाहपुरानिवासिना कविवर-बारहठ-कृष्णसिंहेन विरचितायामुदधिमन्थनीटीकायां तृतीयो राशिः समाप्तः ॥

---

श्रीयुत नीतिनिपुण बुद्धिविशारद सज्जनशिरोमणि हरिभक्तिपरायण धर्ममूर्ति धीर उदार (दातार) सोदा बारहठ शाखा के चारण कुल के मुकुट शाहपुरा के पोलपात्र (शाहपुरा के राज द्वार पर नेग[ दस्तूर] लेनेवालों में पात्र) सुयोग्य पिता श्रीनाहड़ (अनमू) सिंह के पुत्र , पण्डिता शृङ्गारबाई नामक माता से पाया है जन्म पालन और बालपन की शिक्षा जिसने, श्रेष्ठ शिक्षा पायेहुए आज्ञाकारी पुत्र केसरीसिंह, किशोरसिंह और जोरावरसिंह से मिटगई है आनेवाले समय में होनेवाली मानसिक चिन्ता जिसकी, पण्डित कवि अपने मामा कविराज श्यामलदास से पाई है काव्यशिक्षा जिसने, सन्तोष आदि गुणों से युक्त विद्वानों के शिरोमणि परम वैष्णव रामानुज सम्प्रदायी श्रीमान् आचार्य सीताराम नामक गुरु से प्राप्त की है संस्कृत विद्या जिसने, सूर्यवंश में पैदाहुए रघुवंशीय राणावत शाहपुरा के पति राजाधिराज पदवीवाले नाहरसिंह वर्मा, और आर्यों के सूर्य सूर्यकुल के शिरोमणि रघुवंशी गुहिल राजा के वंशवाले मेवाड़ देश के पति उदय पुर के स्वामी सज्जनता आदि सद्गुणों की समृद्धिवाले महाराणा फतहसिंह वर्म्मा, और सूर्यवंश के भूषण राठोड़ कुल के मुकुट मारवाड़ भूमि के पति जोधपुर के स्वामी राजराजेश्वर महाराजा यसवंतसिंह वर्मा से पाया है दान, बडप्पन (पूज्यपन) और पैरों में सुवर्ण के भूषण आदि आदर जिसने, तथा उनके उत्तराधिकारी उनके समान प्रीति पूर्वक प्रतिपालक मरुधराधीश श्रीसरदारसिंह वर्मा का आश्रित, मिलगया है पढ़ीहुई विद्या को सफल करने का समय जिसको, पाया है अपने विद्वान् मित्रों से सहाय और उत्साह जिसने, शाहपुरा के रहनेवाले ऐसे सुकवि बारहठ कृष्णसिंह की रचीहुई उदधिमन्थनी नामक टीका में तृतीय राशि समाप्त हुआ ॥